हरिनारि*इतर सोलहहजार१६०००अच्छरि सब जानहुतेउदार ३६

इतिश्रीबंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे१तृतीय३राशौ भारभीतभूमिसहितद्रुहिणाादिदेवशोपशायिप्रार्थनकथितरामजन्मकालादि नारायणसर्वाऽवतरणोपदेशनदेवाद्यंशाऽवतरणकथनंषष्ठो६मयूखः ॥ ६ ॥ आदितोऽष्टचत्वारिंशत्तमः ॥ ४८ ॥

॥ प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ पज्झटिका ॥

नारायनके सित१असित२केस२, जदुबंस आय इम लिय नृवेस ॥
पहिलैं हि कंस यह जानिलिन्न, बसुदेव१देवकी२कैद किन्न ॥१॥
प्रल्हाद दैत्यके छ६मित³ भ्रात, पाताल हु ते जे ⁴अवरजात ॥
क्रमसन ते देवकि उर प्रवेस, किय माया नारायन निदेस⁵ ॥ २॥
जे ⁶जातमात्र सब कंस जाग्नि, पारद्धि⁷ हने न दया प्रमानि ॥
उपजे पुनि सप्तम७गर्भ सेस, रोहिनि पिचंड⁸ तिन किय प्रबेस॥३॥
जान्यौं ⁹च्युत देवकि गर्भ एह, आचिरज खल कंस हु किय अछेह ॥
अखिलेश्वर अष्टम८गर्भ आय, सूचित¹⁰ मुहूर्त जनमैं सुभाय ॥ ४ ॥
सुभरूप चतुर्भुज सघनस्याम, श्रीवच्छ¹¹ वच्छ¹² लच्छन ललाम॥

---

*और कृष्णकी दसरी सोलह हजार राणियोंको हे उदार रामसिंह अप्सरा जानो.

श्रीवंशभास्कर महाचंपू के पूर्वायण के तीसरे राशि में भार से डरेहुए भूमि सहित ब्रह्मा आदि देवताओं का विष्णु की प्रार्थना करना, और कहे हुए रामचन्द्र के जन्मसमय आदि नारायण का सब को अवतार लेने का उपदेश करना, देवताओं को आदि लेकर अंशों से अवतार लेने के कथन का छठा मयूख समाप्त हुआ ॥ ६ ॥ और आदि से अड़तालीस मयूख हुए ॥ ४८ ॥

१ स्वेत २ श्याम केसों ने यदुवंश में आकर मनुष्य वेस लिया ॥१॥ ३ प्रमाण ४ पीछे से पैदा होनेवाले [दैत्य] ५ विष्णु की आज्ञा से ॥२॥ ६ जन्मते ही ७ शिकारी [क्रूर कर्म करनेवाले] ने ८ पेट मे ॥३॥ ९यह जाना कि देवकी का यह गर्भ गिरगया १०ऊपर कहे हुए मुहूर्त में ॥४॥ ११विष्णु भगवान् का सुन्दर चिन्ह [दुर्वासा ने क्रोध करके भगवान् के लात मारी थी उसकी रेखा अथवा छाती पर केसों की दक्षिणावर्त भँवरी जिसको महापुरुष का लक्षण मानते हैं] है छाती पर जिनके

पट पीत कंठ कौस्तुभ प्रकास, कर दर[1] अरि[2] पद्म[3] गदा बिलास ।५।
मनिमय[4] किरीट सिर रोचमान, कांची[5] कटि कुंडल मकर[6] कान ॥
जननी रु जनक[7] लखि कृष्ण जात, नुति[8] करतभये मस्तक नमात ।६।
जामिक[9] प्रभु है यहँ जागरूक[10], बदिहैं द्रुत[11] कंसहिं बाबदूक[12] ॥
इहिं हेतु छिपावहु रूप एह, सुनि अहैं दुष्ट सु बिनुसनेह ॥७॥
करि गुप्त दिव्य बिग्रह[13] कृपाल, बिसराय[14] तिनहु हुव अप्प बाल ॥
बसुदेव तबहि लै सिसु सनाथ, हुव उठत हतकरी रहित हाथ ।८।
अंघ्रिन[15] झरि बेरी अकसमात, जामिक सोवत खुलि अरर[16] जात ॥
गिनत सु कंसाऽऽहंत[17] पूर्बगर्भ, आनंकदुंदुभि[18] लै चलिय अर्भ[19] ॥९॥
द्रुत तबहि चल्यो रहि पिट्ठिदेस, फनछाया टारत सलिल[20] सेस ॥
गोकुल इत गोपति नंदगेह, इहिं काल भयो वृत्तांत एह ॥ १०॥
हरिसासित[21] माया जगहिताय[22], अवतरिग जसोदा उदर आय ।
उतहू तब निद्रा मोहमग्न, गोकुल हुव जानत कहु न लग्न ॥११॥
वसुदेवहिं नदि बिच गोपव्रात[23], नंदादि मिलै कर दैन आत ॥
तहँ जानुदघ्न[24] नदि उतरि छन्न, बसुदेव सजव[25] गोकुल प्रपन्न[26] ।१२।
थित सुप्त[27] जसोदा तत्थ थान, सिसु धर कन्या लै किय प्रयान ॥
ज्यों पूर्ब[28] रह्यो त्यों स्वगृह आय, जामिक[29] तब माया दिय जगाय ।१३।
सिसु रुदन सुनत दोरेऽतिबेगं[30], कंसहिं कहि आन्यों तरल[31] तेग ॥

१शंख२चक्र३कमल४कान्तिवाला५कटिमेखला[करणगती]६मकर की आकृति के कानोंमें कुण्डल७पिता८स्तुति हेप्रभु यह९पहरायत१०जागता हुआ है सो ११जलदी ही१२बहुत बकनेवाले कंस से कहेगा१३शरीर१४उन बसुदेव देव को को भी भुलावा देकर आप बालक होगये१५पगों से अचानक बेड़ी झड़ पड़ी १६ किवाड़ खुल गये और पहरायत सोगये१७कंस को मारनेवाले १८ वसुदेव१९बालक को२०वर्षा के जलको शेषनाग अपने फणों से टालताहुआ २१विष्णु की आज्ञा से माया ने२२जगत् के हित के लिये यशोदा के उदर में अवतार लिया२३समूह२४घुटनों तक२५जल्दी२६प्राप्त हुए२७सोती हुई२८पहिले जिस प्रकार हथकड़ी बेड़ी थी उसीप्रकार अपने घर में आकररहे२९पहरायतों को माया ने जगादिया३०ते(वे पहरायत)३१चपल तरवार सहित

*प्रथम देवता पैदा हुए, उनके पीछे दैत्य पैदा हुए इससे ऊनको अवरजात लिखा हैं.

लै कन्या तिहिँ दिय सिल पछारि, छुटि *नभसु गई भुज अष्ट८धारि
बोली खल मारे व्यर्थ बाल, तव मारक हुव हेरहु उताल ॥
इत नंदबधू निद्रा बिहाय, देख्यो स्वअंस सिसुवर सुभाय ॥ १५ ॥
पछिताय कंस दुंदुहुँ[1] सजाय, कारा[2]सन काढ्यो हित मनाय ॥
तब दुंदु गोप नंदादि हेरि, पठये मधुपुरतैं[3] गृह निवेरि ॥ १६ ॥
घर आय नंद लखि जात[4] बाल, किय जातकर्म बिधि उचित काल ॥
इत कंस बुल्लि केसी१स्वइष्ट[5], सप्रलम्ब२बकी३धेनुक४अरिष्ट५ ।१७।
सुनियत मम मारक बाल जात, इम कहतभयो दर्प[6]हिँ दिखात ॥
जजमान१तपस्वी२गर्भ३आदि, सब हनहु सुरँन[7] अपकार सादि ।१८।
यह सुनत प्रलंबादिक असेस[9], बिरचे खल जोजन देस देस ॥
गोकुल बकी[10] हु रजनी अनेह[11], आई नंदालय[12] लखन एह ॥ १९ ॥
जिहिँ सिसुहिँ रत्ति[13] दै यह उरोज[14], सुहि होत भस्म जिम अनल[15] आज ॥
जिहिँ नंदलाल मुख स्वकुच देत, पिन्नौं सु कन्ह प्रानन समेत ।२०।
पलनाँ सन पुनि दुव२पय उछारि, हरि सकट[16] अधोमुख दियउ डारि ॥
गोपी जब बंधिय उदर दाम[17], किय इक दामोदर[18] तबहु काम ॥२१॥
निज दाम बद्ध ऊखल डिगाय, अर्जुन[19] तरु जुग२बिच अटकि जाय ॥
ऐंच्यो गुंन[20] ऊखल जबहि जोरि, तरु अर्जुन डारे उभय२तोरि ॥२२॥
प्रत्यूहन[21] तब सब भीति पाय, निबसे वृंदाबन गोप जाय ॥
बढ़ि तत्थ बच्छ[22] सुरभिन[23] चरात, बयके क्रम सिसु हुव दुव२हि ख्यात[24] ॥

*आकाश मे १ वसुदेव को २ कैद से ३ मथुरा से निवेड़ा करके घर (गोकुल) भेजे ४ जन्माहुआ बालक ५ प्रिय ६ घमंड ७ देवताओं के अपकार ८ सहित ९ सब १० बकी नामक राक्षसी ११ रात्रि समय में १२ नन्द के घर मे यह दुष्टनी आई १३ रात्रि से १४ स्तन १५ अग्नि अथवा बडवा अग्नि के प्रताप से जलें जिसप्रकार उस नन्दलाल (कृष्ण) के मुख में स्तन देते ही कृष्ण ने प्राण स- हित पीलिया १६ छकड़े (गाडे) का रूप करके राक्षस आया था जिसको १७ रस्सी से १८ कृष्ण ने अपनी रस्सी से बंधेहुए ऊखल को डिगाकर १९ अर्जुन (ककुभ) नामक दो वृक्षों के बीच में अटक जाने से २० रस्सी को २१ विघ्नों २२ से भय पाकर २३ बछड़े २४ गौओं को, बलदेव और कृष्ण दोनों

बिनु राम कन्ह इक[1] दिन बिहारि, कालिय द्रह आये दमनकारि॥
गिनि यह अगम्य थल नाग दोस,[2] बिनु दोस करन किय कन्ह रोस२४
पीवॅल[3] पट परिकर कटि लपेटि, भुजसौं भुज फोटन[4] काज भेटि ॥
सत्वर चढि आयॅत साख नीप, लिय मलपि झंप मधुकुॅल महीप२५
इहिं झंप अतुल द्रह जल उछारि, जद्दव बिदूर तरु दिय उजारि ॥
हद बिच आस्फोटन[9] करि बहोरि, दर्पित[10] अहीस बुॅल्ल्यो सु दोरि२६
सो पै प्रचंड निजकुल समेत आयउ[11] उरंग बिक्रम समेत ॥
हालाहल[12] बाडव बमनहार,[13] फन फन कराल द्रग ज्वाल फार[14]॥२७॥
हरि बेठि सु कुल जुत लेलिहान,[15] पुनि डसन लग्यो बपु अतुल प्रान॥
यह सुनि तहँ गोपी गोप आय, बिलपत अनेक अतिदुख बताय।२८।
बॅल[16] तब सुमिराई हरिहिं बात, तुम कोन दुष्ट यह कोन तात ॥
बपु निज तब सम्मित[17] हरि बढाय अहिबंध[18] तोरि सब दिय छुराय।२९।
कालिय मध्यम फन चरन चंपि,[19] झट नटन लगे आरोहि झंपि ॥
प्रभु चरनकमल पातन[20] प्रहार, फटि घाय भोग[21] चलि रुधिर फार३०
सत्वर[22] असत्व[23] हुव दंदसूक,[24] कर जोरे भुजगिन ओडि चूक ॥
अब नाथ लखे तुम अखिल ईस, सय[25] निज छमि आगस[26] धरहु सीस३१
बिभु[27] तुमहि रचे हम कीटबर्ग, सुहि वृत्ति बहत तामस निसर्ग॥

१ नहीं जाने योग्य २ सर्प के दोष से ३ पीतांबर को युद्ध करने योग्य कमर पर दृढ लपेट कर ४ ताल ठोक भिड़ने के लिये जल्दी ६ वृक्ष की ५ मोटी शाखा पर चढे ७ मधुकुल ( यादवों में मधु नामी राजा प्रसिद्ध हुआ था ) के राजा यादव ने ८ बहुत दूर के वृक्षों को * जलाशय ( द्रह ) के बीच में ९ फिर ताल ठोक कर१० घमण्ड में आयाहुआ सर्पराज बोला ॥ २६ ॥ ११ सर्प १२ वड़वाग्नि रूपी जहर को १३ उगलनेवाला १४समूह ॥ २७ ॥ कृष्ण को घेर कर, अपने कुल सहित१५सर्प, अतुल पराक्रमवाला फिर अपने शरीर को डसने लगा ॥२८॥ १६बलदेव ने१७अपने सदृश (विष्णु का शरीर होवे ऐसा) शरीर बढाकर१८सर्प के ॥ २९ ॥ पग से दबाकर१९कूदकर चढके नाचने गले२०पड़ने के प्रहार २१ फणों से रुधिर का समूह चला ॥ ३० ॥ २२ जल्दी २३पराक्रम रहित २४ सर्प २६ अपराध माफ करके २५ आप का हाथ माथे पर धरो ॥ ३१ ॥ २७ हे व्यापक तुमने ही

इम तियन रचत बिन्नति अपार, कालिय हु हरें किय नमस्कार३
हरि कहिय दीन गिनि सदय होय, तुम सिंधु रहहु यह उचित तोयं
पिक्खंत तव सिर मम पद प्रकास, न गरुड तव कुलको करहिं नास
निकस्यो तब सबके लखत नाग, सकुटुंब बस्यो सागर सुभाग।
करि जल सुचि निकसे कैटभारि, लखि बंधु जनन लिय लौंनवारि
थिर आसे वृंदाविपिन थान, निकसे पुनि प्रातहि गो चरान ॥
ते फिरत कबहु देखत प्रदेस, तृनराज बिपिनं पहुँचे असेस ॥ ३५ ।
बालेयं रूप धेनुक सुरारि, निवसत जहँ मृग पल अर्दनकारि ॥
भंगे जहँ मित्रन फल निहोरि, कहि खलहिं अनादरि देहु तोरि ।
बलभद्र१कृष्ण१दुव२सुनि सु बात, प्रभु करनलगे फल ताल पात
फल गिरत जानि चिर मेंहि बेस, आयोहि असुर कंपंत असेस ॥
इतं पच्छिम चरननकी दुलत्त, मारी सिरायुध हृदय मत्त ॥
सीरीहु पकरि फेर्यो सु दुष्ट, जबं लियउ प्रान चिरकालजुष्ट ॥

दोहा

सजातीय याके अवर, आये जे बल धारि ॥
तेहु इहाँ बल कृष्ण सब, मारे प्रबल पछारि ॥ ३९ ॥
धेनुकके मरतहि भयो, ताल बिपिन सब भोग्यं ॥
चरत भई नव तृन सुरभि, अखिलं पाय आरोग्य ॥ ४० ॥

---

हमको कीड़े बनाये हैं इसी कारण से तामसी वृत्ति के स्वभाव को धारण करते हैं १ काली नाग ने भी धीरे से नमस्कार किया ॥ ३२ ॥ २ दयावान् होकर ३ समुद्र में रहो यह तो उचित ( छोडने योग्य अथवा नाप में आजावे इतना थोड़ा ) ४ पानी है ५ देख कर ६ सर्प ७ कैटभ दैत्य के शत्रु (विष्णु) ८ वन ९ धेनुक नाम राक्षस १० गधे का रूप धर कर मृगों के मांस को ११ भक्षण करनेवाला १२ इस दुष्ट का १३ अनादर करके तोड़ दो १४ ताल वृक्ष के फलों को पटकने लगे १५ गर्दभ के वेस को धारण करनेवाला १७ सब को १६ धुजाताहुआ १८ शीघ्र १९ मस्तक ही है आयुध जिसके ऐसे धेनुक नाम असुर ने ( धेनु के मस्तक ही आयुध होता है ) २० बलदेव ने भी २१ शीघ्र २२ बहुत समय से २३ सेवन कियेहुए प्राण लिये २४ बलदेव और कृष्ण ने २५ वह तालवन भोगने योग्य होगया २६ गैयां २७ सब आरोग्यता को पाकर

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीयराऽशौ वीतिहोत्रचाहुवाणपौण्ड्रकवासुदेवजन्मसमयसामीप्यकालसमानाधिकरणकश्रीकृष्णचरित्रे श्रीराम१कृष्ण२महामाया३जन्माऽऽदिकथनश्रीकृष्णपूतना१शकट२यमलाऽर्जुन४निपातनवृंदाऽटवीनिवसनकालीयदमनतालाङ्कतालकान्तारधेनुकसुराऽरिसूदनं सप्तमो७मयूखः॥७॥आदित एकोनपञ्चाशत्तमः ॥४९॥

प्रायोव्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

दोहा ॥

यौं विहरत भांडीर बट, इक्क समय सब पंत ॥
रमनलगे अन्योन्य रचि, आरोहैन अनुरत्त ॥१॥

षट्पात् ॥

तहँ प्रलंब तिनमाँहिं मिलिग खल गोप बेस करि ॥
श्रीदामाके सिसुन भीर जो हुव अमरख भरि ॥
जित्यो जब सुहि पच्छ कन्ह श्रीदामाकौं बहि ॥
बल प्रलंब कौं बहि रु चले भांडीर अवधि चहि ॥
बल१कन्ह२पच्छ जित्यो बहुरि तब प्रलंब बहि हलधरहिं ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचंपू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण पौंड्रक वासुदेव के जन्म समय के समीप है समय का आधार जिनका अर्थात् वासुदेव चहुवाण और श्रीकृष्ण का एक समय है ऐसे श्रीकृष्ण के चरित्र में श्रीराम (बलदेव) कृष्ण महामाया के जन्म आदि का कथन, और श्रीकृष्ण का पूतना, शकटासुर, यमलार्जुन को पटकना (नाश करना), और वृंदावन में वास करना, कालीनाग को दंड देना, और बलदेव का ताड़ वन में धेनुक असुर को मारने का सातवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ७ ॥ और आदि से उनचास मयूख हुए ॥ ४९ ॥

१ पहुंच कर २ परस्पर ३ एक दूसरे पर चढ़ने में ४ प्रीतिवाले (यह बालकों का एक खेल है, जिसको राजस्थान प्रांत में 'सीदमसीदी' कहते हैं ॥ १ ॥ प्रलम्ब नामक असुर गोपका वेस करके श्रीदामा नामक गोप के बालकों की मदत होगया, जब वही पक्ष जीता, तब श्रीकृष्ण श्रीदामा को और बलदेव प्रलंब को उठाकर भांडीर वट की सीमा तक लेगये; फिर दूसरी बेर में बलदेव और कृष्ण का पक्ष जीता, तब प्रलम्ब अपना रूप धर कर बलदेव को

लै आनलग्यो निजरूप करि, कहिय राम तब कन्हरहिं२॥
कृष्ण कृष्ण अच्युत अनादि सब असुर निसूंदन ॥
लै मोकँहँ खल जात कहा करिये वं अद्यतंम ॥
सुनि यह सिथिल स्वरूप जानि अग्रज को हरि जब,
अक्खिय तुमहिं अनंत कष्ट बिच इम पुच्छत कब ॥
सुहि सुनत तत्व अपनौं सुमिरि मुट्ठि मारिदिय असुर सिर,
जिहिं घात गयउ कढि दग जुगल२मरिग प्रलंब नकिन्न चिर३

दोहा

मटकीतैं नवनीत जिम, बल्ल प्रलंब को गोद ॥
कढ्ढि बिसे वृंदाबिपिन, माधव जुत अति मोद ॥ ४ ॥

षट्पदी

इम बिहरत इक्क समय भयउ घन मिटि सरदागम,
बाचंयम हुव बरहि सारगाहक योगी सम ॥
तान घनन बहु गनन तज्यो लहि बोध बिसदपन,
तनु पल्वल मीनादि तपिग ममता जुत जिम मन ॥
गृहरत गृहीव सुक्किय सरनि हुव थिर सागर मुनि हृदय,
ससि उडु बिकास नभ इम लसत जिम सुपुत्र करि कुल सजय ॥५॥

---

उठाकर लेचला, तब बलदेव ने कृष्ण से कहा ॥ २ ॥ १ मारनेवाले२ अब ३ इस समय अथवा रात्रि के आदिप्रहर (संध्या समय) में ४ हे शेषावतार ५ दे री ६ मक्खन की भांति ७ बलदेव ने ८ मस्तिष्क ( भेजा ) ९प्रवेश किया१० वृंदावन में ११ लक्ष्मीपति ( कृष्ण ) सहित ॥४॥ इसप्रकार विहार करते एक समय में घन (बादल) मिट कर शरद ऋतु का आगम हुआ, तहां सारग्राही योगी के समान मयूर मौनी हुए (बोलना बंध किया) और बहुत समूहवाले मेघों ने विस्तार को छोड कर ज्ञान रूपी उज्वलता धारण की, और ममता (यह मेरा है) के साथ जैसे मन तपायमान होता है ऐसे छोटे तलावों में म छली आदि जीव तपने लगे.. इसीप्रकार घर के कार्यों में तत्पर हुए गृहस्थी के समान मार्ग सूख गये. और मुनियों के हृदय के समान समुद्र भी चपल ता को छोड कर स्थिर हुआ. और श्रेष्ठ पुत्र से विजय के साथ कुल शोभा यमान होता है-ऐसे ही चंद्रमा और तारों से आकाश शोभित हुआ॥ ५ ॥

नभ१वारिद२भुव१पंक२सलिल१कलिमल इम छोरिय,
प्रत्याहारहिँ अक्तगोचरनतैं कि निहोरिय ॥
पूरक छवि जलपूरि रोकि रक्ख्यो कुंभक२छवि,
पुनि रेचक३छबि प्रचुर रक्खि कढ्योहि जती रवि ॥
सर१सरित२झील३पुष्कर४सुभग लगे कुमुद सुखमा धरन,
मुख सूर घाय सस्त्रन मनहुँ सरनागत रक्खत सरन ॥६॥
सकल गोप ऐसे अनेह नंदोपनंद मुख,
इंद्र इष्टि उपहार लगे अर्जन सुवृष्टि सुख ॥
कहिय कृष्ण सब करहिँ इष्टि गोवर्द्धनकी अब,
नहिँ कर्षुक नहिँ बनिक नियति गोपहि किन्नैं तब ॥
सुरभी१अरराय२पर्वत३सुभग ए परदैवत अप्पनैं,
पुनि सुनत ऋद्ध गिरि इह पिहुल स्वैररूप बिहरत बनैं॥७॥

दोहा

---

आकाश में बादलों ने और भूमि पर कमल और जल ने कालेपन को इसप्रकार छोडा कि जैसे योगाभ्यास (अपने अपने विषयों से इंद्रियों को खींचने) से आत्मा इंद्रियों के विषयों (शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध) को छोड देता है, और योगविद्या के जाननेवाले जती के समान सूर्य ने पूरक (श्वास को खींच कर भीतर भर लेने) की रीति से जल को अपनी किरणों में भर कर कुंभक (भीतर भरेहुए श्वास को निश्चल करके रोकने) की रीति से रोक रक्खा. फिर रेचक (रुकेहुए श्वास को बाहिर छोड़ने) की भांति अत्यंत रख कर निकाला और सुंदर तलाव, नदी, झील और कठिनाई से खोद कर किया जावे ऐसे जल में कुमोदिनी (रात्रिविकाशी कमल) परम शोभा को धारण करने लगे, जैसे कि वीरपुरुषों का मुख शस्त्रों के घावों से और शरण आयेहुओं को शरण रखने से शोभायमान होता है ॥ ६ ॥ ऐसे समय में नंद उपनंद आदि सब गोप अच्छी वर्षा के सुख के लिये इंद्र का यज्ञ करने की सामग्री इकट्ठी करने लगे तब कृष्ण ने कहा कि हम लोग नतो करसे हैं और न बनिये हैं भाग्य ने अपने को गोप बनाया है, इसकारण से गोवर्धन पर्वत के निमित्त यज्ञ करना चाहिये; क्योंकि अपने गैयां, वन, पर्वत येही सुंदर देवता हैं. और फिर यह भी सुनते हैं कि इस पर्वत में बहुत समृद्धि है, इसकारण से स्वतंत्रता से विहार करना बने ॥ ७ ॥

गोन रहैं बिनु बन गिरिन, इन जुत गो इम इष्ट ॥
इनहित मखबर याहितैं, देखहिं व्हैहि जु दिष्ट ॥ ८ ॥

षट्पदी

मत अखिलन यह मन्नि अद्रि हित मख आरंभिय,
पय१दहि२पललं३अपूप४विविध ओदन पकाय लिय ॥
सो सकटन सब सज्जि गये व्रजजन गोवर्द्धन,
तिहिं सिर सब उपँहार भरे नानाविध भोजन ॥
करि अन्नकूट अर्चन करिय सिसु गोपिन संजुत सबन,
इक रूप अपर हरि धरि अतुल मैं गिरि कहि किय सब असन
गउन पुज्जि गिरि एह सबन करवाय प्रदक्खिन ॥
सहँसन द्विजन जिमाय बहुरि आये सब स्वबिपिन ॥
यह गिनि दर्प अपुब्ब सक्र बुल्लिय संवर्तक,
अक्खिय सठ आभीर कछुन जे हुव मखकर्तक ॥
किय इष्ट धेनु अर्भानुमत तिन धेनुन जुत ब्रज सहित,
मैं भीर प्रचुर बरखहु मुदिर अब गोपन बोरन उचित ।९०।
संवर्तक गन जलद सुनत छाये व्रज उप्पर,
अभ्रमुप्रिय आरोहि भीर हुव संग पुरंदर ॥
पवन १ सलिल २ करका ३पखान ४संपा ५असनिन६सह,
उपडि घोर आसार लगे डारन अति आग्रह ॥

गैयां वन और पर्वत विना नहीं रहती, इसकारण से इन (वन और पर्वत) सहित गैयां अपने प्रिय हैं, इसीकारण से पर्वत के अर्थ यज्ञ करना श्रेष्ठ है, जो भाग्य होगा सो होगा, करके देखें ॥ ८ ॥१पर्वत के लिये२मांस ३आटा ४अन्न५छकड़ों में६उस पर्वत के७ सामग्री८ पूजन ९ कृष्ण अपना बड़ा भारी दूसरा रूप धारण करके 'मैं पर्वत हूं' यह कह कर सब सामग्री १० भोजन कर गये११ अपने वन(वृंदावन)में१२घमंड१३अपूर्व१४इंद्र ने१५मेघों को१६बुला कर कहा कि मूर्ख१७अहीर कुछ भी नहीं वे भी यज्ञ को१८काटनेवाले होगये और१९बालक की सलाह से गैयाओं को अपना इष्ट करलिया२०उन गैयाओं स हित२१अत्यंत२२जल२३मेघों के समूह२४बादल२५एरावतपर२६चढकर२७इंद्र २८जल२९ओला (गडा) ३० पाषाण (पत्थर) ३१बिजुली ३२ वज्र३३मेघधारा

बहु सुरभि[1] पिक्खि प्रानहु तजत जानि बइर बासव[2] करिय
साँवलै बाल सत्तम ७ बरस इक १ नख वह गिरि उद्धारिय[3]॥११॥
तरुन[4] छल्लि करकान[5] छुलत साखाभर[6] तुट्टत,
असनिन पाँत लदाव गुमट मंडप गृह फुट्टत ॥
पवन फेट गिरिकूट[8] लगत लुंबत लहरावत,
बिज्जुन[9] पात दरारि पुहवि[10] नैंक न जंक[11] पावत ॥
कहि सुनि न सकैं कहुँ कोउ किहिं कतिन[12] त्राहि मन करि करिय,
साँवलै बाल सत्तम७बरस तदिन[13] अद्रि[14] नख उद्धरिय ॥१२॥
बाँसबसे[15] बनि संग प्रबल संवर्तक प्रेरत,
वृंदावन पर बैर बिरचि बज्रन भट भेरत ॥
ब्रजके सब जन बुल्लि[16] अखिल[17] धन जुत गिरि अंतर,
रक्खि रु तिहिं करि अभय छाय लिय दूर दिगंतर[18] ॥
नहिं छुवन नीर नैंकहु दयो करि करि घन थक्के गहर,
साँवलै धरिय सत्तम ७ बरस पब्बय नख छप्पन पहर ।१३।

दोहा

यह लखि कछु बिगरयो न गिनि, परयो हरि हु[19] हरि[20] पाय
नुति[21] विधाय[22] दिन्नौं सकल, हेलन[23] माफ कराय ॥१४॥
कहिय बहुरि गोलोकके[24], गोगन[25] अक्खिय[26] मोहि ॥
यातैं मम गजघंट जल, सिंचो माधव तोहि ॥१५॥
इम कहि सित इभ घंटलै, पूरि पुण्यजल[27] ताहि ॥

---

१ बहुत गैयाओं को प्राण छोडते देख कर २ इंद्र ने वैर किया है यह जान कर ३ उठाया ४ वृत्तों पर ५ओलों ६ से भार से ७वज्र के पडने से ८शिखर ९ बिजुलियों के पडने से १० भूमि ११ चैन १२ कितनेक अपने मन में ही रक्षा करो यह कहने लगे १३ उस दिन १४ पर्वत नख पर उठाया १५ इंद्र के सदृश १६ बुला कर १७ संपूर्ण धन सहित १८ दिशाओं के अंतर तक १९ इंद्र भी २० कृष्ण के २१ स्तुति २२ करके २३अपराध २४कृष्ण के लोक मे२५ गैयाओं के समूहों ने २६ अभिषेक करने को कहा है ऐरावत की ६ट को २७ पवित्र जल से भर कर.

करि अभिसेकन कन्ह कै, सक्र[1] कहिय पुनि चाहि ॥ १६ ॥
अर्ज्जुन पांडव अंस मम, कुंती जाठर[2] जात[3] ॥
हरि ताकँहँ रक्खहु सदा, अपनौं जानहु तात ॥ १७ ॥
तव सहाय ह्वैहैं वहहु, भार उतारन माँहिँ ॥
हरिकी[4] इम सुनि कहिय हरि[5], यह सब स्वीकृत[6] आँहिँ[7] ॥१८॥
जयहिँ[8] नकोऊ जित्तिहै, मैं रहिहौं भुव जाव[9] ॥
इम कहि सक्रहिँ[10] सिक्ख दिय, श्रीपति सदय[11] स्वभाव । १९ ।
करि आलिंगन कन्हको अभ्र[12] द्विरद आरूढ ॥
प्रविस्यो त्रिदिव[13] पुरंदर[14]हु, गति प्रभुकी लखि गूढ[15] ॥ २० ॥
हरिहु गोप गोपिन सहित, आये ब्रज अखिलेस[16] ॥
इक्क समय बिहरत इमहि, बिलसत सरद बिसेस ॥ २१ ॥
कामपाल[17] जुत बेणु[18] कल, ईस[19] रांका[20] बन अंत ॥
छाँडि हरि सस्मर[21]स्वश्वर मधुर, ललित त्रिभंग[22] लसंत ॥ २२ ॥

हरिगीतम्

यह बेणु कल[23] सुनि गोपिका ब्रज छोरि सम्मुह ही चली,
अवरोध[24] बंधुन लंघिकैं न रुकी गई स्मरउज्झली[25] ॥
न दई जु[26] जान सु[27] पुण्य१अघ१दुव२भुम्मिमुक्त हि ह्वै गई ॥

१ इंद्र ने २ उदर से ३ पैदाहुआ ४ इंद्र की ५ कृष्ण ने ६ मंजूर ७ है ८ अर्जुन को ९ जब तक १० इंद्र को ११ लक्ष्मी के पति (कृष्ण) ने दयालु स्वभाव से १२ ऐरावत पर चढ कर १४ इंद्र १३ स्वर्ग में गया १५ छिपीहुई १६ सब के स्वामी १७ बलदेव सहित १८ बंसी का मधुर शब्द १९ आश्विन की २० पूर्णिमा २१ काम सहित २२ शरीर में सुंदर तीन बल शोभायमान होकर २३ बंसी का मधुर स्वर २४ जनाने से २५ कामदेव से उलझी हुई २६ जिनको नहीं जाने दी २७ वे पुण्य पाप दोनों बराबर होजाने से अर्थात् कृष्ण के पास जाने की उत्कंठा मन में रहने से पुण्य, और नहीं जाने से पाप, ये दोनों बराबर होजाने से भूमि पर ही मोक्ष को प्राप्त होगई (पुण्य अधिक रहने से पुण्यफल, और पाप अधिक रहने से पापफल भोगना पड़ता है, और जब ये दोनों बराबर होजाते हैं तभी मोक्ष होना मानते हैं) और जो कृष्ण के पास गईं उनकी शिक्षा पाकर

रु गई सु कन्हहि पास सिक्खतही अहम्मतिमैं भई ॥ २३ ॥
हरि अन्य देस गये तहाँ सब कृष्ण ह्वे रमनैं लगी,
पदचिन्ह खोजत औरके पद संग देखि चली ठगी ॥
अवचाय * पुष्पनको कर्यो हरि सो लख्यो कहुँ जायकैं,
कहुँ संगकी तियको कलाप[1] गुथ्यो सु ठौरहु पायकैं ॥ २४ ॥
पुनि संगकीहु सगर्ब जानि टरे जनार्दन ताहुसौं,
इत्यादि सब लखतीभई थल चुंबि चिन्हन बाहुसौं ॥
गहनाटवी[2] पुनि अग्ग जानि मुरी सबै बनि बावरी,
रहिकैं जमी तट[3] कृष्ण चेष्टित गानकी रचना करी ॥ २५ ॥
तँहँ भक्ति कातर[4] कन्ह आय बिलासि गोपिनकौं लई,
रचि रास लास[5] प्रसन्नता सबकोहि मानस[6]कौं दई ॥
प्रतिगोपिका बनि कृष्ण हत्थन हत्थ बंधन दै नचे,
मनि मंजु भूखन[8] भूरि[7] सिंजित सोर संकुल[9] ह्वाँ[10] मचे ॥ २६ ॥
फरके अधोपट[11] घेर घुम्मि बनाय डेरन लौं भये,
सिर चीर वेग समीर[12]सौं बिथुरे वितानन[13] लौं छये ॥
कटिसूत्र[14]१नूपुर२घंटिका झननंकि झल्लरि लौं बनीं,
करफूल[15] कंकन कूजना[17] तरु चंपके पिक[18] ह्वे तनीं ॥ २७ ॥
स्वर मंद्र१मध्य२रु तार३मग्गनहार ग्रामनमैं फिरे,

ब्रह्मस्वरूप(अहंब्रह्म)होगई ।२३। दूसरे स्थल में कृष्णके चरणोंके चिन्ह खोजते समय उनके साथ दूसरे पदचिन्ह देखकर *पुष्पोंका छेदन १माथा गूंथा।२४। साथ की स्त्री को घमंड सहित जानकर श्रीकृष्ण उससे भी जुदा होगये, इत्यादिक स्थलों को देखती और चिन्हों को हाथों से चूमतीहुई आगे २ गहन वन जान कर बावली सी बन कर पीछी फिरी, और ३ भूमिक्षेत्र में कृष्ण के समान चेष्टा करके गाने लगी ॥ २५ ॥ ४ भक्ति के कायर५ नृत्य ६ मन को प्रसन्नता दी ७ बहुत ८ भूषणों के शब्द का सोर १० वहां पर ९ अवकाश रहित होगया ११ लहँगे १२ माथे के चीर पवन से फैलेहुए १३ डेरे (सामियाना) के समान छागये १४ कटिमेखला [कणगती] १५ घूघरों का झनकार १६ हथफूल और कड़ों के १७ शब्द ने चंपे के वृक्ष की १८ कोयल के समान बिस्तार किया ॥ २७ ॥ मंद, मध्य और उच्च तीनो प्रकार के स्वर याचकों के

तउ दुस्थ तीन३हिमैं थके न चतुर्थ४सौं कबहू भिरे ॥
परिवर्तके श्रम काहु कन्हर कंध बाहु लता दई,
अवलंबके हित बल्लरी तनु कलपपादपपैं गई ॥ २८ ॥
कटिनम्र अंग त्रिभंगको करकंज काहुक चुंबयो,
कुचभार लंक बिसंक तुट्टत जानि आश्रयकैं लयो ॥
इकसार भेद प्रकार बर्जित रासको फिरनौं लस्यो,
आवर्त अद्भुत जानि यह शृंगार बारिधि मैं बस्यो ॥ २९ ॥
तार्तीय१सप्तक७मूर्च्छना जमुना प्रतिध्वनि पूर्ण्ण व्है,
बढिबेलगी सु बिथारि बीचि२न ज्यौं छकी सिर घूर्ण्ण व्है ॥
बक्षोज चूंचुकतैं उडैं मनिहार हारन बल्लरी, ॥
मनु चक्रबाकन चंचुतैं हुव दूर सैवल मंजरी ॥ ३० ॥
बलि झंकु झंकुत झंकु झंकुट धुंकु धुंकुट बित्थरैं,
धित्था तथुंग तथुंग तत्ता थेइ थेइ धुने परैं ॥
बिछिया१अनोट२जराय जेवर३पाय पायल४त्यौं बजैं,

---

समान ग्रामों मे (संगीत में सात स्वरों के साथ षड्ज, मध्यम और पंचम ये तीन ग्राम हैं) फिरने लगे तोभी वे याचक तीन ग्रामों में ही थकगये, चौथे से कभी नहीं भिड़, अर्थात् तीनों ग्रामों को छोड़ कर स्वर बाहिर नहीं गये. फिरने के श्रम से किसीने कृष्ण के कंधे पर अपनी भुजलता दी, सो मानों सहारा लेने के लिये छोटी वेलि कल्पवृक्ष पर गई ॥ २८ ॥ नम्र कमरवाली किसी गोपी ने त्रिभंग (कृष्ण) के कमल रूपी हाथ का चुम्बन किया सो मानों कुचों के भार से कमर टूटजाने की विशेष शंका से सहारा लिया है. भेद भाव से रहित होकर अथवा नाच में त्रुटि न होने देकर एकसा रास का फिरना शोभायमान हुआ. इसप्रकार का अद्भुत गोलाकार फिरना देख, शृंगार लज्जित होकर मानों समुद्र में घुस गया. भावार्थ यह है कि समुद्र में जो आवर्त भ्रमर पडते हैं वे मानों शृंगार का कियाहुआ इसी का अनुकरण (नकल) है ॥ २९ ॥ १ तीसरी और सातवीं २ मूर्छना [सात रागों के साथ इक्कीस मूर्छना हैं] की प्रतिध्वनि से यमुना नदी पूर्ण होकर ३ लहरों को ४ मस्तक घुमाकर ५ कुचों की वींटाणियों से मणियों की मनो हर हारलता उडती है सो मानों चकवी की चोंच से शैवाल (जलनीली) की मंजरी दूर होगई है ॥ ३० ॥ पुनि झंकु से लेकर थेई थेई पर्यन्त जितने शब्द हैं वे

करडाल १ अंगद २ नोगरी ३ चटसाल दर्पककी सजैं ॥ ३१ ॥
मखतूल मेचक गुंफ पिट्ठि कलाप कुंतल उच्छरैं,
नथमोरके भय जोर कातर पन्नगी पलटाकरैं ॥
जिनके अलाप बसंतभव परपुष्ट पंचम ५ ढंकयो ॥
श्रुति १ जाति २ ताल ३ प्रबंध सम्मलि भास मन्मथको भयो। ३२ ।
मम नाथहू पर हाथ व्है जँहँ साथ सबहिको कर्यो,
कटपैं छुट्यो पट लंबमान किरीट कानन लौं ढर्यो ॥
कित कृष्ण लास्त्रजं १ केकिचंद्रक २ बांसिका ३ रु बिखानं ४ व्है,
बनमाल ५ बेत्रं ६ बिकीर्ण बिप्लुत कर्णिकार ७ न कान व्है ।३३।
जिम गोप नारिननैं चह्यो तिम व्हैरह्यो रु कर्यो कह्यो,
सबनैं गह्यो सबकी सह्यो सबठाँ लह्यो इम उम्मह्यो ॥
वृंदाऽऽटवी जिहिं रत्ति संकुल रागके भरसौं भर्यो,
लखि ताहि देवन छाकलै निज नाक नचहु बीसर्यो ॥ ३४ ॥
कबलौं करौं नृप राम बर्णन काव्य जो मम छंद व्है,

---

सब वाद्य के अनुकरण के शब्द हैं १ हाथ की डाल (भूषण विशेष) २ भुज बंध ३ कामदेव की पाठशाला समझते हैं ॥ ३१ ॥ ५ काल ४ रेशम से ६ गुथा हुआ ८ केसों का ७ समूह (वेणी, आदी) पीठ पर उछलता है, सो मानों बेसर (नथ) में मोर बनाहुआ है, उसके भय से कायर होकर सर्पिणी पलटा करती है (मयूर का सर्प को खाजाना प्रसिद्ध है) जिन गोपियों के पंचम स्वर की आलाप ने वसंत ऋतु में होनेवाले कोयल के (कोयल काक के बचों को अपना समझ कर पाला करती है, इससे इसका नाम परपुष्ट है) शब्द को ढकदिया. राग में श्रुति जाति और ताल के प्रबंध के शामिल कामदेव काष आभास हुआ ॥ ३२ ॥ ग्रंथकर्ता [सूर्यमल्ल] कहते हैं, कि मेरे स्वामी कृष्ण ने पराये हाथ में होकर सब का साथ किया ९ लंबा १० [ ] ११ मयूरपंख के चंद्वे जो कृष्ण के मुकुट में रहते हैं १२ सींग का धनुष १३ बेत की लकडी, ये सब विह्वल होजाने के कारण बिखर गये और कर्णभूषण कानों में नहीं रहा ॥ ३३ ॥ १४ वृंदावन उस रात्रि में अवकाश रहित राग के भार से भर गया १५ अपने स्वर्ग का ॥ ३४ ॥ हे राजा रामसिंह ! इसका कहां तक वर्णन करूं यदि काव्य मेरे स्वाधीन होवे और अन्य राजाओं की कथा अल्प [कम] होवे तभी बुद्धि के अनुसार कुछ वर्णन करना बनै परन्तु

तबही बनैं कछु बुद्धिलौं रु कथा महीप न मंद व्है ॥
पर अन्न भुञ्जत रावरो सु निदेस व्यर्थ न होन दैं,
रु बनैं यहै नय तो न पण्डित और कानहु कोन दे ॥३५॥
प्रभु सर्वको प्रभु रावरोहि निदेस पूरन ठानिहै,
अरु सुद्ध मो हिय तो यहैहि मदीय है यह मानिहै ॥
इसं मासकी निस पूर्णिमा१५इन रास माधवनैं रच्यो,
न तज्यो स्वसुक्र२ मनोर्थ पूरि समस्तके मनमैं मच्यो ॥३६॥

इति श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रचतुर्भुजपौण्ड्रकवासुदेवजन्मसमयसामीप्यसमयसमानाऽधिकरणकश्रीकृष्णचरित्रे भाण्डीरवटस्थलविहरद्रेवतीरमणप्रलम्बाऽसुरनिपातनवासुदेववासवेष्टिविध्वंसनप्रकुपितपुरुहूतसंवर्त्तकाऽऽसारप्रस्तारणगोपालगोवर्द्धनगोत्रोद्धरणशरणाऽऽगतशङ्कितशक्रसमाश्वासनरासविहारवर्णनमष्टमो८मयूखः ॥ ८ ॥ आदितः पञ्चाशत्तमः ॥ ५० ॥

## प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

आप का अन्न खाताहूं सो आप की आज्ञा को व्यर्थ नहीं होने देता, अर्थात् आप के वंश का ही विशेष वर्णन करता हूं और जो केवल आप के वंश का ही वर्णन करने की नीति बनै तो और पंडित कोई कान ही न हीं देवै कोई सुनै ही नहीं ॥३५॥ हे स्वामी रामसिंह ! जो सब का स्वामी परमेश्वर है वह आप की आज्ञा को ही पूर्ण करावेगा और मैं [ग्रंथकर्ता सूर्यमल्ल] जो शुद्ध हृदय से वर्णन करता हूं तो आप भी यही मानोगे कि यह [जो औरों का वर्णन कियाजाता है वह] भी मेरा ही है॥ १ आश्विन मास की २ अपना वीर्य नहीं छोडा अर्थात् व्यभिचार नहीं किया ॥ ३३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचंपू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण पौंड्रक वासुदेव के जन्म समय के समीप है समय का आश्रय जिनका ऐसे श्रीकृष्ण के चरित्र में भांडीर वट के स्थल में विहार करते समय बलदेव का प्रलम्बासुर को मारना, श्रीकृष्ण का इंद्र के यज्ञ को विध्वंस करना, क्रुद्ध हुए इंद्र का मेघधारा को फैलाना, कृष्ण का गोवर्धन पर्वत को उठाना, शरण आयेहुए शंकित इंद्र को आश्वास करना (विश्वास देना) और रासविहार वर्णन का आठवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ८ ॥ और आदि से पचास मयूख हुए। ५०

### दोहा

ऐसैंही हरि इक समय, बिहरत अप्पन इष्ट ॥
धुतबिखानं[1] वृख रूप धर, आयो असुर अरिष्ट[2] ॥ १ ॥
स्रावत सुरभिन[3] गर्भ सठ, नीरद[4] छबि रबि नैंन ॥
खुरन बिदारत भुम्मि खल, बाढत अखिल[5] अचैन ॥ २ ॥
बिटपि[6] घात अंकित[7] बदन, बाधत[8] तापस ब्रात[9] ॥
लम्बकंठ ओठन लिहंत[10], उच्च ककुद[11] उमहात ॥ ३ ॥
देखत गोपी गोप द्रुत[12], किय हरि[13] कृष्ण पुकार ॥
सिंहनाद करि तिंहिं समुख, हुव बसुदेवकुमार ॥ ४ ॥
सिंह निनद[14] अरु प्रतल[15] स्वन[16], वहहु सुनत इत आय ॥
उदर सिंग मारन लग्यो, जोहि कह्यो जदुराय ॥ ५ ॥
जानु[17] मचक दे तिंहिं जठर[18], वहहि बिखान[19] उपारि ॥
ताहि हन्यौं हरि ताहि[20] करि, ब्रजजन अभय बिथारि ॥ ६ ॥

### षट्पदी

पूतना१रु धेनुक२प्रलंब मारित अरिष्ट४अब,
गोवर्द्धन गिरि धरत दमत भुजगादि दुष्ट सब ॥
अंसहिं नारद कहिय तथ्य[21] जिम हुव उदंत[22] जिम,
दुष्ट[23] सुनत वसुदेव कुप्पि[24] तरज्यो सु रुकैं किम ॥
संसदि[25] विनिंदि[26] सब जादवन अक्खिय बुल्लि स्वफल्कसुत[27],
अक्रूर जाय आनहु अरहि[28] जु[29] अरि कृष्ण बल[30] बंधुजुत॥७॥

---

१ कंपातेहुए सींगों से २ वृषभासुर ३ गैयाओं के गर्भों को पटकता हुआ ४ मेघ की सी छबि और सूर्य सरीखे नेत्र ५ सबको ६ वृक्षों की घात से ७ चिन्हित (निशान सहित) है मुख जिसका ८ तपस्वियों के समूह को ९ पीड़ा देताहुआ १० ओठों को चाटताहुआ ११ ऊंची खूंदड़ (पीठ के ऊपर का मांस पिंड) १२ शीघ्र १३ हे हरि हे कृष्ण १४ गर्जना १५ थाप (ताल ठोकने) का १६ शब्द सुनकर १७ घुटने की १८ पेट में १९ उसीका सींग उपाड़ कर २० उसी सींग से २१ सत्य २२ वृत्तांत २३ कंस २४ क्रोध करके धमकाया २५ सभा में २६ विशेष निंदा करके २७ अक्रूर को २८ शीघ्रही २९ जो मेरा शत्रु ३० भाई बलदेव सहित

त्रिष्णु अंस बलदेव१कृष्ण२सम मारक[१] कहियत,
मन यातैं मामकहु[२] चपल तिन मारन चहियत ॥
धनु उच्छव ह्वैहैं इहाँहु तिथि कल्हि चउद्दसि१४,
मल्ल नियुद्ध[३] निमित्त बेग आनहु तिन हिय बसि ॥
चाणूर१मल्ल मुष्टिक२चतुर तोसल३मम अरि मारिहैं,
वा[४] नाग[५] कुवलयापीड४यह प्रबल निसंक पछारिहै ॥ ८ ॥
पुनि वसुदेव१रु नंदगोप२मुख[६] खल हम मारहिं,
उग्रसेन३मम जनक[७] मारि भुव आन बिथारहिं ॥
तोबिनु जादव और सत्रु हमरे हनिहैं सब,
यातैं नंद निकेत[८] जाय अर्भक[९]२आनहु अब ॥
दै सिक्ख दानपतिकों[१०] इम रु केसी प्रति पठयो हुकम,
सुत गोपबेस बसुदेव के जाय नंद ब्रज हनहु जुम[११] ॥ ९ ॥
स्वामि कथित अनुसार असुर केसी हय आकृति,
वृंदावन गय बेग सफन[१२] दारत[१३] भुव संप्रति[१४] ॥
सटा[१५] लोम संहात बारिवाहन[१६] बिखरावत,
लंघित रवि ससि गैल असह कुद्दत उफनावत ॥
निखिलन[१७] डरात हेसा[१८] निनद[१९] पहुँच्यो ब्रज कलकल[२०] करन
गोपी रु गोप कातर[२१] गये सब रक्खहु कहि रहि सरन ॥ १० ॥
बासुदेव तब बेग कह्यो केसी आवहु इत,
तोरौं दसन[२२] त्वदीय[२३] जथा[२४] पूषाके[२५] स्मरजित[२६] ॥
दै इम बचन प्रतोद[२७] हत्थ हयमुख दिन्नौं हरि,

---

१ मेरे मारनेवाले २ मेरा भी ३ मल्लों से बाहुयुद्ध के कारण ४ अथवा ५ हाथी ६ आदि ७ पिता ८ घर ९ बालकों को १० अक्रूर को ११ दोनों को ॥ ८ ॥ मालिक के कहने माफिक केशी नाम राक्षस घोड़े का स्वरूप करके १२ खुरों से १३ खोदताहुआ १४ अभी [इसी समय] १६ बादल रूपी १५ गरदन के केसों [केसवाली को बिखेरताहुआ १७ सब को १८ हींसने के १९ नाद से २० ब्रज में कोलाहल करने को २१ कायर २२ दांत २३ तेरे २४ जिस प्रकार २५ पूषा के २६ महादेव ने २७ वचन रूपी चाबक.

दरी[1] बिच किं[2] दंभोलि[3] झाट रद[4] तास गये झरि ॥
जगदीस बाहु बढ़ि तहँ सजेव[5] खंड दोय खलके करे,
सोनित सफेन बमित[6]े सकल प्रस्रँव[7] मल मोचत[8] पेरे ॥११॥

दोहा

नुति[9] किन्नी केसी हनत, अखिलन मोद अघाय ।
अंत रहित[10] नारद इहाँ, अकिखय कृष्णहि आय ॥१२॥
साधु साधु वसुदेव सुत, नर १ हय २ समर[11] बिनोद ॥
अप्प दिखायो[12] दुलभ यह, मम हिय छायो मोद ॥१३॥
केसव अप्प कहायहो, केसी बध करि कर्म ॥
कल्हि कंसबध लखनको, बलि[13] ऐहौं जगवर्म[14] ॥१४॥
रचिहो पुनि रनखेत रन, भुम्मि उतारन भार ॥
सो लखिहौं सब के सरन, अग[15] जंगम[16] आधार ॥१५॥
इम कहि इत नारद गये, आये घोस[17] अनंत ॥
आरुहि रथ अक्रूरहू , पहुँच्यो ब्रज परजंत ॥१६॥
तर्णनि[18] बिच निरखे तहाँ, गो दोहत गोपाल ॥
स्मेर[19] सुभग बलभद्र सह, कंसासुरके काल ॥१७॥
दियउ जाय तहँ दानपति, माधव चरनन मत्थ ॥
अक्रूरहिं गिनि भक्त उन, हिय लायो हढ हत्थ ॥१८॥

॥ पज्झटिका ॥

अक्रूर निजागम[20] अत्थ आय, सब दियउ कंस आसय सुनाय ॥
हरि कहिय दानपतिसौं[21] सहास[22], निश्चै खल पावहिं कल्हि नास ॥१९॥
बल[23] मैं अरु इतर[24] सब गोप ब्रात[25], पहुचैंगे मधुपुर[26] तात प्रात ॥

---

१ पर्वत की खाड़ी २ किधों ३ वज्र पड़े इसप्रकार ४ दांत ५ शीघ्र ६ उगलता हुआ ७ टपकताहुआ ८ छोडताहुआ ९ स्तुति १० मृत्यु से रहित [नारद को अमर मानते हैं) ११ मनुष्य और घोड़े के युद्ध का १२ आपने १३ पुनि १४ हे संसार के रक्षक १५ अचर [जड़] १६ चर [चैतन्य] के आधार १७ अहीरों के घरों में कृष्ण आये १८ बछड़ों के बीच में १९ मंदहास्य २० अपना आना २१ अक्रूर से २२ हास्य पूर्वक २३ बलदेव २४ दूसरे २५ समूह २६ मथुरा.

रचिस्वागत*इमकहि रक्खिरात्ति, स्पंदनजुतप्रातहि किन्नसंत्ति[3]।२०
लै गोप सकल नंदादि लार, बिरचिय प्रयान दानव बिदार ॥
रोदन भवं गोपिन सुनत रांव[3], छोरि रु चलेहि बसुदेव छाँवर[4] ॥२१॥
अक्रूर सहित इक१रथ अरोहि, माधव१बल२हंकिय सवन मोहि॥
कालिंदि पुलिंन[5] पहुँचत कृपाल, किय दानपतिहु मध्यान्हकाल।२२
जंमि[6] सँलिल[7] निमज्जत न्हात जत्थ, तक्क्यो स्वफल्कसुत[8] चित्रं[9] तत्थ॥
फन सहँस१०००कुंदं[10]अवदातं[11] फीतं[12], प्रभु सेव्यमान देवनपुनीत ।२३।
बासुकि मुंख[13] नागन बेष्टमान, पट नील श्रवन कुंडल प्रधान ॥
अंभोजं[14] नयन पत्राऽवंतंस[15], सब सत्वनं[16] सेवित सुप्रसंस ॥ २४ ॥
इहिं दिव्यरूप बलदेव एहि, अक्रूर सलिल अंतर लखेहि ॥
बलभद्र अंक श्रीवच्छं[17] बच्छं[18], अंभोजं[19] नयन घनस्याम अच्छ ॥२५॥
पंकजं[20]१गदा२रु दरं[21]३चक्र४पानि, माधव लये ति[22] अक्रूर मानि ॥
सनकादि महामुनि सेव्यमान, निरखत भयो सु विस्मय निधान।२६।
स्यंदनं[23] पर छोरे मैं सुहाय, इत कित उभै२हि जलमध्य आय॥
इम जानि निकासि चितये उदार, दीसे तब रथ पर दुव२कुमार॥२७॥
व्है जल निमग्नं[24] पुनि लखिय हाल, पहिलैं जिम दीसे तब कृपाल॥
बाहिर पुनि आवत रथ विसिष्टं[25], अक्रूर लखे अखिलेसं[26] इष्ट ॥२८॥
कर्त्तार[27] जानि किय नमसकार, बँलि[28] सबन किन्न पुरगमें[29] बिहार ॥

*आये का आदर १घोड़े[घोड़ों को रथ में जोते]२हुआ ३शब्द ४पुत्र ५यमुना के कनारे ६ यमुना के ७ जल में डुब की [गोता] लगा कर स्नान करते समय ८ अक्रूर ने ९ आश्चर्य देखा कि १० मोगरे के समान ११ स्वेत और १२ विकसे हुए हजार फणवाले प्रभु का पवित्र देवता सेवन करते हैं १३ वासुकि आदि सर्पों से घिरेहुए १४ कमलनयन १५ पत्र का है मुकुट जिनके १६ सब प्राणियों से सेवन कियेहुए श्रेष्ठ प्रशंसा युक्त ॥ २४ ॥ इस दिव्य रूप से अक्रूर ने इन्हीं बलदेव को जल में देखा और बलदेव की गोदी में १७विष्णु का चिन्ह है जिनकी १८छाती पर और १९ कमल के समान नेत्र. सुन्दर घनश्याम स्वरूप २० कमल २१ शंख २२ तिन को अक्रूर ने लक्ष्मी का पति मान लिया २३ रथ पर २४ डूबकर २५ युक्त २६ सब के इष्टदेव २७ कर्त्तार २८ पुनि २९ आगे जानेवालों ने.

*चरमाचल पहुँचत चंड[1]घाम, मधुपुर सबैहि पत्ते[2] ललाम ॥ २९ ॥
अक्रूर कह्यिय हरि१बल२हिं तत्थ, स्यंदन तजो रु न चलौ[3]ऽबसत्थ ॥
मैं अग्ग नगर प्रबिसत उदार, प्रबिसहु तुम पिच्छैं चरनचार[4]।३०।
बसुदेव गेह जाहु न बहोरि, खल कंस नतो कछु करहिं खोरि[5] ॥
इम कहि स्वफल्कसुत[6] पुर प्रविष्ट, पिच्छैं सन प्रबिसे अखिलइष्ट।३१।
बल१कृष्ण२लखत मधुपुर बिनोद, दुव२राजमार्ग पहुँचे समोद॥
तहँ कंस रँजक[7] सुहि रंगआर[8], पिक्ख्यो सु करत पटसंसकार[9]।३२।
जँच्चे[10] पट हरि बल तरजि[11] कंस, सुनि रजक कुवंच[12] बुल्ल्यो नृसंस[13] ॥
सिर प्रतल[14] तोरि तस जव[15] समेत, ले बस्त्र गये मालिक[16] निकेत[17]।३३।
हसि तत्थ पुष्प मंगे बहोरि, दिन्नैं सुमंजीवी[18] द्रुतहि[19] दोरि ॥
किय दंड[20]पतन रचि नमसकार, इहिं तुट्ठि हरिहु दिय बर उदार।३४।
न तजैं श्री[21] मालिक कबहु तोहि, कबहू न बित्त[22] बल हानि होहि॥
यहँ भुग्गि भोग बहु आयु अंत, दिवलोक[23] साधु[24] बसिहैं दिपंत[25]।३५।
मति[26] तव नहिं पावहिं धर्मभेद, कबहु न ह्वै संतति[27]कोहु छेद[28] ॥
पृथु[29] आयु होहु तव कुल सुपोस[30], लहहु न कदापि[31] उपसर्ग[32] दोस।३६।
इम लै प्रसून[33] बर अप्पि ताहि, आवंत राजपथ दुव २ उमाहि ॥
कुब्जा[34] कंसासुर चेटिका[35] सु, हुव भेट नैक वंकाभिधा[36] सु ॥ ३७ ॥

---

१ सूर्य के *अस्ताचल पहुंचते समय २ पहुंचे ३ अब ४ पैदल होकर ५ दोष ६ अक्रूर ७ कंस का धोबी और वही ८ रंगरेज भी था जिसको वस्त्र ९ सुधारते देखा १० मांगे ११ कंस को धमका कर, कि कौन तेरा कंस है, यह सुन कर धोबी १२ खोटा वचन बोला १३ क्रूर १४ थप्पड़ से उसका शिर तोड़ कर १५ वेग के साथ १६ माली के १७ घर १८ माली ने १९ शीघ्र २० दंड के समान पड़ कर. कृष्ण ने प्रसन्न होकर इसको उदार वर दिया ॥ ३४ ॥ हे माली ! तुझको २१ लक्ष्मी कभी नहीं छोड़ेगी और तेरे २२ धन और बल की हानि कभी नहीं होवेगी २३ स्वर्ग लोक में २४ श्रेष्ठ पुरुष २५ शोभायमान होकर २६ बुद्धि २७ संतान की २८ त्रुटि २९ बड़ी आयुवाला ३० श्रेष्ठ पुत्र ३१ कभी ३२ रोग अथवा उत्पात ३३ पुष्प ३४ कुबड़ी (कमर से झुकीहुई) कंस असुर की ३५ दासी ३६ वक्रा (कुबड़ी) है नाम जिसका

अनुलेपन[1] भाजन[2] जास हत्थ, सो पै मुकुंद[3] मंग्यो समत्थ ॥
कुब्जा सुनि सादर करि प्रनाम, दिन्नौं अनुलेपन हित सकाम ।३८।
दुवरबीरन चर्चिय अप्प देह, यँहँ[4] कृष्ण करिय इक चित्र[5] एह ॥
कुब्जा दुवरचरमन चरन थप्पि, अंगुलि दुवरजाके चिबुक[6] अप्पि।३९।
कछु तमक दई अटतहि उदार, सो सरल भई लहि बपु सुढार॥
पट ऐंचि कांत[7] चलिये स्वगेह, बुल्ली[8] इम भावन[9] भर सनेह॥४०॥
हरि कहिय बहुरि ऐहौं सहेत, इम तिहिं छुराय किय अग्ग चेत॥
पुनि किन्न धनुखसाला प्रवेस, देख्यो समस्त फिरि रंगदेस ।४१।
कोदंड[10] लियउ कन्हर उठाय, टंकारि तोरि दिय दल[11] २ गिराय ॥
जिहिं निनंद[12] भोजपति त्रास जग्गि, लक्खन[13] खल पक्खन[14] कंप लग्गि।
धनु जामिक[15] जुज्झे सकल धाय, ते मारि दये निजपद[16] पठाय ॥
आगंत[17] स्वफल्कसुत[18] प्रथम जानि, पुनि चापभंग निस्वन[19] प्रमानि४३
चाणूर१मल्ल मुष्टिक२बुलाय, बुल्ल्यो[20] हि कंस हग लाय[21] लाय॥
बसुदेवतनय दुवरगोपबेस, आये तिन बुल्लहु रंग एस ॥ ४४ ॥
अदई[22] बनि मारहु रचि नियुद्ध[23], सुनियत मम मारक कृष्ण क्रुद्ध॥
देहौं तुम्हैंहु मम उचित[24] भोग, तुम सहित राज्य करिहौं निरोग।४५।
इम कहि करि मल्लन सावधान, बुल्ल्यो आधोरन[25] अप्पि दान[26] ॥

---

१ उबटन ( शरीर पर लेपन करने का गंध द्रव्य ) का २ पात्र, वह भी ३ कृष्ण ने बलवान्पन से मांगा सो कुब्जा ने कामयुक्त होकर लेप करने को दिया ॥ ३८ ॥ ५ यह ४ आश्चर्य की बात करी कि कुब्जा के दोनों पग अपने पगों से दबा कर दो अंगुली उसकी ६ ठौडी (डाढी) के नीचे देकर ॥ ३९ ॥ चलतेहुए ने ही थोड़ा सा बल (जोर) देदिया, जिस से उसका कुबड़ापन मिट कर सीधा सुंदर शरीर होगया तब ९ परमेश्वर से स्नेह भरके वस्त्र खींच कर ८ बोली कि हे ७ प्रिय (पति) अपने घर चलिये ॥ ४० ॥ १०धनुष को ११दो टुकड़े करके १२ उस शब्द से कंस के त्रास जगी और दुष्ट के १४पक्षवाले १३लाखों को कंप(धूजनी)लगी॥४२॥धनुष के १५पहरायत सब आकर लड़े १६ब्रह्मपद को भेज दिया (मुक्तिदेदी) १७आना १८अक्रूर का १९शब्द २०बोला २१नेत्रों में अग्नि लाकर [लाल नेत्र करके] २२निर्दयी २३बाहुयुद्ध २४जैसा मैं भोग भोगना हूं ऐसा २५हाथी के महावत को २६दान देकर कहा

अरु कहिय रंगके द्वारभाग, तू रक्खि कुबलयापीड़ नाग*॥४६॥
तिहिं करि मम मारक गोप बाल, आवहि दुव[2]मारहु तिन उताल[1]॥
इम कहि समाज बिच कंस आय, बैठो सु मंच परिखद[3] बनाय॥४७॥
जहँ मंच हजारन सज्जमान, बलि[4] उच्च नीच बैठन बिधान ॥
आसीन[5] भूप सब इक्क ओर, अंतेउर[6] इक दिस सुनत सोर ॥४८॥
इक ओर मनुज नागर[7] अपार, इक ओर ग्राम्यजन[8] लखनहार ॥
इकदिस पुरनारिन बिबिध ब्यूह, इक ओर बारिनारिन[9] समूह ॥४९॥
बसुदेव १ नंद २ अक्रूर ३ जेहु, बैठे टरि मंचन प्रांत[10] तेहु ॥
सुत मरत जानि मुख लखन आँहिं, देवकसुताहु पुर तियनमाँहिं॥५०॥
सहँसन बादितन बनि निघात, मच्चिग तहँ कलकल[11] अकसमात[12]॥
इहिं बिच उभै२हि इच्छा बिहार, दाऊ[13]१हरि२आये रंगद्वार ॥५१॥
पिल्ल्यो सु व्याल[14] तव हस्तिपाल[15], कोपित कृतांत[16] आयो कराल॥
हनि ताहि दोहु२गहि द्विरद हत्थ[17], मृगपति[18]२कि[19] रंग प्रबिसे समत्थ[20]५२
क्रिय प्रथम चरित जे जे दुहू२न, ते सुमिरि सबन देखे अनून ॥
बल्गुन[21] लखि मल्लन उभय२बीर, बल्गुने[22] लगे ति[23] २गति पथ गभीर॥
चाणूर१कुप्पि लिय कन्ह२खेल, मुष्टिक१लिय दाऊ[24]२दाव मेल ॥
छेपने[25]१रु संन्निपातावधूत[26]२, रचि उभय२उभय२मंडे अभूत[27] ॥५४॥
धुज्जिग दरारि भूतल धमंकि, संकर समाधि छुटि असुर संकि ॥
डगमगिय अद्रि ब्रह्माण्ड डोल, कसमसि भुजंग१कमठ२स२कोल[28]३
जगबिकल होत कल्पांत जानि, मचि त्रास काल बिकराल मानि॥
पविपात[29] मनहु पतलन[30] प्रहार, आघात मार प्रसरत अपार ॥५६॥

---

* अखाड़ा के दरवाजे पर कुवलयापीड़ नामक हाथी को १शीघ्र २ मंचों की सभा ३पुनि ४रीति ५बैठे ६जनाना ७नगरनिवासी ८ग्रामीण लोग ९वेश्याओं का १०मंचों के स्थल से टलकर ११कोलाहल १२अचानक १३बलदेव और कृष्ण १४ हाथी को १५महावत ने १६यमराज के समान १७दोनों दंत हाथों में पकड़ कर १८किधों १९बलवान् सिंह रंगभूमि में घुसे २०प्रबल २१सुंदर मल्लों को २२वे मल्ल २३बकरे (अज) के समान लगे २४बलदेव को २५मनोयोग से शरीर मिलाकर २६फैंकदेना २७पहिले नहीं हुए जिस प्रकार २८बराह २९मानों वज्र पड़े जैसे ३०थप्पड़ों

जिमजिमनियुद्ध*हुवअतिअमान, तिमतिमलगिमल्लनघटनप्रान**
यह जानि कंस मनचित्र धारि, लक्खन वादित्रन दिय निवारि।५७।
हरि पक्करि ससंकल मल्ल पाय, चिरंकाल गगन रक्ख्यो भ्रमाय ॥
पुनि दियउ रंजक पट भू पछारि, इम लियउ कन्ह चाणूर मारि।५८।
मुष्टिक उर दै बल मुष्टि रीसि, दे जानु हन्यौं पुनि पुहवि पीसि ॥
मारिय बलि तोसल कन्ह रज्जि, खिलमल्ल गये यह देखि भज्जि५९
तब कहिय उच्च करि कंस कोप, कड्ढहु समाज अरु उभय गोप॥
गहि लेहु नंद जरि निगड पाय, बसुदेव हनहु खल कुटिल भाय।६०।
लहि कन्ह जोर यह गोप दुष्ट, सरबस्व हरहु तिनको प्ररुष्ट ॥
इमकहत कंस ढिग मलपि आय, श्रीपति सिखाहि पकरी सुभाय।६१।
डारयो उछारि खल अधर देस, ऊपरहि अप्प लै जग असेस ॥
आये सु भयो आघात उग्र, उछरे समाधि इहिं पात उग्र ॥६२॥
उठि सजव कन्ह तजि तासु तुंद, सब रंग फिरे अँचत मुकुंद ॥
इम मरत कंस तस अनुज आय, रन रचिय सुबामा बल बढाय।६३।
यह मारि दयो तब भुव अनंत, अंतेउर हाहा हुव अनंत ॥
कंटक जदुकुलको मारि कस, इम सबन अभय दिय जदुवतंस।६४।

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीयराशौ वीतिहोत्रचाहुवाणपौराड्रकवासुदेवजन्मसमयसामीप्यसमयसमानाऽधि-

के प्रहार*बाहुयुद्ध**बल१सांकल सहित(जो सब को जीतकर दिग्विजयी हो जाता है वह अपने पगमें सांकल रखता है, अर्थात् अपने समान दूसरा नहीं होने का यह चिन्ह है)२बहुत देर तक३धोबी कपड़े को पटके जिस प्रकार४बलदेव ने५ घुटना देकर ६ भूमि पर ७ फिर कृष्ण ने तोशल नामक मल्ल को ८ मारने में प्रीति करके मारा यह देख कर बाकी के मल्ल भाग गये ९ बेड़ी पगों में जड़ कर १० विशेष क्रोध करके ११ कृष्ण ने १२ श्रेष्ठ रीति से कंस की चोटी हो पकड़ी १३ नीचे के स्थल पर पटका और आप १४ सम्पूर्ण जगत् को लियेहुए ऊपर आये (विष्णु के शरीर में सब जगत् का वास है) १५ बडाभारी शब्द हुआ १६ उसके पड़ने से १७ शिव समाधि से उछल गये १८ शीघ्र १९ पेट को २० कृष्ण ने २१ जनाने में २२ यदुकुल के मुकुट (कृष्ण) ने ॥६४॥
श्रीवंशभास्कर महाचंपू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण

करणकश्रीकृष्णचरित्रे वासुदेवाऽरिष्टनिपातन-नारदाऽवबोधितकं साक्रूर१केशि२गोकुलप्रेषण-मुकुन्दकेशिमारण-कृष्णनारददृष्टय मल्ल१किशोर२माहात्म्य१श्वाफल्किबल१कृष्ण२मथुराऽऽनयन-वासुदेवौग्रसेनिरजकनिषूदन-मालाकारबरदान-कुब्जाकराऽनुलेपनप्रतिग्रहण-तत्सरलीकरण-कोदण्डभञ्जन-कुवलयापीड१चाणूरा२ऽसुबियोजन-बलभद्रमुष्टिक१सुवाम२ध्वंसन-शौरितोशल१कंस२विमर्द्दनं नवमो९मयूखः ॥९॥ आदित एकपञ्चाशत्तमः ॥५१॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

दोहा

हरि१बल२सानुज कंस हनि, परे जनकके पाय ॥
माताहू हित जुत मिली, दुव२लिय दुहु२न उठाय ॥१॥
करन लगे वसुदेव नुति, सुमिर जन्म खिन बत्त ॥
तहँ सब माया प्रेरि किय, बंधुभाव अनुरत्त ॥२॥
जननि१जनक२गुरु जदुन जुत, पूजे सब हरि१राम २॥
उग्रसेन गद्दिय धर्‍यो, टारि सुबंधन धाम ॥३॥

---

पौंड्रक वासुदेव के जन्म समय के समीप हैं समग का आश्रय जिनका ऐसे श्रीकृष्ण के चरित्र में कृष्ण का वृषभासुर को मारना, नारद से सब बात जान कर कंस का अक्रूर सहित केशी को गोकुल भेजना, कृष्ण का केशी को मारना, नारद के देखहुए कृष्ण और नवीन उमर का घोड़ा इन दोनों के युद्ध का माहात्म्य, अक्रूर का बलदेव कृष्ण को मथुरा लाना, कृष्ण का कंस के धोबी को मारना, माली को बरदान देना, कुब्जा के हाथ से उबटन लेकर उसके शरीर को सीधा करना, धनुष तोड़ना, कुवलयापीड़ हाथी और चाणूर के प्राणों का वियोग करना, बलदेव का मुष्टिक और सुवाम को मारना, कृष्ण का तोशल मल्ल और कंस को मारने का नवमा मयूख समाप्त हुआ ॥ और आदि से इक्कावन मयूख हुए ॥ ५१ ॥

कृष्ण और बलदेव छोटे भाइयों सहित कंस को मारकर पिता वसुदेव के पगों में पड़े ॥१॥ जन्म समय की बात को याद करके वसुदेव स्तुति करने लगे, तब माया को प्रेरणा करके कृष्ण ने सबको बंधुभाव में प्रीतिवाले करदिये ॥२॥ माता पिता और यादवों के बड़े लोगों ने कृष्ण बलदेव की पूजा की और उग्रसेन को कैदी खाने से निकाल कर गद्दी पर बिठाया ॥३॥

कुल जजातिकै साप यह, राज्य उचित नहि जोहु ॥
हरि अक्खिय भोछत हुकम, करहु सुरन सिर तोहु ॥४॥
यह सुभाय सुमिरत पवन, आयो आतुर तत्थ ॥
हरि कहि लावहु सक्रसौं, क[illegible] रु सुधर्मा अत्थ ॥५॥
उग्रसेन नृपके तपत, यह न सभा तुम योग्य ॥
अब मथुरा भेजहु अरंहि[1], भुव पति जदुकुल भोग्य ॥६॥

हरिगीतम् ॥

यह सुनि सुधर्मा इंद्रसौं द्रुत[2] जाय मारुत[3] मंगई,
सुनि सक्रहु हरिको निदेस[4] सभा वहै द्रुतही दई ॥
पवमानहू[5] द्रुत आनि जो जदुवंस भोग्य सभा करी,
बल१कृष्ण२पुनि नरभाव लै मति अस्त्रसिक्खनकौं धरी ।७॥
सादीपिनी द्विजपैं स सिक्खन दोहु उज्जइनीं गये,
धनुबेद चोसठि ६४ द्यौसमैं सरहस्य[6] संग्रह सिक्खये ॥
लवणोद[7] माँहिं प्रभास तीरथ पुब्ब पुत्र हन्यौंगयो,
निज दक्खिना गुरु सोहि दोउ२न देखि दुर्जय मंगयो॥८॥
बल१कृष्ण२मंगिय सिंधुसौं[8] तब सिंधु अंजलि[9]कैं[10] कह्यो,
दर[11]रूप मारक[12] पंच[13]जन दिति[14]जात मो जलमैं रह्यो ॥
तब कन्ह पैठि समुद्रमैं खल संखरूप सु मारयो,

कृष्ण ने कहा कि ययाति के श्राप से यह (यादव) कुल राज्य योग्य नहीं है तौ भी मैं हूं तब तक देवताओं पर हुक्म करो ॥४॥ यह सबको सुनाकर पवन को याद किया सो जल्दी ही आया, जिसको कृष्ण ने कहा कि इंद्र से कहकर देवताओं की सभा यहां लाओ ॥५॥ १ शीघ्र, वह सभा पृथ्वीपति यादवों के भोगमे योग्य है २ शीघ्र ३ पवन ने ४ आज्ञा ५ पवन ने ६ अभिप्राय सहित ७ क्षार समुद्र में प्रभास तीर्थ में कृष्ण के गुरु सान्दीपिनी नामक ब्राह्मण का पुत्र मारागया था सो इन दोनों को दुःख से जीतने में आवे ऐसे जान कर वही अपना पुत्र दक्षिणा में मांगा ॥८॥ ८ समुद्र से ९ हाथ जोड़ कर १०कहा कि ११ शंख रूप को धारण करनेवाला १२ संन्हाद का पुत्र जो पांच जनों से पैदा हुआ है वह१४दैत्य उस ब्राह्मण के पुत्र को१२मारनेवाला मेरे जल में रहा था.

दैर[1] पांचजन्य तदीय अस्थि[2] स्वहत्थ पंकज[3] धारयो ॥ ९ ॥
ध[4]मि ताहि बीर अ[5]लब्ध द्विजसुत दारहु[6] संजमिनी[7] गये,
जम जित्ति[8] द्विजसुत[9] यातना सन कड्ढि लै गुरुपै ठये ॥
तिहिँ अप्पि आत्मज तास आसिख पाय मधुपुर[10] आयकैं,
दिय उग्रसेन नरेसकौ सब राज्यऋद्धि[11] जमायकैं ॥ १० ॥
खल कंस पूरब[12] द्वै २ सुता मगधेसकी परन्यौंहुतो,
तिन जाय अक्खिय बप्पसौं[13] हमरो जु ईस हन्यौं सु तो ॥
सुनि बैन अस्ति[14] १ रु प्राप्ति २ के मगधेस कोपित व्है चढ्यो,
अच्छोहिनी[15] तेईस २३ लै दल संग बिस्तरसौं[16] बढ्यो ॥ ११ ॥
बल १ कृष्ण २ हू यह जानि अप्पन दिव्य आयुध चिंतये,
हल १ मुसल २ चक्र ३ गदा ४ सरासन खड्ग ६ ऊपरतैं[17] गये ॥
तिन लै लरे बलभद्र १ कन्हर २ भूप मागध जित्तयो,
मधुद्रंग[18] पुनि पुनि ताहुनैं घेरा बडो बल[19] लै दयो ॥ १२ ॥
इनहू अठारह १८ बेर मागध जित्ति जित्ति बिदा कर्यो,
सबभाँति दो २ हु समत्थ[20] पै नरभाव[21] कौतुक अद्दर्यो ॥
लखिकैं असंतति[22] गार्ग्य बिप्रहिं संढ[23] सालकनैं[24] कह्यो,
सुनि वाक्य सोहि समस्त जदुकुल अट्टहास[25] घनौं गह्यो । १३ ।
करि कोप जदुकुल सीस तब तप घोर गार्ग्यहु आचर्यो,
पाखान चूरन खाय खाय प्रसन्न त्र्यंबक[26] ही कर्यो ॥
सितिकंठ[27] बारह १२ अब्द[28]मैं द्विजसौं कह्यो बर लीजिये,

---

उस दैत्य की २हड्डियों का १पांचजन्य शंख अपने ३हस्त कमल में धारण किया उस शंख को ४बजाकर ब्राह्मण का पुत्र ५नहीं मिला तब ६दोनों वीर ७यमराज की पुरी में गये ८पीड़ा से ९पुत्र को १०मथुरा पुरी ११समृद्धि १२पहिले १३ पिता से. जरासंध की पुत्रियां और कंस की स्त्रियों के नाम १४अस्ति और प्राप्ति था १५अक्षौहिणी १६विस्तार से १७आकाश (स्वर्ग) से १८मथुरा पुरी के १९सेना २० समर्थ २१परंतु. अब यहां पर एक प्राचीन इतिहास कहते हैं. गार्ग्य नामक ब्राह्मण को २२विना संतान देखकर उसके २४शाले ने कहा कि तू २३नपुंसक है यह वचन सुन कर सब यदुवंशियों ने २५उच्च स्वर से बहुत हँसी की २६शिव को २७शिव २८वर्ष

द्विजहू कह्यो जदुबंसकेर कृतान्त[1] आत्मज[2] दीजिये ॥ १४ ॥
कहिकैं तथास्तु[3] भये तिरोहित[4] ईस[5] विप्रहु आतभो,
जवनेस इक निजनारिसौं सुत काज ताहि[6] मिलातभो ॥
जवनी जन्यौं तब गार्ग्यसौं सुत कालजवन सु जानिये,
ति[7]हिं बीर नारदसौं कह्यो हमसौं लरैं सु वखानिये ॥ १५ ॥
तुमसौं करैं रन एरिसो[8] जदुबंस नारद हू कह्यो,
जवनेस सो सुनि इक्क संकु१०००००००००००००अनीक[9] लै
द्रुत[10] उम्मह्यो ॥
जिहिं आयकैं मथुरापुरी गरदाय[11] जादव बुल्लये,
जवनेस माधव आत पुव्वहि जानि माधवनैं[12] लये ॥ १६ ॥
दिस आय पच्छिम अर्क[13]१२जोजन भुम्मि सागरतैं जची[14],
जलदुर्ग कैं[15] तहँ द्वारका अभिधान[16] रम्यपुरी रची ॥
नृप उग्रसेन प्रमुक्ख[17] सब हरिके निदेस[18] तहाँ बसे,
मथुरापुरी हरि इक्क१आय रु ह्वै निरायुध[19] निक्खसे ॥ १७ ॥
जवनेस भज्जत जानि कन्हहिं पिट्ठि मारनकौं लग्यो,
गिरिकी गुहा[20] जदुनाथ पैठत देखि सो द्रुतही भग्यो ॥
करि अग्ग[21] देव सहाय नृप मुचुकुंद असुरन मारिकैं,
जिहिं ठाम सोवत होगये अखिलेस[22] तत्थ पधारिकैं ॥ १८ ॥
मुचुकुंद भूपातिसौं हु सोवत बेर देवन यौं कही,

१ यदुवंशियों का काल२पुत्र३ऐसा ही होओ यह कह कर ४शिव ५अंतर्धान ६ गार्ग्य को ७ कालयवन ने ८ ईदृश (ऐसा) ९ सेना १० शीघ्र ११ घेर कर कालयवन (यह यवन शब्द यूनानियों का वाचक है, मुसल्मानों का नहीं, क्योंकि उस समय मुसल्मानों के मजहब का पेशवा मुहम्मद पैदा ही नहीं हुआ था) और जरासंध के आने से पहिले ही१२कृष्ण ने उसका आना जान लिया था. इसप्रकार से मथुरा को छोड, पश्चिम दिशा में जाय समुद्र से १३ बारह योजन भूमि१४मांगी१५करके१६द्वारका नामवाली १७ आदि१८कृष्ण की आज्ञा से१९वहां कृष्ण अकेले पीछे मथुरा में आये और जब कालयवन ने मथुरा को घेरा तब विना आयुध निकले२०गुफा२१ आगे देवताओं की सहाय करके२२सब के स्वामी (कृष्ण) ॥ १८ ॥ शयन करते समय मुचुकुंद

नृप तोहि जोहि जगायहै सुहि भस्म व्है मिलिहै मही ॥
हरि यों[1] गये तिहिं कंदरा[2] बर संभुदत्त[3] बिचारयो,
वह सुप्त[4] जवनहु आतही हरि जानि पाय प्रहारयो ॥ १९ ॥
खल भस्म जग्गतही भयो मुचुकंद कन्हरसों कह्यो,
तुम कोनहो हरिहू कह्यो ससिबंस[6] उद्भव मैं लह्यो ॥
बसुदेव जादवको तनूज[7] रु कृष्ण मामक[8] नाम है,
नृपहू कह्यो तब बिष्णुहो मम बेर बेर प्रनाम है॥२०॥
हमसों जुगांतरमैं पुरा[9] मुनि वृद्धगर्ग यहै कही,
जदुबंसमैं बसुदेव गृह अवतार हरि लहिहै सही ॥
सुहि अप्प[10] यों कहि भूपनैं थुति[11] मंजु[12] माधवकी करी,
निजभक्ति जानि प्रसन्न व्है बर एह ताहि दयो हरी ॥ २१ ॥
तुम भोग भुग्गहु भूप अर्जित[13] इष्ट[14] लोकन जायकैं,
पुनि जातिसुमिरन होहु ओरन होहु सत्कुल आयकैं ॥
बलि[15] मुक्ति पावहु भूप लै हरिसौं यहै बर निक्खस्यो,
नर खर्ब[16] पिक्खि रु जानि कलिजुग कालकी गतिकों हस्यो ।२२।
मुचुकुंद पब्बय[17] गंधमादन जायकैं तप आचर्यो,
हरि आय मधुपुर[18] मिच्छको[19] सरबस्व द्वारवती धर्यो ॥
बिच्छिन्न[20] नेह बढान पुनि बलभद्र[21] गोकुलमैं गये,
सबसों मिले बनमैंहु सबजुत पुब्ब[22] ज्यों रमतेभये ॥ २३ ॥
बलदेवकी रति[23] जानि अप्पति[24] बारुनी[25] पठई जहाँ,

---

से देवताओं ने यह कह दिया था १इसकारण से २गुफा में ३गार्ग्य को जो महादेव ने वर दिया था उसको विचार कर ४सोतेहुए उस मुचुकुंद को ५कृष्ण से ६चंद्र वंश में मैंने जन्म लिया है ७पुत्र ८मेरा ९पहिले १०आपहो ११स्तुति १२मनोहर १३ इकट्ठा कियाहुआ १४ जिन लोकों में रहने की इच्छा होवे वहां जाकर फिर तुमको अपनी जाति का स्मरण होकर इसी श्रेष्ठ कुल में आकर पैदा होओ, अन्य जाति में मत होओ १५पुनि १६छोटे मनुष्यों को देख कर, कलियुग को जान कर १७गंधमादन नामक पर्वत पर १८मथुरा मे १९कालयवन का २०तूटेहुए स्नेह को २१बलदेव २२पहिले रमे थे इसप्रकार २३ प्रीति २४ वरुण ने २५मदिरा भेजी.

ततकाल[1] आय कदंब[2] कोटर[3] बीच व्है महकी तहाँ ॥
बल[4] गंध मोदित नीपतैं[5] छटि बारुनी[6] गिरती लखी,
जुत गोप गोपिन खूब केलि[7] प्रसून[8] पत्रन लै चखी ॥ २४ ॥
बलभद्र तिहिं मद घुम्मि बिहरत अंग उज्वल स्वेद भो,
जमुनाहि अक्खिय अत्थ आवहु न्हायहैं कछु खेद भो ॥
गिनि[9] कामपालहिं मत्त जो जमुना अनादरि नाँ मुरी,
तब राम लै हल कुप्पि[10] अँचत बेग कंपित बाहुरी ॥ २५ ॥
नहि आहु जाहु न आहु यौं बल जे कहे ति[11] सहेगये,
जुत गोप गोपिन लांगली[12] द्रुत[13] बोरि पानियमैं दये ॥
तबलौं रही हलमैं बिमोचन[14] प्रार्थना पुनि हू करी,
तजिहौं बनाय हजार १००० टूक त्वदीय[15] यौं बलउच्चरी ॥ २६
बलभद्र पायन मैं परी तब छोरि लांगलतैं[16] दई,
छुटि सोहु इक१ अवतंस[17] कंज१ रु एक१ कुंडल१ लै नई[18] ॥
इत्यादि रामहिं दै उपायन[19] भानुजा[20] दुखतैं टरी,
दुव२ मासलौं बलभद्र केलि बहोरि गोकुल यौं करी ॥ २७
पुर द्वारका पुनि आय रैवत भूपकी परनैं सुता,
सुहु रेवती अभिधान[21] सील सुरूप सद्गुण संजुता ॥
सुत रेवती उर निसठ१ उल्मुक२ द्वै२ भये हलधारसौं[22],
अब कृष्णकी सुनिये कथा पुहबी[23] सु[24] पुण्यद[25] प्यारसौं ॥ २८
बैदर्भि[26] कुंडिन नैर[27] मैं नृप नाम भीष्मक हो जहाँ,
रुक्मी तदीय[28] तनूज[29] हो अरु रुक्मिणी तनया[30] तहाँ ॥

१ तुरत २ कदंब वृक्ष के ३ कोचरे से ४ बलदेव ने गंध से प्रसन्न होकर ५ वृक्ष से ६ मदिरा ७ क्रीड़ा करते ८ फुलों की पखुड़ियों और पत्रों में लेकर चाखी ९ बलदेव को मदमत्त जान कर उनका अनादर करके जमुना नदी नहीं मुड़ी १० क्रोध कर ॥ २५ ॥ मत जा, मत आ, आ, इस प्रकार बलदेव ने कहा ११ वह सब सहन किया और १२ बलदेव को १३ जल्दी १४ छोड देने की १५ तेरे १६ हल से १७ कमल का मुकुट १८ नमस्कार किया [झुकी] १९ नजराना २० यमुना २१ रेवती नाम २२ बलदेव से २३ पृथ्वी पर २४ सो २५ पुण्य की देनेवाली प्यार से सुनो २६ विदर्भ देश में २७ नगर २८ उसका २९ पुत्र ३० पुत्री

जिहिं कन्हही मनतैं चहे अरु कन्ह जो मनतैं चही,
पर चेदि[1]राजहि दैनकी मगधेस[2] अग्रज[3]तैं कही ॥ २९ ॥
संबंध रुकमिनिको तबै सिसुपालसौं रुकमी कर्‍यो,
सिसुपालहू मगधेस[4] आदिक लै बरात बडी सर्‍यो[5] ॥
जहँ दंतबक्र १ करूप पौंड्रक बासुदेव २ महाबली ॥
मगधेस ३ साल्व ४ विदूरथाँ[6]ह्वय ५ आदि जन्य[7]र्तती[8] चली ॥ ३० ॥
कुल स्वीय संजुत राम १ कन्ह २ हु व्याह देखनकौं गये ॥
इक १ रत्ति[9] पूरब लग्नसौं हरि रुक्मिणी हरते भये ॥
तबही बिदूरथ १ बासुदेव २ करूस ३ जो सुनि नाँ कही ॥
हुव कन्ह सम्मुह रारिमैं तरवारिमैं न कुमी रही ॥ ३१ ॥
बलभद्र मुँख[10] जदुबीर मुरि तब भूप तीनहिं जित्तये ॥
छकि लोह आकुल ऐं[11] रहे बहु दो २ हु ओर हनैं गये ॥
रुकमी कह्यो तब हारि ग्वालनतैं न कुंडिन[12]मैं धसौं ॥
न बिबाहि रुक्मिनि चेदिराजहिं और ठामहिं मैं बसौं ॥ ३२ ॥
तिहिं[13] घाय दै भुव पारि तास[14] समस्त[15] सेनहिं मारिकैं ॥
तिहिं[16] व्याहि रक्खस[17]व्याहसौं गय कन्ह गेह पधारिकैं ॥
सुत रुक्मिणी उर कन्हसौं मदन[18]ावतार बली भयो ॥
प्रद्युम्न नामक होतही हरि ताहि संबर[19] लैगयो ॥ ३३ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ वीतिहोत्रचाहुवाणपौण्ड्रकबासुदेवजन्मकालसामीप्यसमयसमानाऽधि-

जिसने मन से कृष्ण को ही पति करना चाहा और कृष्ण ने भी जिसको मन से चाही ॥ ३० ॥ १ चन्देरी के राजा ( शिशुपाल ) २ जरासन्ध के ३ बडे भाई को ४ जरासन्ध ५ चला ६ विदूरथ नामक ७ जनेतियों ( बरातियों ) की ८ पंक्ति ॥ ३० ॥ ९ एक रात्रि पहिले १० आदि ११ रुक्मी आदि पीछा करनेवाले १२ कुण्डिनपुर में १३उस रुक्मी को १४उस रुक्मी की १५ सब सेना को १६ उस रुक्मिणी को १७ राक्षसविवाह से विवाह कर ( मनुस्मृति में आठ प्रकार के विवाह लिखे हैं, ब्राह्म, दैव, आर्ष, प्राजापत्य, आसुर, गान्धर्व, राक्षस और पैशाच ) १८कामदेव का अवतार १६ सम्बर नाम दैत्य चुराकर लेगया ॥ ३३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायणके तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण

करणकश्रीकृष्णचरित्रे वासुदेव १ संकर्षण २ पित्रभिवादननृपो-ग्रसेनगद्दिकोपवेशनसुधर्मासदःसमाऽह्वयन-धनुर्वेदोपाध्यायसान्दीपिनिशिक्षासम्प्रापणकृतपञ्चजनवध १ यमजय २ तन्मृतपुत्रप्रत्यर्पणश्रुतजामातृवधजरासंधमथुरावेष्टनतदष्टादश १८ कृत्वःपराजयनजलदुर्गद्वारकानिर्माणमाथुरस्कन्धावारतन्न्यसनसूचितजनुरुदन्तकालयवनविदाहनमुचुकुंदवरदानयावनवैभवोग्रसेनाऽर्पण-बलभद्रपुनर्द्वि २ मासगोकुलरमणपीतवरुणप्रहितवारुणीयकयमुनाहलाकर्षणगृहीतकुण्डल १ कञ्ज २ ऽऽदितदुपायनपुनर्द्वारवत्यागमनरेवतीपाणिग्रहणबालभद्रिनिषठो १ ल्मुको २ द्भवनजितवासुदेव १ दन्तवक्र २ विदूरथ ३ रुक्मि ४ साग्रजकृष्णरुक्मिणीहरणतदौरसकार्ष्णिप्रद्युम्नकुमारोद्भवनं दशमो १० मयूखः ॥ १० ॥

आदितो द्विपञ्चाशत्तमः ॥ ५२ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

हरिगीतम् ॥

---

पौंड्रक वासुदेव के जन्म समय के समीप है समय का आश्रय जिनका ऐसे श्रीकृष्ण के चरित्र में कृष्ण बलदेव का पिता से नमस्कार करना, राजा उग्रसेन को गद्दी पर बिठाना, सुधर्मा (देवताओं की सभा) का बुलाना, धनुर्वेद के अध्यापक सान्दीपिनी से शिक्षा पाना, शंखासुर को मारना, यमराज को जीत कर उस सान्दीपिनी को पुत्र पीछा देना, जमाई का बध सुन कर जरासंध का मथुरा को घेरना, उस जरासंध को अठारह बार पराजित (हरा) कर जलदुर्ग द्वारका बना कर मथुरा की राजधानी से निकलना, कालयवन के जन्म का वृत्तान्त जानकर उस को जलाना, मुचुकुन्द को वरदान देना, और यवन का वैभव उग्रसेन को देना, बलदेव का फिर दो मास तक गोकुल में रमण करना, वरुण की भेजीहुई मदिरा से यमुना नदी को हल से खींचना, और यमुना से कुण्डल कमल आदि भेट लेकर फिर द्वारका जाना, और रेवती से विवाह करना, बलदेव के पुत्र निषठ और उल्मुक का पैदा होना, कृष्ण का वासुदेव, दन्तवक्र, विदूरथ और रुक्मिणी के बडे भाई रुक्मी सहित जीत कर रुक्मिणी को हरना और कृष्ण के पुत्र रुक्मिणी के औरस प्रद्युम्न कुमर का जन्म होने का दशवां मयूख समाप्त हुआ ॥ १० ॥ और आदि से बावन मयूख हुए ॥ ५२ ॥

प्रद्युम्न संबरनैं[1] छठे६दिन सूतिकागृहतैं[2] हरयो,
दिय सिंधु डारि गिल्यो सु मच्छ तहाँहु बालक नाँ मरयो॥
सुहि मच्छ धीवर[3] मारि भुंज्जन[4] जाय संबरकौं दयो ,
तस[5] गेहिनी[6] झख[7] फारि छन्न कढ्यो सुबालक लैलयो॥१॥
मायावती[8] मनमाँहिं है यह कोनको सिसु यौं चही,
तव[9] कांत कृष्ण तनूज[10] कामवतार[11] नारद व्हाँ कही ॥
मायावती तब प्रीतिसौं प्रद्युम्न पोखि बढायकैं,
माया जु संबरसौं लई सु[12] दई समस्त पढायकैं ॥ २ ॥
सिव काम दग्ध कस्यो तबै रति[13] आस[14] उद्भव[15] चाहती,
मायामई बपु[16] कैं[17] रही गृह संबरासुरकै सती॥
मायावती अभिधान[18] जो प्रद्युम्नको इम पारिकैं[19],
जब भो जुंवा[20] तबही रही करि हावभाव निहारिकैं ॥ ३ ॥
प्रद्युम्न अक्खिय[21] मातृता[22] तजि क्यौं यहै कुटिलावती[23],
बिधिपुब्ब[24] तब हरणादि[25] सर्ब उदंत[26] ताहि कह्यो रती ॥
सुनतैंहि दर्पक[27] कुप्पि जुज्झन काल संबर बुल्लयो,
माया बिथारि चमू समेत वहैहु गज्जतही गयो ॥ ४ ॥
तब सप्त७माया आसुरी प्रद्युम्न गंजि महाबली,
निज[28] अष्टमी८करि मारि संबर[29] खूब दुष्ट चमू दली ॥

---

१ प्रद्युम्न को सम्बर दैत्य ने २ जापा के घर से ३ नाव चलानेवाले[कैवर्तक] ने वही मच्छ निकाल कर ४ भोजन करने को ५ उस सम्बर की ६घरवाली (स्त्री) ने७मच्छ का पेट फाड़ कर भीतर से बालक निकाला सो छाने लेलिया ॥ १ ॥ ८कामदेव की स्त्री ने. वहां पर नारद ने कहा कि ९ तेरा पति और कृष्ण का १० पुत्र ११ कामदेव का अवतार है १२ सो. ॥ २ ॥ महादेव ने कामदेव को जलाया जब से१३रति (कामदेव की) स्त्री१४उस कामदेव का१५ जन्म होना चाहती थी१६शरीर१७करके १८ जिस का मायावती नाम है उसने१९ पालन करके २० जवान ॥ ३ ॥ २१ प्रद्युम्न ने कहा कि २२ मातापन को छोड कर २३ कुटिलपन करती है २४ विधिपूर्वक २५ सम्बरासुर हर लाया जिस आदि २६ वृत्तान्त २७ कामदेव (प्रद्युम्न) ने ॥ ४ ॥ २८ अपनी आठवीं माया २९ सम्बरासुर को

मायावती जुत कन्हको सुत यौं नभोमग* ह्वै सर्‌यो[1],
द्वारावती [2]सुद्धांत अंतर जाय मोदित उत्तर्‌यो ॥ ५ ॥
[3]सहसाहि तिहिं लखि कृष्णा नारिन लज्जि घुंघटही लयो,
पुनि कृष्णा नारदके कहै प्रद्युम्न [4]आगत जानयो ॥
[5]बलि पट्टरानिय सत्त७ब्याहिय कन्हनैं तिन्ह जानिये,
क्रम तो न[6] है पर[7] वैष्णवाऽऽख्यपुरान वत्त प्रमानिये ॥६॥

अचरणगद्यम्

निघ्नके पुत्र यादव सत्राजितनैं अंभोधि[9]की नीर [10]महास्तवन पूर्वक [11]त्रयीतनु [12]तपनको [13]उपस्थान कीनौं ॥ ७ ॥
तासौं प्रसन्न होय आदित्य एक रूपसौं [14]अवनितल उतरि आये॥८॥

तब कह्यो जैसैं उहाँ रहैं स्तुति करतहो ऐसैंहीं अब करिहौं परंतु इहाँ आयेंकी बिसेस प्रसाद[15] चहतहौं यातैं प्रभुके तेजकौं सहिकैं दासके नेत्र निजस्वरूपकौं देख्यो चाहैं ॥९॥

यह सुनि [16]मार्तंडनैं स्यमंतक नाम महामणि अपनैं कंठसौं उतारि दूर धर्‌यो तब [17]आताम्र दीप्यमान कछुक [18]पिंगलनेत्र नारायनके रूपकौं सत्राजित नीठि नीठि देखि बहोरि महास्त[19]वसौं प्रसन्न करत भयो ॥१०॥

आदित्यसौं [20]बरं ब्रूहि सुनि सोही महामणि मंगि उनको ऊर्ध्व [21]गति [22]विसर्जन करि [23]वाकौं धारन किये [24]अकूपार [25]अंकुस [26]अवनीकौं उज्वल करत द्वारका आयो ॥११॥

---

* आकाश मार्ग १ चला २ जनाना में ३ अचानक ४ आना ५ पुनि ६ विवाह नेका क्रम तो नहीं है ७ परंतु ८ विष्णुपुराण से लिखा है सो उसकी बात प्रमाण मानो ॥ ६ ॥ ९ समुद्र की १० स्तुति ११ सूर्य के १२ तप करने को १३ नमस्कार किया ॥ ७ ॥ १४ भूमितल पर ॥ ८ ॥ तब सत्राजित ने कहा कि आप ऊपर थे तब स्तुति करता था वैसे ही अब भी करूंगा परंतु आप यहां नीचे उतर आये जिसकी विशेष १५ प्रसन्नता ॥९॥ १६ सूर्य ने १७ लाल वर्ण से प्रकाशमान १८ पीले नेत्रवाले (सूर्य) १९ स्तुति से ॥ १० ॥ २० वर मांग २१ ऊपर जाने की गति से २२ छोड कर २३ स्यमंतक मणि को २४ समुद्र ही है २५ लहँगा जिसके ऐसी २६ भूमि को ॥

तहाँके जनन भूमिभारकौं नीतावतार वासुदेवसौं कह्यो आज आपके दर्शनकौं आदित्य आवतहै तिनको आतिथ्य करिये॥१२॥

तब कृष्ण कह्यो सत्राजितकौं सूर्य नैं स्यमंतक महामणि दीनोंहै ताकौं धारन किये वाहीकौं आवत जानौं ॥१३॥

ऐसैं सत्राजित मनि पाय आलय आयो जाके प्रभाव करि वा जनपदमैं उपसर्ग१वृष्टि२व्याल३अग्नि४तोय५दुर्भिक्ष आदि काहूको भय न होत भयो ॥ १४ ॥

अरु आठ८भार सुवर्णकौं प्रतिदिन स्रावित करि करि सत्राजितकौं सत्राजित करत भयो ॥१५॥

तँहाँ भार प्रमान. पंच५गुंजा५एक१मास१सोलह१६मास१६एक१कर्ष१ च्यारि४ कर्ष४ एक१ पल१ सत१०० पल१०० एक१तुला१ बीस२०तुला२०एक१भार१ऐसे आठ८भार८अष्टापद नित्य मणिसौं निकसत रह्यो ॥१६॥

तहँ सत्राजितसौं कन्हनैं कह्यो अपनैं अधिराज उग्रसेनके उचित यह महारत्नहै यातैं उनहीकौं उपहार करिये ॥ १७ ॥

तब सो तो सुनि रह्यो परंतु कबहुक कृष्ण मंगिलैहै या लोभ करि अपनैं अनुज प्रसेनको वह महामनि दैदयो ॥ १८ ॥

या रत्नकौं जो सुचि धारन करैं तो पूर्वोक्त सब गुन प्रकट करैं रु असुचि धारकको नास करैं ताकौं धारन करि अस्वारूढ प्रसेन सिकार गयो ॥ १९ ॥

याकौं मारि कोऊ सिंह मुखासक्त करि महामनि लैजात

---

१ उतारनेवाले २घर ३देश में ४रोग तथा उपद्रव ५सर्प ६जल ७तोल विशेष जिसका प्रमाण आगे मूल में स्पष्ट लिखाहुआ है ८ टपक टपट कर ९यज्ञ में जीतने में नहीं आवे ऐसा अर्थात् उस धन से सत्राजित ने इतने यज्ञ किये कि इतने दूसरे नहीं कर सके १० यहां भार का प्रमाण बताते हैं ११ चिरमी १२ मासा १३ सोना १४ स्वामी १५ भेट १६ छोटा भाई १७ पवित्र होकर १८ ऊपर कहे अनुसार १९ अरु २० धारण करनेवाले को २१ घोड़े पर चढ कर २२ मुख में पकड़ कर

देख्यो ताकौं मारि रत्नकौं महाजरठ[1] भल्लूकराज[2] जांबवान निजबिल लैजाय अपनैं सुकुमार नाम बालकको खिल्हौनाँ करत भयो।२०।

इतकौं सत्राजित कृष्णहूकी जाचना सुनि लोभतैं प्रसेनहीकौं मानि दीनौं यातैं अब वाके धरन आय पौरजन[3] जादव कप्रसेचन मारिवेको वासुदेवहीकौं अभिसाप[4] देत भये ॥ २१ ॥

ताहि टारिवेकौं दामोदर[5] जदुकुल समेत वा परासुके[6] निरसरण[7] सरणिके[8] हय[9] खोजन लगि अग्गैं सिंह हत[10] वह कुणप भल्लूक हत पंचानन देखि[11] जांबवानकी पदवी[12] लगि एक अद्रिके[13] कटक[14] कटक[15] खरो राखि ऊपर चढि कृष्ण बिलमैं प्रवेस करत सुकुमारकी धात्री[16]तैं उल्लापनमैं[17] स्यमंतककौं सुनि दौरि वाके करतैं मानि लेत धात्रीको त्राहि त्राहि सुनि जांबवान आय त्रिलोकके तपनतैं[18] एक वीस२१अहोरात्र[19] महानियुद्ध[20] करत भयो ॥ २२ ॥

बाहिर बरूथिनीके[21] आठ८अहोनिस आयबेकी राह देखि द्वारवती[22] जाय भल्लूक[23] भंग संखधरको[24] सुनावत बसुदेव मुसली[25] मुख[26] बंधुजनन प्रेतकर्म करि दयो ॥ २३ ॥

बावीसमैं२२दिन अपनी उत्तरोतर प्रानहानि[27] जानि जांबवाननें मुकुंदकौं[28] रामचंद्रही मानि[29] स्यमंतक सहित कन्या जांबवतीकौं कृष्णके अर्थ दीनी ॥ २४ ॥

ताहुकौं पट्टरानी करि दामोदर द्वारका आय अपनैं अवरोधको[30]

---

१ बूढा २ रींछों का राजा ३ पुर के लोग ४ झूठा दोष ५ कृष्ण ६ मुरदा. प्रसन के ७ निकलने के ८ मार्ग में ९ घोड़े के खोजों में लगकर १० सिंह का माराहुआ यह मुरदा और रींछ का माराहुआ ११ सिंह को देख कर १२ पगडंडी [गैली] १३ पर्वत के १४ घेरे में १५ सेना को ॥ जाम्बवान् के पुत्र सुकुमार की १६ धाय के १७ बस्ती अथवा रस्सी में १८ तीनों लोकों के सूर्य से १९ दिन रात २० बाहुयुद्ध ॥ २२ ॥ २१ सेना के लोगों ने २२ द्वारका २३ कृष्ण को २४ रींछ ने मार डाले, यह सुनाया तब २५ बलदेव २६ आदि ॥ २३ ॥ २७ बल (पराक्रम) की २८ कृष्ण को रामचन्द्र ही जाना कि जैसे वे परमेश्वर के अवतार थे वैसे ही ये हैं और जाम्बवान् रामचन्द्र का भक्त था इस कारण से ॥ २४ ॥ २९ कृष्ण ने ३० जाम्बवती को अपने जनाने का भूषण बनाय

अलंकार बनाय सत्राजितकौं स्यमंतक सौंपि अभिसाप[1] उतारत भये सत्राजितनैं हू खिसानौं होय कन्याके संबंधकी पहिलैं औरनतैं बात करीही तथापि सत्यभामा त्रिभंगललित[2]कौं बिवाही ॥ २६ ॥

तब अक्रूर कृतवर्मा दो२हू जादवन सतधन्वासौं कह्यो पहिलैं अपनी प्रार्थना[3] ही तिनहूकौं पेलि कन्या कन्हकौं दई यातैं सत्राजितकौं मारिये तो हम सहाय हैं सो सुनि सतधन्वानैं प्रसेनके अग्रजको मारिबो बिचारयो ॥ २७ ॥

याही बेला[4]के व्यतीत बासर[5]नमैं धृतराष्ट्रके धूर्त[6]नैं पांडवनकौं जतु[7] जटित[8] निकेत[9]मैं जारे सुनि जीवते जानतहू जनार्दन[10] तो दुर्जोधनके जत्ननको जोर जारिबेकौं बारणावत पधारे ॥ २८ ॥

पिछारी सतधन्वा सत्राजितकौं मारि महामनि लैलयो जाकौं जानि रोवत रथारूढ[11] सत्यभामानैं बारणावत जाय प्रार्थना करि कृष्ण द्वारका आनैं ॥ २९ ॥

तब सतधन्वा अक्रूरकौं प्रच्छन्न[12] मनि दैकै सत१००जोजन बाँहिनी[13] बडवा[14]पैं बैठि पलायित[15] भयो ॥ सो जानि बासुदेव१बलभद्र२ सैव्य[16]१ सुग्रीव२ मेघपुष्प३ बलाहक४या हयचतुष्टय[17]४संजुक्त स्यंदन[18] समारूढ[19] होय पहुँचे ॥ तिननैं मिथिलाके महाबनमैं मरी बडवा[20]कौं तजि पदाति[21] होय पलावत सतधन्वाकौं निहारयो ॥ ३० ॥

तब कृष्ण बडवा मरी देखि बल[22]सौं कह्यो यह भूमिभाग हय[23] दोसकारक है यातैं अप्प यहाँ रथारूढ रहिये मैं पदाति होय दुष्टकौं मारि मनि लावत हौं ॥ ३१ ॥

यह कहि कन्ह रथ छोरि वाकी पिठि लागि एक१गव्यूति[24] पर

---

१ झूठादोष २कृष्ण को ३ मँगनी (मांग) ४ इसी समय के बीते हुए५दिनों में ६ धृतराष्ट्र के पुत्र ठग दुर्योधन ने ७ लाख से ८ जड़े हुए ९ घर में १० कृष्ण११ रथपर चढ कर ॥ २९ ॥ १२ छाने १३ एक दिन में चार सौ कोस चलनेवाली १४घोड़ी पर१५भागा१६कृष्ण के घोड़ों के नाम है१७चौकड़ी१८रथ पर१९ अच्छी प्रकार बैठ कर २० घोड़ी को २१ पैदल ॥ ३० ॥ २२ बलदेव से २३ घोड़ों को बीमारी करनेवाली ॥ ३१ ॥ २४ दो कोस

जाय दूरस्थ[1] सतधन्वाको सिर सुदर्सनसौं सातन[2] करि वाके वस्त्रादि हेरि अलब्ध[3]मानि पीछे आय सपथ[4] सहित कामपालसौं[5] कह्यो रत्नतो यापै निकस्यो नहीं ॥ ३२ ॥

सो सुनि महामनि चक्रीनैं[6] चुराय राख्यो जानि कोप करि काँ[7]लिंदीभेदन कह्यो रे धिक्कार तोहि महालोभी भाई जानि सहौं हौं जाहु अपनी इच्छातैं न मेरें द्वारकातैं तोसे बंधुनतैं काम है क्यौं अलीक[8] सपथ करिये असी सुनाय बासुदेवके बरजत हू बलभद्र विदेहपुरीमैं प्रबिष्ट होय बरस तीन३रहत भये रु जनकनैं आदर करि निज पस्त्य[9] पधराये इन अब्दन[10]मैं धार्तराष्ट्रि[11] दुर्योधन हलीसौं[12] गदायुद्धकी सिक्षा लेत भयो ॥ ३३ ॥

अरु कन्ह द्वारका पधारे तदनंतर[13] हायन[14] त्रय३बीतैं माधवनैं मनि न लीनौं जानि उग्रसेनादि जादवन जनकपुर जाय सीरी[15]कौं समुझाय द्वारका आनैं ॥ ३४ ॥

दीक्षितैं[16] क्षत्रिय१वैश्य२कौं कोऊ हनैं सो ब्रह्महा[17] होय यह नीति आश्रय करि स्यमंतक स्रावित[18] सुवर्णके बलसौं अक्रूर हू निरंतर सत्र[19]दीक्षाहीमैं रहत भयो ॥ ३५ ॥

पीछे अक्रूरके पच्छ[20]के भोज जादवननैं सात्वनको नाती[21] सत्रुघ्न मार्यो ताकै बैरके भयसौं स्वकीयनैं[22] सहित स्वफल्कसुन[23] द्वारकाको छोरि पलाय[24] गयो तबही या देसमैं उपसर्ग[25]१व्याल[26]२मारी[27]३अनावृष्टि४प्रमुख[28] उपद्रव होनलगे जानि सबन सहित वासुदेव१बल

---

१दूर परठहरा हुआ २काटकर ३मणि नहीं मिला ४सोगन खाकर ५बलदेव से ॥३२॥ ६कृष्ण ने ७ बलदेव ८ झूठे सोगन ९ घर में १० वर्षों मे ११ धृतराष्ट्र का पुत्र १२बलदेव से ॥३३॥ १३जिस पीछे १४वर्ष १५बलदेव को ॥ ३४॥ १६यज्ञ की दीक्षा लिये हुए १७ ब्राह्मण को मारनेवाला १८टपकाहुआ १९यज्ञ की. भावार्थ यह है कि मैं भी यज्ञ की दीक्षा लेतारहूं तो मुझे कोई नहीं मारै ॥३५॥ २०पक्षवाले २१ पोता २२ अपने लोगों २३अक्रूर २४भागगया २५रोग, भय २६सर्प २७महामारी (मरी) की बीमारी २८ आदि

भद्र२उग्रसेन मंत्र*करत भये, तहाँ अंधक नाम एक१जदुवृद्ध बुल्ल्यो या अक्रूरको जनक**स्वफल्क जहाँ रह्यो तहाँ ए उपद्रव नहोतभये पहिलैं स्वदेसमैं अनावृष्टि जानि कासिराजनैं स्वफल्क बुलायो ताके जातही उहाँ सुभिक्ष भयो ॥ ३६ ॥

कासिराजकी रानीकै कन्या गर्भ हो सो बारह१२बरसलौं निकस्यो नहीं तब पिताके पूछैं गर्भ कह्यो द्विजनकौं देबेकौं नित्य एक१ धेनु मिलै तो निकसौं सो स्वीकृत करैं कासिराजकै कन्या गांदिनी भई सोहु स्वफल्कहीकौं बिबाही यावज्जीव***प्रतिज्ञा पालन करत भई ऐसे प्रभाव के जनक१जननी१सौं यह अक्रूर भयो ताके गयें ए उपद्रव होनलगे यातैं अपराध छमा करि वाकौं इहाँ आनिये ॥३७॥

तब केसव१कामपाल२उग्रसेन३सब बंधुन सहित जाय अक्रूरकौं लाये तबही सब उपद्रव नष्ट होतभये तब केसव विचारि स्वफल्क१गांदिनी२के जनिबेसौं ही अक्रूर को ऐसो प्रभाव नहीं निश्चै ही याके पास स्यमंतक है यह सिद्धांत करि कन्ह सबनकौं अपनैं निकाय इकठ्ठ करि अक्रूरसे बोले हे दानपति! सुधन्वानैं तुमको मनि दीनौं है सो तो तुम ही राखो याको फल तो सबके भोग्य है परंतु बलभद्रनैं मेरी संका करी सो मिटायबेकौं दिखाय दयो चहिये ॥ ३८ ॥

तब भीत होय अक्रूर सुवर्णसंपुटतैं स्यमंतक निकासि कृष्णसौं कह्यो याके राखिबेसौं मोहि अलप सुख हू को अनुभव नहीं पवित्रता ही के प्रयत्नमैं पर्‍यो हौं यातैं अब पवित्र होहु सो याकौं लेहु ऐसी सुनि अग्रजं अर्पित अभिसाप मिटाय कृष्ण कह्यो ब्रह्मचर्य पूर्वक प्रचुर पवित्रतावारेके धारिबे योग्य यह है ताकौं प्रभूतपत्नीक मैं१तथा बारुनी व्यासक्त बलभद्र२कैसैं धारिहैं

*सलाह**पिता ***जीवन पर्यन्त १ पिता २ बलदेव ३ अक्रूर की माता का नाम है ४घर में ५ सोना के डिब्बे से ६ पवित्र रहने के यत्न में ही ७बडे भाई (बलदेव) के ८ दिये हुए ९ मिथ्या दोष को १० बहुत ११बहुत स्त्रियोंवाला १२ मदिरा के १३वशीभूत.

जदपि सत्याको[1] जनकथन[2] है तथापि[3] तुमारी सुचितामैं सावधानी अपूर्व है यातैं तुमही राखो ऐसैं कहि मनि अक्रूर ही कौं देदयो तबतैं दानपतिहू प्रकटही वाकौं कंठभूखन करि धारतभयो ।३९।

यह वासुदेवके अभिसापको क्षालन कोऊ सुनैं ताको अभिसाप नष्ट होय॥ ऐसैं कृष्णनैं जांबवती२सत्यभामा३विवाहि और हू कालिंदी४मित्रविंदा५नाग्निजिती६माद्री७लक्ष्मणा८ रुक्मिणी१ प्रमुख ए आठ८पट्टरानी विवाही तिनमैं रुक्मिणीकै प्रद्युम्न१चारुदेष्णा२सुदेष्णा३चारुदेह४सुसेन५चारुगुप्त६भद्रचारु७चारुविंद८चचारु९ चारु १० ए दस १० पुत्र चारुमती १ एक १कन्या भई॥४०

जांबवतीकै सांब १ प्रमुख१०।१,सत्यभामा कै भानु१प्रमुख १०।१, मित्रबिंदाकै संग्रामजित १ प्रमुख१०।१,नाग्निजितीकै भद्रविंद१॥ प्रमुख१०।१,माद्रीकै वृक १ प्रमुख १०।१, लक्ष्मणाकै गात्रवान१ प्रमुख१०।१ ऐसैं दस दस पुत्र एक एक कन्या सबनकै होत भये

और हू एकसतोत्तर सोलह सहँस्र१६१००राजकन्या भौमासुर के बंधनतैं छुराय वासुदेवनैं विवाही तिन हू के संतान याही क्रम तैं जानिये परंतु जैसे विवाही सो हू उदंत कहियत ॥ ४२ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रचाहुवाणपौण्ड्रकवासुदेवजन्मसमयसामीप्यसमयसमानाऽधिकरणकंश्रीकृष्णचरित्रे कालशम्बरप्रद्युम्नहरणच्छम्बरमारणमायावतीसहितद्वारकाऽऽगमनतोषितसूर्यसत्राजितस्यमंतकप्रापणभारप्रमाणकथनश्रुतोग्रसेनार्थमुकुन्दमार्गणानैघ्निनदनर्पणाधारितमणिप्रसेनासिंहमारणातज्जाम्बवन्निपातहरिनियुद्धतत्पराभवनसमणिविवोढजाम्बवतीकगदाग्रजगेहाऽऽगमनरत्नप्रत्यर्पणसत्यभामोद्वहनपै-

---

[1] सत्यभामा का [2] पिता [3] तोभी तुम्हारी पवित्रता में [4] मिथ्या दोष [5] मिटना [6] आदि [7] आदि [8] वृत्तान्त कहते हैं

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण पौण्ड्रक वासुदेव के जन्म समय के नजीक है समय का आधार जिनका ऐसे श्रीकृष्ण के चरित्र में कालसम्बर का प्रद्युम्न को हरना, और प्रद्युम्न

तृष्वस्रीयसहायशौरिवारणावतगमनकृतवर्मा १ ऽक्रूर २ सम्पाठितसुधन्वऽसत्राजितध्वंसनपरितप्तसत्याकृष्णाऽऽनयनदत्ताऽक्रूरमणिसुधन्वपलायनत्यक्तकृष्णरथचक्रतन्मारणारुष्टमिथिलागतबलदुर्योधनगदारणशिक्षाऽनुष्ठानकृष्णप्रत्यागमनशरत्त्रया ३ ऽनन्तररामाऽपराधसकुलाक्रूरऽपलायनमहोपद्रवोद्विग्नश्रुततत्पितृमाहिमसर्वयदुसैन्यश्वाफल्किप्रत्यानयनकृष्णप्रबोधिततन्मणिप्रकटीकरणवासुदेवपट्टराज्ञ्यष्टक८सूचनतत्पुत्रादिसमासोद्देशनमेकादशो मयूखः॥११॥

आदितस्त्रिपञ्चाशत्तमः ॥ ५३ ॥

॥ प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

षट्पदी ॥

समय इक्क १ तजि स्वर्ग इंद्र आरुहि ऐरावत ॥

---

का सम्बर को मारना, मायावती सहित प्रद्युम्न का द्वारका आना, सूर्य को प्रसन्न करके सत्राजित का स्यमन्तकमणि लेना, और भार के प्रमाण का कहना, उग्रसेन के अर्थ कृष्ण का मणि मांगना सुनकर नैघ्नी (निघ्नी के पुत्र सत्राजित) का उस मणि को नहीं देना, और मणि धारेहुए प्रसेन को सिंह का मारना, उस सिंह को जाम्बवान् का मारना, कृष्ण और जाम्बवान् के बाहुयुद्ध में जाम्बवान का हारना, मणि और विवाही हुई जाम्बवती सहित कृष्ण का घर आना, रत्न देकर सत्यभामा से विवाह करना, और अपने पिता की बहिन (भुवा) की सहाय के अर्थ कृष्ण का वारणावत जाना, कृतवर्मा और अक्रूर के सिखायेहुए सुधन्वा का सत्राजित का मारना, दुखी होकर सत्यभामा का कृष्ण को लाना, अक्रूर को मणि देकर सुधन्वा का भागना, रथ को छोडकर कृष्ण का चक्र से सुधन्वा को मारना, बलदेव का रूस कर मिथिला पुरी जाना, और दुर्योधन को गदायुद्ध सिखाना, कृष्ण के पीछे आने के तीन वर्ष पीछे रामा स्त्री (सत्यभामा) के अपराध से अर्थात् सत्यभामा के पिता सत्राजित को सुधन्वा के हाथ मरवाडाला था जिस अपराध से अपने कुल सहित अक्रूर का भागना, और महा उपद्रव से घबराये हुए अक्रूर के पिता की महिमा सुनके यादवों की सेना का अक्रूर को पीछालाना, और कृष्ण के समझाने से अक्रूर का मणि को प्रकट करना, कृष्ण की आठ पटरानियों की सूचना करना, और उनके पुत्रादि का संक्षेप से कथन करने का ग्यारहवां मयूख समाप्त हुआ। ११। और आदि से त्रेपन मयूख हुए॥ ५३ ॥

१ चढकर

द्वारवती हुतें आय कहिय प्रभुसौं सब संगत ॥
नरक नाम यह असुर करत अनुचित अवनीसुत ॥
श्रुतिमारग सत्रादि होन नहिं देत जोरजुत ॥
पाताल १ नाक २ नरलोक ३ की वर कन्या १ आनी पकरि॥
मंदर सहीध्र मनिशृंग २ अरु वरुन छत्र ३ लिय प्रबल हरि।१।

दोहा

उत्कुंडलक दुव २ अमृतके, लीन छीन सपत्न ॥
कुंडल माता अदितिके, अब मम राज पर जत्न ॥ २ ॥

पद्धडी ॥

अत्तारिव उठि सक्रहित सिक्खदिय त्रिदिव यह मुनि ॥
सत्यांजुत श्रीरमन चिंति गरुडहि अगेहि पुनि ॥
दुष्ट नरकके दुर्ग प्रागज्योतिस पहुँचे जहँ ॥
सत १०० जोजन हुँत अंत पास मौरव पसरे तहँ ॥
करि सुरन काटि तिन्ह चक्रकरि अग्गैं हरि पहुँचत हरखि ॥
मुर नाम असुर आयउ सम्मुख कुपित गज्जि मुच्छन करखि ।३।

दोहा

काटे केसव खेल करि, मुर के तीन ३ हि मत्थ ॥
सत्त सहँस ७००० मुर के सुतहु, समर रहे पितु सत्थ ।४।
इतरहु पंचजनादि खल, हनि पैठे तिहिं नैर ॥
मायावी नरकहु जुर्यो, सजि अनीक अतिवैर ॥

---

२ द्वारका से ३ शीघ्र ४ निष्ठता के साथ ५ पृथ्वी का पुत्र ६ वेदमार्ग ७ यज्ञ आदि ८ स्वर्ग ९ श्रेष्ठ १० मंदर नामक ११ पर्वत से मणियों का शिखर और वरुण का छत्र जबरी से लेलिये १२ अमृत के (　　　　) उस शत्रु ने छीन लिये. १३ क्रोध करके उठे १४ इंद्र को १५ स्वर्ग की सीख दी १६ सत्यभामा सहित १७ लक्ष्मी के पति (कृष्ण) १८ प्राग्ज्योतिष नाम पुर में १९ प्रत्यंचा पर चढ़ेहुए २० बाण (चार सौ कोस तक कल से रखेहुए धनुष पर चढ़ेहुए बाण ऐसे रक्खेहुए थे कि उस देश में जानेवाला अनजान मनुष्य उनसे बिंधजावे, अर्थात् वे बाण आपसे आप चल कर मार लेवें) २१ और भी २२ पंचजन को आदि ले दुष्टों को मार कर २३ उस नगर में २४ पहुँचे २५ राक्षसी माया को जाननेवाला २६ सेना

भूसुतके* सहँसन सुभट, समर असुर संहारि ॥
सस्त्र सकल[१] तस मोघ[२] करि, लीन्नौं नरक[३]हु मारि ॥६॥

षट्पदी ॥

भौम[४] जननि जब भूमि अदितिकुंडल लै आई ॥
करि बिन्नति कर जोरि दोरि नति[५] अमित[६] दिखाई ॥
किरि[७] तनु[८] जब हरि अप्प[९] लियउ उद्धरि[१०] मुहिं आनी ॥
तब तुम[११] सपरस तनय[१२] नरक मम हुव अभिमानी ॥
तुमरोहि दयो तुमही लयो ए कुंडल प्रभु लेहु अब ॥
खिल[१३] कुलहिं देहु जदुपति अभय सिर हम धरहिं निदेस[१४] सब ।७।

दोहा ॥

हरिहु तथा कहि भौमके, लिन्नैं रतन समस्त ॥
सत उत्तर सोलह सहँस१६१००, कन्या१ कमन[१५] प्रसस्त[१६] ।८।

षट्पदी ॥

बहु बारन[१७]२ चउ४ दंत तुरग३ छहजार६००० खेत[१८]भव ॥
अरु तुरंग[१९] कांबोज४ लक्ख इकबीस२१००००० महाजव[२०] ॥
मनिमय मंदर[२१]कूट५ बरुन छत्रा६ऽऽदि कछुक तति[२२] ॥
नरकहिके किंकरन संग पठई द्वारावति ॥
कछु अप्प[२३] गरुड पर थप्पि थिर स घन[२४]स्याम सत्या[२५] सहित ॥
अदितिके दैन कुंडल अरहि[२६] गये त्रिदिव[२७] आहत[२८] अहित[२९] ।९।

दोहा ॥

जाय त्रिदिव देवन जजित[३०]. दर[३१] धमि[३२] बिजय दिखात ॥

---

*भूमि के पुत्र के १सब २निष्फल ३नरकासुर को ४भौमासुर(नरकासुर)की माता ५ नम्रता ६ बहुत ७ सूवर (वराह) का ८ शरीर ९ आपने १०उठाकर ११ तब आपके स्पर्श से १२पुत्र १३बाकी के कुल को १४आज्ञा ॥७॥ १५सुन्दर १६प्रशंसा योग्य ॥८॥ १७ हाथी १८अच्छे खेत के पैदा हुए १९कम्बोज देश के घोड़े २० बड़े वेगवाले २१मन्दराचल का शिखर २२पंक्ति २३आपने २४ घनश्याम स्वरूप [कृष्ण] २५ सत्यभामा सहित २६शीघ्र २७स्वर्ग में २९ शत्रुओं को २८मारकर ॥९॥ ३०देवताओं से पूजित ३१शंख ३२बजाकर

अप्पे[1] कुंडल आदितिकौं, नुंत[2] कहि नरक निपात॥१०॥
अति थुति[3] जब किन्नी आदिति, आक्खिर्य[4] हरिहु अखर्व[5] ॥
करहु जननि अविरत[6] कृपा, संतति[7] तव हम सर्व[8] ॥११॥
आसिख तव दिन्नौं आदिति, अखिलन होहु अजय[9] ॥
सची[10] सहित सत्याहुकौं[11], पुनि दिन्नौं बर प्रेय[12] ॥१२॥
बधू[13] जरा[14] रु[15] बिरूपता[16], कबहु न व्यापैं तोहि ॥
मम प्रसाद[17] निर्भय रहहु, सुभगापन[18] घन सोहि ॥१३॥
इम कहि कहि सक्रहि[19] अदिति[20]. क्रम पूजन करवाय ॥
रक्खे अति अनुरति[21] हरिहिं, दिव[22] सब सहल दिखाय॥१४॥

षट्पदी ॥

नंदन[23] क्रीडंत[24] निरखि पारिजातहिं[25] सत्या कहि ॥
लै मम गृह इहिं चलहु नाथ जो और प्रिया[26] नाहि ॥
सुनत पारि वह पारिजात थप्पत खगपति[27] पर ॥
जहँ आक्खिय[28] जामिकन[29] करहु अनुचित न चक्रधर[30] ॥
मथि सिंधु सुरन[31] कड्डिय यह सु त्रिदिव[32] उचित नहिं भूमितल।
लैजाहु सोहु सुनि हरि चलिय लै सुरतरु निज बाहुबल।१५।

सचरणगद्यम् ॥

रच्छकनकी[33] यह सुनि सत्या कह्यो सिंधुके मंथनतैं सुरा१ चंद्र२ लच्छी[34]३हू निकसे ते जैस सर्व सामान्य भोग्य[35] है तैसैं ही पारिजात४कौं जानौं ॥

१ दिये २स्तुति के साथ ३स्तुति ४कहा ५बहुत ६निरन्तर ७सन्तान ८सबसे ९नहीं जीतने में आवे ऐसा १०इन्द्राणी ११सत्यभामा को १२प्यारा १३हे बहू १४बुढापा १५और १६कुरूपता १७प्रसन्नता से १८सुहाग १९ इंद्र से २० आदिति ने २१ प्रीति सहित २२ स्वर्ग की २३ इंद्र के नंदन नामक बाग में २४ क्रीड़ा करते सत्यभामा ने कहा २५ कल्पवृक्ष को २६ हे स्वामी! मेरे जैसी तुम्हारे और प्यारी नहीं होवे तौ (सब से विशेष प्यारी) मैं ही हूं तो) २७गरुड़ पर रखतेहुए २८ कहा २९ पहरेवालो ने ३० हे कृष्ण! ३१ देवताओं ने ३२ स्वर्ग के उचित है ३३रक्षा करनेवालो की ३४लक्ष्मी ३५सबके बराबर भोगने योग्य है

अरु सचीके सक्रसे पतिको गर्व है तो वाके[1] अधीसकौं[2] इहाँ आहवकौं[3] आनौं ॥

शक्रकौं जानतहू मर्त्यलोक[4]बसिनी[5] मैं पारिजातकौं लिवाय जातहौं ताकी लज्जा करि जो बलिष्ठ[6] होहु सोही निवारन करहु।

तैसैंही रुक्मकनकी सुनि सचीनैं सब सुरन सहित[7] सक्र संग्राम कौं पठायो। ताके हु बर्णनमैं श्रवन धरहु ॥१६॥

तहां पास[8]१परिघ[9]२प्रास[10]३कृपान[11]४पट्टिस[12]५द्रुघन[13]६दंड७भुसुंडी[14]८भिंदिपाल[15]९संतघ्नी[16]१०सूल११गदा१२खट्वांग[17]१३कुंत[18]१४कोदंड१५परसु१६प्रमुख[19] सब सस्त्र धारत सुरनके[20] सैन्यनैं बासुदेव बेढि[21] लये ॥

अरु आहवमैं उदग्र[22] होय अपने आयुधनके आघात दये ॥

तहाँ बरुनके पासकौं गरुडनैं चंचु करि खंड खंड कीनौं ॥

अरु गदाधरनैं[23] गदासौं दंडधरके[24] दंडकौं प्रहत[25] करि पुहमीपैं[26] गिराय दीनौं ॥ १७ ॥

श्रीदकी[27] सिबिकाकौं[28] चक्रसौं चूर्ण करि सरनसौं सप्त७कील[29]कौं सतधा करि डास्यो ॥

अरु सुदर्सन छिन्न सूल रुद्रगनकौं गिराय बसु१साध्य२बिश्वेदेव३मरुत४गंधर्ब५गनकौं सारंग[30] संधेये[31] सरन करि सैंवरके[32] तूलै[33] तुल्य आकासमैं उछास्यो ॥

तहाँ उरगासनसौं[34] ऐरावत बासुदेवसौं[35] बासव[36] कराल कलह करत भयो ॥

---

१ उस इंद्राणी के २ पति ३ युद्ध करने को ४ नरलोक में ५ वास करनेवाली ६ बलवान् ७ देवताओं सहित ८ पास (जाल) ९ लोहाँगी १० लोहे की बरछी (सांग) ११ तरवार १२ कटारी १३ मुद्गर १४ अग्नियंत्र [बंदूक] १५ गोफण १६ तोप १७ महादेव के रखने का [दंड के शिर पर मनुष्य का मस्तक लगाहुआ] आयुध १८ भाला १९ आदि २० देवताओं की सेना ने कृष्ण को २१ घेर लिया २२ शस्त्रो को ऊंचा कियेहुए २३ कृष्ण ने २४ यमराज के दंड को २५ तोड़ कर २६ भूमि पर २७ कुबेर की २८ पालखी को २९ अग्नि के सौ टुकड़े करदिये ३० शार्ङ्गधनुष से ३१ सांधेहुए बाणों से ३२ कमल की डंडी के भीतर की ३३ रूई की भांति ३४ गरुड़ से ३५ कृष्ण से ३६ इंद्र भयंकर युद्ध करनेलगा

अरु अपनैं सस्त्र अस्त्र सब कटे जानि कुपित करमैं कुलिस[1]-
कौं धरत भयो ॥ १८ ॥

तापर चक्रीनैं चक्र चलायो देखि त्रिलोकमैं हाहाकार होयरह्यो।
अरु बासवनें बज्र चलायो ताहि क्रीडाही करि गर्जित गोबिंदनैं गह्यो
यह देखि पुरंदर[2] पलायनपर[3] जानि सत्यानैं[4] सुनाई; पौलोमाके[5]
प्रिय पाकसासनकौं[6] कलहमैं कातरता[7] उचित नहीं ॥

अरु सदन[8] आयेंहू सचीनैं[9] स्वागतके[10] स्थान मोहि दर्प[11] दिखायो
यातैं पारिजातकौं[12] हराय मैंही तोसौं विग्रहकी[13] चही ॥ १९ ॥

सो सुनि सक्रहू कह्यो चंडी चराचरके करतातैं हारिबेसौं तो
लज्जा काहूकौं न आवैं ॥

ऐसी नम्रता जानि कृष्ण कह्यो हे देवराज मानव[14] जे हम ति-
नको कियो अपराध छमा करि बज्र पीछो लेहु यह सस्त्रसिरो-
मनि तो तुमारेही सय सोभा पावैं ॥

इंद्र कह्यो मानव बनि मोहि मोहित क्यों करहु[15] सत्याके[16] नि-
ष्कुटमैं[17] निवास करिबेकौं ईसके[18] आदेससौं[19] देवद्रुम[20] द्वारकाको अ-
लंकार[21] ह्वै हैं ॥

अरु पापके परलोक पधारैं स्वच्छंदही[22] यह अमरालय[23] आयजैहैं ॥
ऐसी सुनि वासुदेव[24] वासवकौं[25] बज्र दे द्वारका आय सत्याके
निष्कुटमैं निलिंपिनग[26] रोपिदयो ॥

जाकौं देखतही जनकै[27] पूर्वजन्मको चिंतन होय ताके गुच्छनके

---

१ वज्र को २ इंद्र को ३ भागने पर ४ सत्यभामा ने ५ इंद्राणी के प्यारे ६ इंद्र को युद्ध में ७ कायर होना ८ घर आये भी ९ इंद्राणी ने १० आयेहुए का आदर करने के स्थान में (जहां आदर करना चाहिये था वहां पर) ११ घमंड १२ कल्पवृक्ष का हरण कराकर. १३ युद्ध १४ हम मनुष्य हैं जिनके किये अपराध को क्षमा करके यह तुम्हारा वज्र पीछा लो १५ हाथ में १६ सत्यभामा के १७ बगीचे मे १८ स्वामी की १९ आज्ञा से २० कल्पवृक्ष २१ आभूषण २२ स्वतंत्र [आप से आप] २३ स्वर्ग में २४ कृष्ण ने २५ इंद्र को वज्र देकर द्वारका आके सत्यभामा के बगीचे मे २६ देवतरु को रोप दिया, जिसके देखने से २७ मनुष्य के पूर्वजन्म की बात याद आती है

गंध करि तीन तीन जोजन बसुधातल[1] बासित भयो ॥

ऐसैं अमरतरु[2]कौं आनि नरक[3]के निलय[4]तैं पठई जे सतोत्तर सोलहसहस्र१६१००कन्या तिनकौं एक१ही लग्न पर बासुदेव बिबिध[5] बपु करि बिबाहत भये ॥

अरु प्रत्येक[6] तिनहूकै पूर्वहीके क्रमतैं एक१एक कन्या दस१०दस१०पुत्रनके प्रकर[7] ठये[8] ॥ २१ ॥

ऐसैं एक लाख इकसठि हजार अस्सी१६१०८०कृष्णके पुत्र सोलह हजार एकसो आठ१६१०८कन्या सहित एक लाख सतंतरि हजार एक सत अठ्यासी१७७१८८समस्त जानिये ॥

अरु बासुदेवकै आठ रानी भई तिनमैं व्यासाऽवतार[9]नैं बैष्णव पुरानमैं एक१रोहिनीहू लिखी तहां श्रीधर[10]नैं तो यह जांबतीकोही पर्याय[11] ठहरायो परंतु यह आठन८मैं काहूकै स्थानापन्न खटावत जानी नहीं यातैं अब[12]के अवतारकै यह नवमी९पट्टरानी मानिये ॥

रोहिनीकैहू दीप्तिमान १ प्रमुख[13] दस १० पुत्र एक१कन्या भई ॥

अरु त्रिलोकेस[14]के तनयनमैं[15] बडो प्रद्युम्न भयो ताहूनैं अपनैं मातुल[16] रुक्मीकी सुता[17] स्वयंबरमैं बाहुबलसौं जित्तिकैं बिबाहि लई ॥ २२ ॥

तामैं प्रद्युम्नकै कुमार अनिरुद्ध भयो ताहूको संबंध मातामह[18] रुक्मीके तनुज[19]की तनया[20]सौं कीनौं ॥

अरु बिबाहके समय कृष्ण १ कामपाल[21] २ प्रमुख जादवन बरूथिनी[22]की बरात बनाय भोजकट पत्तन[23] जाय बलात्कार[24]सौं

१भूमितल सुगंधित होगया २ कल्पवृक्ष को ३नरकासुर के ४ घर से ५नाना प्रकार के शरीर धारण करके ६ उन हरएक के, पहिले कहेहुए क्रम के अनुसार ७ समूह ८ हुए ९ वेदव्यास ने १० टीका करनेवाले श्रीधर पंडित ने ११ दूसरा नाम १२एवजी १३ इस कल्प में जो कृष्णावतार हुए जिनके (पुराणों के मत से प्रत्येक महायुग में कृष्णावतार होता है) १४आदि १५तीन लोक के पति (कृष्ण) के १६ पुत्रों में १७ मामा रुक्मी की १८ पुत्री को १९ नाना २०पुत्र की २१ पुत्री से २२ बलदेव आदि २३ सेना की २४भोजकटपुर २५बल पूर्वक

*बैदर्भीकौं अनिरुद्ध परिनाय दीनौं ॥

बिबाहके+अनंतर कलिंगराजनैं रुक्मीसौं कह्यो बलदेव⊛दुरोदर मैं÷दच्छ नही है यातैं बडो**ग्लह लगाय जित्तिकैं याको मान मारैं सोही सिद्धांत रुक्मी हू हृदय धरयो ॥

अरु बलभद्रकौं बुलाय द्यूतमैं दोय २ बेर हजार १००० निष्क[1] लगाय लगाय जदुबरसौं जित्यो तहाँ कलिंगराजहू दंत दिखाय अट्टाट्टहास करयो ॥ २३ ॥

तदनंतर[2] अयुत १००००निष्क ग्लह[3] लगाय बलभद्र जित्ते तथापि रुक्मी १ कलिंगराज२हमही जीते ऐसैं हसित पूर्वक बदत भये॥

तबही कुपित कामपाल[4] कोटि १०००००००० निष्कको ग्लह लगाय बहोरि जई[5] भये तदपि[6] दोहू २ दुष्ट हमही जीते ऐसैं कहि अट्टाट्टहासी[7] नर्दत[8] भये ॥

तहाँ उनको अलीकत्व[9] बलको[10] विजयीपन[11] व्योमवानी[12]नैं कह्यो सो सुनि रणरसिक रुष्ट[13] रेवतीरमण[14]नैं वाही खेलके अष्टापद[15]सौं बिदर्भ बसुधेस[16] १ को बध करि कुटिल कलिंगके[17] दसन[18] तोरि सभाको एक१थंभ उपारि उनके पच्छपाती अनेक राजा मारि डारे॥

ऐसैं अनिरुद्धकौं बैदर्भी[19] बिबाहि बरातमैं बिराजमान बलदेव बासुदेव द्वारका पधारे ॥ २४ ॥

कोऊ समय दैत्यराज बाणकी दुहिता[20] उषा जगके[21] जनक पर-

---

*विदर्भ देश के राजा की पुत्री से + पीछे ⊛ जुआ खेलने में ÷ चतुर नहीं है**बडा दाव लगा कर १ मुहर (शास्त्र में लिखे हुए तोल से सौलह मासा सोना को निष्क कहते हैं) २ जिस पीछे ३ दाव ४ बलदेव ५ जीते ६ तोभी उच्च स्वर से ७ हसनेवाले ८ गर्जना करने लगे ॥ कालिंगराज और रुक्मी का ९ झूठापन और १० बलदेव का ११ विजय पाना १२ आकाशवाणी ने १३ क्रोधित होकर १४ बलदेव ने १५ शार से १६ बिदर्भ देश के भूपति १७ कालिंग देश के राजा के १८ दांत तोड़ कर १९ बिदर्भ देश के राजा की बेटी ॥ २४ ॥ २० पुत्री २१ संसार के पिता महादेव और पार्वती को

मेश्वर१ पार्वती२ कौं रमत देखि रूच्य[3] सहित रिंसा करत भई जाकौं जानि कात्यायनी कह्यो पुत्री तोकौं सीघ्रही कमनीय[4] कांत[5] मिलिहै जो बैसाख बिसद[6] बारसी १२ के बासर[7] स्वप्नमें तेरो अभिभव[8] करिहै सोही तेरो भर्ता जानि ॥

तदनंतर[9] वाहीदिन स्वप्नमैं अनिरुद्धनैं याकौं अभिभूत[10] करी ताहीमैं मनको लय करि जाग्रतहूमैं सखीसौं तू कहाँ गयो ऐसैं कहत भई उनमत्तकी अवस्था आनि ॥

तहाँ बाणके मंत्री कुभांडकी कन्या उषाकी सखी चित्रलेखा कह्यो कोनसो कहियत जाँनैं तो बनैं ऐसैं पूछैं नीठि नीठि उमा[11] आदेस[12] आदिक बिरहको वृत्तांत कह्यो ॥

तब कलाकोविद[13] चित्रलेखा हू देव१दैत्य२दानव३गंधर्व४ बिद्याधर५ पन्नग६ जच्छ[14]७ गुज्झक[15]८ सिद्ध९ चारण१०किन्नर११ नर१२ आदि अखिल[16] सर्ग[17]के पुरुपनकी प्रतिमा[18] पट्टमैं चित्रित करि दिखाई तिनकौं देखत उषाके अंबकन[19] त्रिदसादि[20] तजि चतुर नरपंतिहीको[21] चितैबो[22] चह्यो ॥ २५ ॥

तिनहूमैं जदुबंस बिलोकत अंधक वृष्णि[23] वीरवृंद[24] बेष्टित[25] बैकुंठ[26]१ बल[27]२ प्रद्युम्न३ कौं पिक्खि[28] लज्जाजड होय अनिरुद्धलौं आँखि आवतही आली[29] यहै यहै एह ऐसैं उच्चर्‍यो[30] ॥

जब जोगगामिनी[31] चित्रलेखा हू इहाँ अनिरुद्ध आनिबेकौं पुरुपोत्तमपुरीमैं[32] प्रबेस कर्‍यो ॥

अग्गैं बानासुरहू भक्तिकातर[33] भवकौं[34] अपनैं पत्तनपाल[35] बनाय

१वर (इसी प्रकार वर के सहित रमण करने की२इच्छा(चाहना)३पार्वती ने ४सुन्दर५पति६शुक्ल पक्ष की द्वादशी के७दिन८जय[तुझको जीतेगा]९जिस पीछे१०जीती११पार्वती की१२आज्ञा१३कला जानने में पण्डित१४यक्ष१५गुह्यक १६सम्पूर्ण१७सृष्टि१८मूर्तियां(चित्र)१९नेत्रों ने २० देवता आदि को छोड़कर२१ मनुष्यों की पंक्ति को ही २२ देखना २३ अन्धक वंशी और वृष्णि वंशी यादवों के२४समूह से२५घिरे हुए२६श्रीकृष्ण२७बलदेव२८देख कर लज्जा में जड हो कर२९हे सखी३०कहा३१योगविद्या से चलने वाली३२द्वारका३३भक्ति के कायर३४महादेव३५अपने पुर की रक्षा करनेवाले (कोटवाल)

बाहुबल *दर्पित **बुल्ल्यो हे नाथ दासके हजार १००० हाथ क्यों करे इनको फल ***आहव है ता बिनाँ वृथा हे याते एक बहु सफल हु दोय रहिहैं ॥

तब हँस्मित गंभीर गिरीसं कह्यो जब तेरे निकेतनके मयूरकेतनको भंग व्हेंहै तबही तू महाप्रतिभटकौं लहिहैं ॥ २६ ॥

सो अब या समय मयुरध्वजको भंग देखि बलिबंसबिभाकर बानहू महामुदित भयो ॥

इतकौं जोगबिद्याके बलसौं अच्छरी चित्रलेखा अनिरुद्धकौं उषाके आवाँसमैं आनि अन्योऽन्य आँलिंगन कराय दयो ॥

तहाँ पृष्टक १ बिद्धक २ उद्घृष्टक ३ पीडितक ४ लतावेष्टितक ५ वृक्षाऽधिरूढक ६ तिलतंडुलक ७ क्षीरनीरक ८ प्रमुख प्रकट मिहित आठ ८ ही मुख्य आलिंगनमैं उभय २ अनुरक्त भये ॥

अरु ललाट १ नयन २ कंठ ३ कपोल ४ ऊरु ५ उरोज ६ ओठ ७ अंतर्मुख ८ आठ ८ ही अंगनमैं चुंबनके लाह लये ॥ २७ ॥

आच्छुरितक १ अर्द्धचंद्र २ मंडल ३ व्याघ्रनखांक ४ मयूरपदक ५ शशप्लुतक ६ स्मारणीयक ७ उत्पलपत्रक ८ आठ ८ ही मुख्य नखचित्र चतुर चतेरेकी तूलिकाको तिरस्कार करि रचे ॥

अरु गूढक १ उच्छूनक २ प्रवालमणि ३ मणिमाल ४ बिंदु ५ बिंदुमाला ६ खंडाऽभ्रक ७ बराहचर्वितक ८ आठ ८ ही रदच्छेद

---

*भुजबल के घमंड से**बोला***युद्ध है, उस युद्ध के बिना इतने हाथ वृथा हैं इस कारण से एक ही बहुत है और जो एक हाथ भोजनादि व्यवहार के लिये और दूसरा शौचादि के लिये सफल समझे जावें तो दो रहने चाहिये॥१हसते हुए २महादेव ने कहा। कि३घर की४मयूर के चिन्हवाली ध्वजा आप से आप टूट पड़ेगी५सामना [मुकाबिला] करनेवाले वीर को पावेगा ६ बलि दैत्य के वंश का सूर्य ७ घर में ८ परस्पर९मिलाप [प्रीति पूर्वक दोनों की देह का मिल जाना] करा दिया ॥१०अब यहां पर आठ प्रकार का आलिङ्गन, आठ प्रकार का चुम्बन, आठ प्रकार का नखच्छेद, आठ प्रकार का दन्तच्छेद, आठ प्रकार का सम्वेशन, आठ प्रकार का सीत्कार और तेरह प्रकार का पुरुषायित, लि

चित्तनमैं मोद मचे ॥

उद्भग्नक१विजृंभितक२पीडितक३प्रसारितक४वेणुदारितक५शूलाचितक६कार्काटक७परावृत्तक८इत्यादि सुवर्णनाभोक्त संवेशन प्रकार अनुष्ठित करे ॥

त्यौंही हिंकार१स्तनित२कूजित३रुदित४सीत्कृत५सूत्कृत६फूत्कृत७दूत्कृत८आठ८ही सीत्कार भेदनमैं श्रवन धरे ॥२८॥

उपसृप्तक१मंथन२हुल३अवमर्द्दन४पीडितक५निर्घात६वराहघात७वृषाघात८चटकविलासित९संपुटक१०संदंश११भ्रमरक१२प्रेंखोलितक१३इत्यादि पुरुषायित प्रयोगहू चहत भये ॥

कोऊ समय सौविदल्ल[1] जन तिनकौं रमत देखि [2]द्रुतही दैत्यराज बानसौं जाय कहत भये ॥

यातैं सुनतही जे जे प्रबीर पकरिबेकौं पठाये ते सब अनिरुद्धनैं मारे सुनि कुपित होय दैत्यराजही गहिबेकौं गयो ॥

[3]तथापि रणरसिक प्रद्युम्नके पुत्रनैं पच्छे पग दिवाये तबही असुरनके इंद्रनैं माया प्रसार पन्नगास्त्र[4]सौं अनिरुद्धकौं बांधि [5]कारामैं डारि दयो ॥ २९ ॥

द्वारका अनिरुद्धको सोक करत जादुवनसौं नारदनैं निदान[6]पूर्वक अनिरुद्धको निग्रह[7] कह्यो ॥

तब बासुदेव१बल२प्रद्युम्न३[8]प्रमुख जादवन चतुरंग[9] बानके विजयकौं सोनितपुरकी सरनि बह्यो ॥

पुरीके परिसर[10]लौं पहुँचत [11]पसुपतिके प्रेरे [12]प्रमथ आय [13]बासुदेवकी

ग्ने हैं इनका विवरण [व्याख्या, अर्थ का स्पष्ट करना]करना बहुत ही अश्लाल [लज्जा उत्पन्न करनेवाला] है इसकारण से हमने यहां इस प्रकरण की टीका करना छोड दिया है सो यदि पाठकों को इनके जानने की रुचि होवे तो वात्स्यायन कृत कामसूत्र के साम्प्रयोगिक अधिकरण के दूसरे अध्याय के प्रारम्भ से देखलेवैं ॥ १नाजर लोगों ने २शीघ्र ३तोभी ४नागपास से ५कैद में ॥ २९ ॥ ६ कारण पूर्वक ७ बन्धन ८ आदि ९ हाथी, घोड़ा, रथ, पैदल यह चार प्रकार की सेना शोणितपुर के मार्ग मे चली १० पुर के समीप की भूमि मे ११ शिव के भेजहुए १२ गण १३ कृष्ण को

[1]बाहिनीसौं लरत भये ॥

तिनकौं गिराय जदुबीर दैत्यराजके [2]दुंगके समीप गये ॥३०॥

तहाँ तीन३चरन तीन३मस्तक धरत [3]महेश्वरको [4]महाज्वर आय [5]केसवसौं कलह करि बलभद्रपैं अपनो भस्म सस्त्र डारत भयो॥

ताके तापतैं [6]निमीलितनयन [7]नीलांबरनैं [8]अच्युतकें अंग संग करि नीठि नीठि [9]स्वास्थ्य लयो ॥

[10]तदनंतर [11]माहेश्वरको अपनैं अंगमैं [12]आवेश जानि तापैं बासुदेवनैं वैष्णव ज्वर चलायो तानैं अच्युतके अंगतैं माहेश्वर निकासिदयो॥

अरु [13]वैष्णवके बढतही ब्रह्मादि [14]बिबुधन प्रजाके पालनकी प्रार्थना करी सो सुनि अपनौं ज्वर अपनैंही अंगमैं अच्युतनैं लीन करि लयो ॥ ३१ ॥

तदनंतर [15]जुद्धकौं जे चिंतन करिहैं ते [16]विज्वर व्हैहै ऐसैं अच्युतसौं अरज करि माहेश्वर [17]पलाय गयो ॥

तब [18]आहवनीय१[19]गार्हपत्य२[20]दक्षिणाग्नि३[21]सभ्य४[22]आवसथ्य५ए पञ्च५ही अग्नि आय लरे तिनकौं जीति प्रभुनैं [23]पलचारनकौं असुरनको [24]अनीकं चूरि दयो ॥

तबही भक्तकी भीर होय [25]सक्तिधर सहित [26]कपाली केसवसौं आय लरे ॥

अरु [27]अनंतके [28]उत्तमांगतैं [29]अवनीकौं डगात दोहू २ रसिक रन-

१ सेना से २ पुर ॥ ३० ॥ ३ महादेव का पैदा किया हुआ ४ बडा ज्वर [बुखार] ५ कृष्ण से युद्ध करके ६ मिचे हुए नेत्रों से ७ बलदेव ने ८ कृष्ण के अंग के संग से ९ नैरोग्यपन १० जिस पीछे ११ शिव के ज्वर को १२ घुसा हुआ जानकर १३ विष्णु के उत्पन्न किये हुए ज्वर के बढते ही १४ देवताओं ने १५ इस युद्ध को जो याद करैं उनको १६ ज्वर नहीं चढै; कृष्ण से यह अरज करके शिव का ज्वर १७ भाग गया १८ आहवनीय १९ गार्हपत्य २० दक्षिणाग्नि, ये तीन तो होम की अग्नि हैं और २१ सभ्य २२ आवसथ्य ये दोनों अग्नि विशेष हैं २३ मांस खानेवाले पशुपाक्षियों को २४ सेना का चूर्ण कर दिया २५ स्वामिकार्तिक सहित २६ महादेव आकर कृष्ण से लड़े २७ शेष नाग के २८ मस्तक से २९ भूमि को डिगाते हुए ॥ ३२ ॥

सरमैं झुकि परे ॥ ३२ ॥

तहाँ बासुदेवनैं *जूंभगा चलायो तासौं ÷जूंभाकरि +अभिभूत ईस लरिबेकौं समर्थ न भये ॥

अरु कन्हके हुंकार करि सक्तिकौं पटकि गरुडके घायल मयूरकौं लै [1]प्रमथन सहित [2]पार्वतीनंदहू [3]पलायगये ॥

जहाँ [4]जटाधरकौं [5]जूंभितै [6]बर्हिवाहनकौं [7]विद्रुत जानि बडी [8]बरूथिनीसौं बानासुर आय [9]तुमुल बिस्तर्यो ॥

ताके सैन्यकौं [10]सीरीनैं [11]सीरसौं [12]अँचि अयोग्रसौं [13]अवपोथित कर्यो ३३

[14]तदनंतर बाण १बासुदेव २अस्त्र [15]अंबुकौं उझलायबरखाके [16]बलाहक बनैं अरु कवचनकौं काटि काटि उभै २ ही ओरके [17]अजिम्हग जालीमैं मयूरनके माफिक गात्रनकौं छेकि [18]छोनीं छनैं ॥

तब कृष्णहू बानके बाननतैं अपनैं आयुध बाँवरीके कलस होते जानि मारिबेकोही मन करि [20]महाऽसुरपैं चक्र चलायो ॥

तहाँ मंत्रमय असुरनकी कोटवी नाम बिद्या कुलदेबी [21]दिगंबर रूपसौं बानके आगैं होय अपनौं दुर्दर्सन देह [22]देवकौं दिखायो ॥३४॥

ताकौं देखतही हरि नैंन मींचि असुरके [23]उद्देसैं पूर्वक [24]कुटिलके करनकौं [25]कबाँरी करि सुदर्सन तो प्रेरिही दयो ॥

*जिस से आलस्य होकर जभाई (उवासी) आने लगै ऐसा अस्त्र चलाया ÷जभाई (भङ्ग आदि का नशा उतर कर उबासी) आने से +व्याकुल होकर महादेव १महादेव के गणों सहित २स्वामिकार्तिक भी ३भाग गया वहां पर ४शिव को ५उबासियें लेतहुए और ६मयूरवाहन (स्वामिकार्तिक) को ७भागाहुआ जानकर ८सेना से ९भयंकर युद्ध फैलाया १० बलदेव ने ११ हल से १२ मूसल से १३ नाश किया (कूटा) ॥ ३३ ॥ १४ जिस पीछे १५ अस्त्र रूपी जल को उझला कर १६ मेघ (बादल) १७ बाण १८ भूमि पर १९ बावली स्त्री अपने मस्तक के घड़े को जहां तहां डालदेवे इसप्रकार अपने आयुधों को जहां तहां निष्फल गिरने देख कर २० बडे दैत्य पर २१ नग्न होकर २२ कृष्ण को ॥ ३४ ॥ २३ बाणासुर के कहने माफिक (बाणासुर ने पहिले महादेव से कहा था कि मेरे हजार हाथ व्यर्थ हैं सो दो ही रहने चाहिये उस कथन के अनुसार) २४ उस कुटिल बाणासुर के हाथों को २५ कबाडा (घर छाने के लिये बांस आदि) रखनेवाले के समान करके

तानैं दैत्यको दुव २ घाटि सहस्र ९९८ बाहुनको अंत बालुकी-की बिधि बाढि लयो ॥

दूजी २ बेर चक्र चलावत चंडनेत्र चेत पाय मेरे बरनैं पढ्यो है ऐसैं कहि बासुदेवकौं बानके बधतैं निवारि दये ॥

अरु दोऊ२ नके प्रीति पूर्वक परस्पर प्रसंसाके संल्लाप भये।३५।

दोहा

अंतर आवत गरुड रय, पन्नग पास पलाय ॥
उषा सहित अनिरुद्धकौं, लै हरि पत्त निकाय ॥ ३६ ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ वीतिहोत्रबाहुबाणपौण्ड्रकवासुदेवजन्मवेलासामीप्यकालसमाऽधिकरणकश्रीकृष्णचरित्रे कृष्णमुर१ नरका २ दिमारणतत्कीलितकन्याऽऽदिद्वारकाप्रेषणस्वयंस्वर्गगमनसुरसावित्रीकुण्डलप्रत्यऽर्पणसत्योक्तचिकीर्षुचक्रिपारिजातहरणशक्रादिसुरपराभवनद्वारकागतदामोदरनरकनिग्रहनिष्कासितशतोत्तरषोडशसहस्र १६१०० कन्यापरिणायनसर्वसन्ततिसमुच्चयसङ्ख्यासूचनप्राद्युम्निरुक्मिपौत्रीविवहनदुरोदराऽलीककुपितकामपालकालिङ्गदशनत्रोटनरुक्मिप्रमुख-

---

१ समूह २ बालणकाकड़ी के समान काट लिये ३महादेव ४सचेत होकर ४ वार्तालाप ५ गरुड़ के वेग मे ६सर्पों की पास भाग गई ७पहुँचे ८ घर पर

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि मे अग्निवंशी चहुवाण पौण्ड्रक वासुदेव के जन्म समय से नजीक है समय का आश्रय जिनका ऐसे श्रीकृष्ण के चरित्र मे कृष्ण का मुर, नरक आदि को मारना, उस नरकासुर की कैद की हुई कन्याओं को द्वारका भेजना, खुद कृष्ण का स्वर्ग जाना, देवताओं की माता (अदिति) को कुण्डल देना, सत्यभामा का कहना करने की इच्छावाले श्रीकृष्ण का कल्पवृक्ष को हरना, इन्द्र आदि देवताओं का पराजय, द्वारका जाकर कृष्ण का नरकासुर की कैद से निकाली हुई १६१०० कन्याओं से विवाह करना, इन सबकी सन्तान की इकट्ठी गिनती का कहना, प्रद्युम्न के पुत्र का रुक्मी की पोती से विवाह करना, द्यूत मे झूठेपन से क्रोधित होकर बलदेव का कलिंग देश के राजा के दांत तोड़ना और रुक्मी आदि राजाओं को मारना, विवाह किये हुए अनिरुद्ध को घर

पृथ्वीशपोथनपरिणीताऽनिरुद्धानिकायानयनबाणपुत्रीप्राद्युम्निहरणबाणातन्निग्रहणबल १ बासुदेव २ बिजयनबाणबाहुबिच्छेदनपरमेश्वरप्रार्थनात्यक्तबाणप्राणपरमेश्वरसोषाऽनिरुद्धप्रत्यानयनं द्वादशो १२ मयूखः ॥ १२ ॥ आदितश्चतुःपञ्चाशत्तमः ॥ ५४ ॥

## प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृता मिश्रितभाषा

### दोहा

[1]हरि१बल२हुव बसुदेवकै, सुहि लहि समय समीप ॥
पांडुतनय पांडव भये, पंच५भ्रात कुलदीप ॥ १ ॥
अभिजित नाम मुहूर्तमैं, [2]ज्येष्ठा१८उडुमैं जा[3]त ॥
प्रथम जुधिष्ठिर१धर्मसौं, कुंती [4]औरस [5]ख्यात ॥ २ ॥
रहत वृहस्पति५सिंह५पर, मघा१०त्रयोदसि१३पाय ॥
कुंती औरस भीम२हुव, [6]अनिल अंस अ[7]तिकाय ॥ ३ ॥
इंद्र अंस अर्जुन३भयो, फालगुनी११।१२उडु एव ॥
[8]दस्र२न [9]सन माद्री जने, सुत नकुल४रु सहदेव५ ॥ ४ ॥
बासुदेव[10] जय[11]सौं बडे, मास तीन३परिमान ॥
या३ही मित[12] हरिसौं अधिक, [13]सीरी समर[14] सयान ॥ ५ ॥
भीमसेन [15]बलसौं बडो, या३ही क्रम अति जोर ॥
ऐसैं छे[16]त्रज पांडुकै, पञ्च५भये रनघोर ॥ ६ ॥
सोलह१६पन्द्रह१५सकरी१४, बरस त्रयोदस१३वेस ॥

---

लाना, बाणासुर की पुत्री उषा को प्रद्युम्न के पुत्र अनिरुद्ध का हरना, उस अनिरुद्ध को बाणासुर का कैद करना, बलदेव कृष्ण का विजय और बाणासुर के हाथों को काटना, महादेव की प्रार्थना से बाणासुर के प्राणों को छोडना, कृष्ण का उषा सहित अनिरुद्ध को पीछा लाने का बारहवां १२मयूख समाप्त हुआ ॥१२॥ और आदि से चौवन ५४ मयूख हुए ॥

१कृष्ण बलदेव २ ज्येष्ठा नक्षत्र में ३ पैदाहुआ ४ कुन्ती के उर से ५ प्रसिद्ध ६ पवन के अंश से ७ बडा पराक्रमी अथवा बडे शरीरवाला ८ अश्विनीकुमारों ९ से १० कृष्ण ११ अर्जुन से १२ इसीप्रमाण १३ बलदेव १४ युद्ध में चतुर १५ बलदेव से १६ ये पुत्र पाण्डु के क्षेत्रज (पाण्डु के क्षेत्र में औरों के वीर्य

क्रमतैं पांडव पञ्चकं५हि, आयो गजपुर एस ॥ ७ ॥
इनके चरित असेस धरि, वरन्यौं भारत व्यास ॥
नृप सत्रुघ्न४३चरित्र बिच, कहिहैं सोहु समास ॥ ८ ॥
पुव्व जुधिष्टिर जन्मतैं, हायन तीस३०प्रमान ॥
भयो मघा१०के प्रथम१पय, वासुदेव४१चहुवान ॥ ९ ॥
पौराड्रदेस पुंड्रक४०जनक, यातैं पौराड्रक४१नाम ॥
वासुदेव४१वसुदेव४०सुत, यातैं हुव उद्दाम ॥ १० ॥
वृद्धसर्म्म भानेज यह, गुनवति४०।१जाठर जात ॥
मघा१०प्रथम१पय करि भयो, मच्छक४१हू भुव ख्यात॥११॥
दैत्य वली नर अंस जो, मोहन३२वैर सम्हारि ॥
जुव्वन लहि कुरु१जदु२नतैं, रचत भयो अति रारि ॥१२॥
ससिकुलभूखन नृप सुवल, जो जनपद गाधार ॥
लघुतनया ताकी लही, मच्छक४१ज्यौं रति मार ॥ १३ ॥
माउसिया दुज्जोधकी, छोटी नलिनी४१।१नाम ॥
सकुनीकी अनुजा स्वसा, व्याही नृप अभिराम ॥ १४ ॥
वासुदेवकै सुत भयो, नलिनी बिच रनधीर४२ ॥
वीतिहोत्र अरि तृन वनहिं, वीतिहोत्र कुल वीर ॥ १५ ॥

से पैदा हुए) हैं ॥ युधिष्टिर वर्ष का, भीमसेन, वर्ष का, अर्जुन वर्ष का और नकुल सहदेव १३ तेरा वर्ष के थे१ इस क्रम से २ पांच पाण्डवों का समुदाय ३ हस्तिनापुर में [हस्ती नामक राजा का बसायाहुआ होने के कारण उस नगर का नाम हस्तिनापुर था] आया ॥ ७ ॥ ४ सम्पूर्ण ५ संक्षेप से ॥ ८ ॥ ६ पहिले ७ वर्ष ॥ ९ ॥ ८ इसके पिता का नाम पुण्ड्र और देश का नाम पौण्ड्र होने से इसका नाम पौण्ड्रक हुआ. और इसके पिता का नाम वसुदेव भी था इसकारण से इसका नाम वासुदेव हुआ ९ निरङ्कुश १० पेट से पैदा. मघा नक्षत्र के प्रथम पाये में जन्म होने के कारण भूमि पर ११ मच्छक नाम भी १२ प्रसिद्ध हुआ १३चन्द्रकुल १४ देश १५ छोटी पुत्री १६ काम देव को रति मिली जैसी १७जो दुर्योधन की मासी थी १८ छोटी १९ बहिन शत्रुओं रूपी तृणों पर २० अग्नि रूपी २१ अग्निकुल में आविद्या करके जो

वासुदेव चहुवानकों, मनुज अविद्या मूढ ॥
कहनलगे हरि अप्पहो, ले अवतार अगूढ ॥ १६ ॥
सोहि मन्नि हरि चिन्ह सब, किय मच्छक४१ निज काय ॥
दूत पठायो द्वारका, हरि पँहँ एह कहाय ॥ १७ ॥

मुक्तादाम

दई नृप मच्छक४१ एह कहाय, अहं हुव विष्णु इहाँ नर आय ॥
सुन्यों हरि चिन्हहि धारत तोहि, न जोग्य यहै तजि सो भजि मोहि॥१८॥
गदा१ दर२ आदिक लच्छन टारि, तथा निज नामहु देहु निवारि ॥
कह्यो सुनि दूतहिं केसव एह, रावै तजिहौं ढिग आय सनेह॥१९॥
न होय जथा तुमसों भय मोहि, तथा करिहौं कहिहो सब सोहि॥
यहै कहिकैं दिन होत द्वितीय२, चढे उरगासन कन्ह गरीय॥२०॥
चले इनकों सुनि कासिय राय, सज्यो उत पौंड्रक४१ मित्र सहाय॥
भये मदघुम्मत सज्ज मतंग, तरारन लेत विनीत तुरंग ॥२१॥
रथी१ रथ घोरन सादि२ समूह, जुरे गजपिट्ठिनि सादि३ न जूह ॥
घनी मचि पक्खर घंटन घोर, अरे पलचार भरे चहुँ ओर ॥२२॥
उमा१ सिव२ आनि खरे लहि आस, त्वरा करि तक्कन चक्क तमास॥

१मूर्ख लोग थे वे वासुदेव चहुवान को कहने लगे कि २ आप विष्णु हो और प्रसिद्ध अवतार लिया है. विष्णु के सब चिन्ह अपने शरीर पर धारण करके ३ कृष्ण के पास द्वारका में दूत भेजा ४ मैंने ५ विष्णु के चिन्ह तुमको धारते सुना है सो छोडकर ६ मेरा सेवन करो ७ शंख ८ फिर ९ अपना नाम हरि आदि है सो भी छोड दो १० कृष्ण से यह सब कहा तब कृष्ण ने उत्तर दिया कि तुम्हारे पास आके ही सब स्नेह पूर्वक छोडूंगा ११ जिस प्रकार १२ गरुड़ पर १३ सब से बडे हैं वे ॥ २० ॥ काशी का राजा भी अपने मित्र पौण्ड्रक की सहाय पर तैयार हुआ, मद में घूमते हुए १५ हाथी १४ तैयार हुए १६ शिक्षा पाये हुए १७ घोड़े छलांग लेते हुए निकले ॥ २१ ॥ रथों पर रथी और घोड़ों पर १८ घोड़ों के चढनेवालों का समूह और हाथियों पर १९ हाथियों के चढनेवालों का २० समूह २१ मांस खानेवाले ॥ २२ ॥ २२ पार्वती और शिव मुण्डमाला की आशा से आ खडे हुए २३ शीघ्रता करके २४ सेना की

ढमंक्किय ढोल नगारन नद्द, चमंक्किय आयुध ओज[1] विहद्द[2] ॥२३॥
धमंक्किय भुम्मि सबै हय[3]धार, ठमंक्किय अच्छरि घुग्घर मार ॥
पलट्टिय फट्टिय आकुल भोग[4], उलट्टिय सिंधु प्रलै[5] जनु जोग।२४।
कराक्किय कंटक[6] बंधन सत्थ, खराक्किय खप्पर जुग्गिनि हत्थ ॥
छराक्किय अब्भ[7]घटा बर्म[8]थून, झराक्किय बीरन नैन[9] जनून ॥२५॥
थराक्किय पब्बय थाल[10] थरक्क, फराक्किय झंडनपैं बह[11]रंक्क ॥
भरक्किय[12] कातर प्रानन चाहि, अरक्किय[13] पिक्खन देव उमाहि॥२६॥
मुराक्किय कच्छप ज्यौं ढरि ढाल, बराक्किय दंतुलि कोल[14] बिहाल ॥
ढरक्किय दिग्गज जानुन[15] जंक्कि[16], लरक्किय अंड[17]कटाह उचक्कि ॥२७॥
बढ्यो रज चक्किय[18] चक्क बिछोहि, चढ्यो नभ एहँ[19] दिवाकर[20] रोहि[21] ॥
बराणसि[22]राज१रु पौंड्रक२बीर, हल्ले[23] इम साजि चमूं[24] हमगीर ।२८।
विरांज[25] चढे इततैं हरि[26] आय, लये दल दोउ२न द्वै२गरदाय ॥
जुरे हरि१मच्छुक[27]२दारुन जुद्ध, उभै२निज आयुध छावत उद्ध[28]।२९।
उभै२मकरा[29]कृत कुंडल कान, उभै२अरि[30]१कंज[31]२गदा३दर[32]४वान ॥
उभै२श्रिय[33] बच्छ बिराजित बच्छ[34], उभै२गलकौस्तुभ[35] रंजित[36] अच्छ३०
उभै२कसि पीत निचोलन[37] तंग, उभै२घनस्याम स्है रूपि रंग ॥
उभै२लहि गोहिर[38]लौं बनमाल, उभै२दल नीरज[39] नैन विसाल।३१।

---

१ प्रताप २ बिना हद ( अत्यन्त ) ३ घोड़ों की दौड़ से ४ शेष नाग के फण ५ मानों प्रलय होने का योग आगया होवे ऐसा ६ कवच ७ आकाश को ८ हाथियों की सूंड के जलकणों की घटा से ९ क्रोध १० थाल में भराहुआ पानी थरके इस प्रकार पर्वत थरकने लगे ११ ध्वजा १२ कायरों के प्राण भड़के (चौंके) १३ अड़े (इकट्ठे हुए) १४ वराह की १५ घुटनों (गोडों) के बल १६ गिरे १७ ब्रह्मांड १८ चकवी चकवा के वियोग कराकर १९ वही रज २० सूर्य को २१ रोक कर २२ काशी का राजा २३ चले २४ सेना २५ पक्षियों के राजा (गरुड़) पर २६ कृष्ण २७ वासुदेव चहुवान २८ ऊपर की २९ दोनों के कानों में मकर की आकृति के ३० चक्र ३१ कमल ३२ शंखवाले ३३ दोनों की छाती पर ३४ विष्णु का (भृगुलता) चिन्ह ३५ दोनों के गलों में कौस्तुभ मणि ३६ शोभायमान ३७ पछेवड़ा (प्रच्छदपट) को काठा कस कर दोनों के ३८ पगों के टखने [गिरियों] तक वनमाला ३९ दोनों कमल नेत्र

उभै२उरगासन[1] केतन[2] अंक[3], उभै२रुचि रम्य[4] किरीट निसंक ॥
उभै२धनु[5] तड़ित भृंग बिकार, उभै२भुज च्यारि४स्यमंतक[6]वार ।३२।
उभै२बसुदेव तनूँज[7] समान, उभै२पलचारन[8] पोखन प्रान ॥
उभै२बिरदावलि[9]रावनमार, उभै२मधुकैटभ बच्छ[10] विदार ॥३३॥
उभै२रथ फेरत मंडल[11]मान, उभै२कुल जद्दव ओ चहुवान ॥
उभै२सिव दारिद मुंडन[12] जानि, उभै२कलिकार[13] हसावत आनि ।३४।
उभै२रनबीर मिले इम आय, उभै२करलाघव[14] दाव दिखाय ॥
लगे दुव२गैन[15] गुरावन जत्थ, मिलावन छावन मत्थन मत्थ ॥३५॥
चलै सर१तोमर[16]२संगि३त्रिसूल४, त्रसे[17] हुव कातर[18] सैंबर[19] तूल ॥
छिकैं दुव२घाँ[20] पटपीत सरीर, भई हलमल्ल भई भट भीर ॥३६॥
नचैं उठि रुंड तथुंग[21] तथेइ, करैं भरि बत्थ विपोथन[22] केइ ॥
कटैं रथ१कूबर[23]२चक्र[24]३बरूथ[25]४, फटैं प्रधि[26]५नाभि६जुगंधर[27]७जूथ ।३७।
उडैं ध्वज८अंबर रोपन[28] रीस, करैं जनु देवनकौं बखसीस ॥

---

२ध्वजा में १ गरुड़ के ३ चिन्ह ४ मनोहर ५ दोनों के हितके लिये सींग के धनुष ६ दोनों चार हाथवाले, और हाथ में स्यमंतक मणिवाले ७ पुत्र ८ मांस खानेवालों के प्राणों को पोषण करनेवाले दोनों ९ रावण को मारनेवाले [विष्णु के अवतार] हैं ऐसी स्तुति करानेवाले १० छाती को फाड़नेवाले ॥ ३३ ॥ ११ गोलाकार १२ महादेव के मस्तकों का दरिद्र जाननेवाले अर्थात् इस दरिद्र को हम मेटेंगे इस बात को जाननेवाले १३ दोनों नारद (युद्ध करानेवाले नारद को युद्ध बहुत प्रिय था, इसकारण से इधर की वार्ता उधर, और उधर की इधर कह कर युद्ध करा देते थे, इस से नारद को कलिकार कहते हैं) को हसाते [प्रसन्न करते] हैं ॥ ३४ ॥ १४शीघ्रता से १५आकाश गुड़ाने लगे (अत्युक्ति में आकाश का गिराना बहुधा कहा जाता है) और माथों से माथ मिला कर आकाश को छाने के लिये १६भाले १७डर कर १८कायर १९कमल नाल की रुई के समान हुए २० दोनों ओर पीताम्बर सहित शरीर छिके २१ये नाचके अनुकरण के शब्द हैं २२गिराना (कितने ही बाथ भरके गिराते हैं) २३ रथ के ओदण २४ पहिये २५ रथ के ऊपर का लोह का कवच (खोली) २६ पूठी २७ जुआ (जूड़ा) रहने की जगह २८ बाणों से (ध्वजा का वस्त्र क्रोध पूर्वक बाणों से उडता है सो मानो वह वस्त्र देवताओं को बखसीस किया जाता है

गिरैं भुव खाय कुलद्दन सूत[1], मनौं नट पट्ट क्रिया मजबूत ॥ ३८ ॥
हवंक्कत[2] घायनमैं लगि धाय, छुलक्कत रत्त[3] उबक्कत आय ॥
चटंक्कत[4] चापन चंड बिराव[5], सु[6] ज्यौं चटकारि खिलावन साँव[7] । ३९ ।
करैं सर सोदरहू अर एह, हजारन बंट परैं इक१देह ॥
सिखावत पच्छ बिमूढ[9] बहोरि,
न पै बिसवास करो हित कोरि१०००००० ॥ ४० ॥
कहैं सठ तून प्रसू[10] सन तून, लहैं इक१भागहु क्यौं हम ऊन[11] ॥
अरे करिहो इक१भाग सिवाय, सुही मुहिं देहु कहैं इम माय । ४१ ।
सु पै नहि मन्नि बदैं[12] फट बैंन, कढैं निज ज्यौं[13] तजि ज्यौं[14] पर लैन ॥
कटैं उर१जालिक[15]२जत्रु[16]३कपाल४, बनैं बढि चापल[17] अंत्रन[18]व्याल । ४२ ।
रसैं चउसट्ठि[19]६४चढावत[20] रत्त, बदैं[21] दुवपंच[22]५२मलंगत बत्त ॥
डकारत डाकिनि अस्र[23] अघाय, हकारत साकिनि पारत हाय । ४३ ।

१ सारथी २ फटेहुए घाव के बोलने का अनुकरण है ३ रक्त ४ जोर से खींचे हुए धनुष के शब्द का अनुकरण है ५ भयंकर शब्द ६ सो, जैसे चुटकी बजाक र ७ बालक को रमाते हैं ॥३९॥ अब यहां रूपक अलंकार से वर्णन करते हैं कि सगे भाइयों की भांति बाण ( तीर ) भी शीघ्र अथवा ( अड़, हठ से ) ही एक शरीर के हजारों बंट पाड़ते हैं जिनको अपनी पच्छ के मूर्ख लोगों के स मान तीर के पंख सिखाते हैं कि क्रोड़ बातों से भी इन [भाइयों] का वि- श्वास मत करो ॥ ४० ॥ एक बाण दूसरे बाण से कहता है कि हे मूर्ख तू भा था रूपी माता से निकला हुआ नहीं है इससे तुम्हारे कारण से हम एक हि स्सा कम क्यों लेवैं ? इसके उत्तर में वह कहता है कि अरे ? मैं एक भाग अधिक करूंगा, यह सुनके माता (भाथा, और उधर काली देवी) कहती है कि वह अधिक भाग मुझे देना ॥४१॥ इस बात को नहीं मानकर धिक्कार का अथवा फाटा (निर्लज्जता का) वचन बोलता है. बाण जब प्रत्यंचा से छूटता है तब "फट" ऐसा शब्द होता है और अपनी माता को छोड कर पराई भूमि लेने को जाता है (यहां पर ज्या शब्द माता और भूमि दोनो का वाचक है और ज्या का अर्थ प्रत्यंचा भी है कि अपनी प्रत्यंचा को छोड कर शत्रु के धनुष की प्रत्यंचा काटता है) १५ जाली १६ गला और धड़ की सन्धि (गले की हसली का स्थान) १७ चपल १८ आंतों के सर्प ॥ ४२ ॥ १९ चौसठ जोगनियां २० रक्त २१ बोलते हैं २२ बावन बीर [भैरव] २३ रक्त से तृप्त होकर

सिराहत संभु उठावत सीस, कटावत यौँ जिम रक्खस[1]१कीसं[2]२॥
सिराहत बुल्लि उमा[3] रन सूरि[4], भरैं तिन्ह लोहित[5] खप्पर भूरि[6] ॥४४॥
चटक्खट[7] पाँत गदा चउ४कोद[8], मच्यो हिय गिद्ध सिचानन मोद ॥
पटक्कत रत्त[9] गुरैं गजराज, झरैं जनु पब्बय बज्रन बाँज ॥४५॥
नचैं कहुँ भूत बिनाँ[11] बिधि तत्त, फिरैं कि[12] बजारनमैं उनमत्त ॥
सि[13]लैं घट तोमर होय दुसार[14], करैं कि तुला[15] क्रय१विक्रय२कार ॥४६॥
भ्रमैं ध्वजदंडन सुंडिन भाग, नमैं जनु चंदन चुंबन नाग ॥
खरे लखि रीझत नारद खेत, परेहु कहाँ भट पारत प्रेत ॥४७॥
बली दुव२चंद्र१धनंजय२बंस[16], अरे इम बिष्णु१बलीनरैं[17]२अंस ॥
कह्यो तहँ पौंड्रकसौं जदुनाथ, कहे तुमतेऽबँ[18] तजौं सब साथ ॥४८॥
दये कहि यौँ हरि सस्त्र चलाय, कटे तिन पौंड्रकके सब जाय ॥
निरायुध ह्वै बिनु स्यंदन[19] बाजि, अरयो पुनि सम्मुह मच्छक४९आजि[20]
हनैं बहु जद्दव मुट्ठिन मारि, दये अवनी[21] गज डुंगर डारि ॥
हनी अनिरुद्ध हिये दस१०मुट्ठि, प्रहारिय काम२कैं[22] फोणिन रुट्ठि ॥५०॥
रु उल्मुक३साम्ब२हनैं तलघात[23], गिरायउ दारुकैं[24]५दै उर लात ॥
बलाहक१सैव्य२तुरंग[25] जँकाय, गह्यो हरिको कटिबंध[26]हि जाय ॥५१॥
भये तहँ लोक चउद्दह१४भीत, बढ्यो सुँच[27] काल गिन्यौं बिपरीत ॥
कह्यो नभ[28] देवन कंपि पुकारि, रचो यह कौतुक[29] नाऽबँ[30] मुरारि ॥५२॥

राम और रावण के युद्ध में १ राक्षस और २ बन्दर कटते थे ऐसे ३ देवी ४ युद्ध में पण्डित ५ उनके लोही से ६ बहुत गदा के ७ पड़ने का चटचट शब्द चारों ८ दिशा में होता है ९ रक्त; मानों वज्र से पर्वतों के १० पंख झड़ते हैं ११ जहां पर १२ मानों बजार में बावला फिरे जिस माफिक, शरीर भाला से १३ छिदते हैं १४ पार फूट कर १५ मानों माल लेने और बेचनेवाले ने ताकड़ी (तराजू) कर रक्खी है चन्द्रवंशी और १६ अग्निवंशी १७ नर नामक दैत्य के अंशवाला वासुदेव चहुवाण १८ अब १९ विना घोड़े रथ और मच्छक चहुवाण २० युद्ध में ॥ ४९ ॥ २१ भूमि पर हाथियों रूपी पर्वत पटककर २२ प्रद्युम्न के कोहणी, कूर्णी (भुजमध्यग्रन्थी) ॥५०॥ २३ थप्पड़ की चोट से २४ कृष्ण के सारथि के २५ बलाहक और सैव्य नाम कृष्ण के घोड़ों को गिरादिया २६ कमरबन्धा ॥५१॥ २७ शोक २८ आकाश में २९ खेल ३० अब ॥५२॥

सबै विधिसर्ग[1] जमालय[2] जात, हनौं प्रभु पौंड्रकको तसमात[3] ॥
यहै सुनि कन्ह गदा घन घाय, हन्यौं पुनि पौंड्रक४१ चक्र चलाय।५३।
बनारसिराजहिं[4] मारि बहोरि, पठायउ तास पुरी सिर तोरि ॥
गदाधर[5] यौं अरिगंज गिराय, बिजै करि द्वारवतीपुर आय ॥५४॥
परयो उत कासियमैं नृप सोस, रची तस पुत्रहु सो लखि रीस।
त्वरा[6] करि छेत्र गयो अविमुक्त[7], प्रसन्न करे हर[8] लै बर युक्त॥५५॥

दोहा

कासिराज सुत संभुसौं, यह बर लिय उताल[9] ॥
ईस उठावहु घोर इक१, कृत्या[10] केसव काल ॥ ५६ ॥
ताके हवन[11] निकेतमैं, सिव सासन लहि एह ॥
उठी दक्खिन अग्गितैं[12], कृत्या दीपित देह ॥ ५७ ॥
ज्वाला करि जारत जगत, अकुलावत अब ओक[13] ॥
द्वारवती उप्पर गई, भीत भये लखि लोक ॥५८॥
तापर पठयो चक्र हरि, कहि यह बिघ्न मिटाय ॥
याहि चलावनहार पुनि, पुर जुत जारहु जाय ॥ ५९ ॥

षट्पदी

जबहि सुदर्सन जाय दये आघात दुरासद[14],
भजि कृत्या तब भीत सुरी निज मग परिहरि मद[15] ॥
पिट्ठि चक्र चलि प्रबल बिघन कासियपुर बार्यो,
तब तस नृपको सैन सहित प्रमथैन[16] संहार्यो ॥

१ब्रह्मा की सृष्टि २ जम के घर ३ इस कारण से ॥ ५३ ॥ ४ काशी के राजा को ५ कृष्ण ने ॥ ५४ ॥ ६ जल्दी करके ७ काशी क्षेत्र (नहीं छोडा जावे ऐसा क्षेत्र) ८ महादेव को ॥ ५५ ॥ ९ शीघ्र १० यज्ञ देवता विशेष, अथवा अग्नि विशेष जो कृष्ण का काल होवै ॥ ५६ ॥ उस राजा के ११ यज्ञघर से महादेव की आज्ञा लेकर १२ दक्षिणाग्नि से कान्तिमान् शरीर वाली कृत्या उठी ॥ ५७ ॥ १३ घर ॥ ५८ ॥ १४ दुर्द्धर्ष आघात दिया अथवा दुष्टों पर आघात दिया १५ घमण्ड छोडकर १६ महादेव के गणों सहित

उपमन्न्यु पाय जुग२ नेत्र तत्त, कढि कूप१हिंतु गुरुगेह पत्त॥३१॥
ह्वै गुरु प्रसन्न दिन्नी असीस, लै सिक्ख गयो निजगृह मुनीस॥
गुरुगेह रह्यो अब बेद एक१, सब बिधि करि सेवन अहँ३ अनेक॥३२॥
ताकौंहि रीझि आपोदधौम्य, विद्या पढाय दिय सिक्ख४ सौम्य॥
किन्नौं बिवाह गृह बेद आय, ताकैहु छात्र त्रय३ हुव सुभाय॥३३॥
गुरुगेह लहे दुख चिंति ताम६, सिस्यन प्रति कछुहु न कहिय काम॥
इम रहत बेद आश्रम अनूप, आये जनमेजय १ पौष्प२ भूप॥३४॥
बेदहिं करि बिन्नति तँहँ बिसेस, बँरि ताहि गये लै दुव २ नरेस॥
तब बेद अग्नि पूजन सनेह, उत्तंक छात्र रक्ख्यो स्वगेह॥३५॥
इम होत भये कति दिन अतीत१०, उत्तंक रहत गुरुगृह अभीत॥
इकदिन गुरुपत्नी११ दिय कहाय, उत्तंक मोहि ऋतुकाल आय॥३६॥
तव गुरु न गेह अरु मैं सकाम, तस्मात१२ देहु रति हे ललाम१३॥
उत्तंक दयो उत्तर बलिष्ठ, तिय बचन१४ करैं नहिँ धर्मनिष्ठ१५॥३७॥
तदनंतर१६ बेदहु आय गेह, उत्तंक लक्ख्यो निज धर्म नेह॥
गृह जाहु कह्यो मुनि दै असीस, उत्तंक कह्यो इक सुनहु ईस१७॥

॥ दोहा ॥

---

तेरे गुरु के दन्तकाले होजावेंगे, यह कह कर अश्विनीकुमार तो गये और उपमन्यु दोनों नेत्र पाकर१ कुए से निकल कर गुरु के घर२ पहुंचा ॥३०॥३१॥ गुरु के घर में अब वेद नामक एक शिष्य रहा जिसने भी अनेक३ दिन सेवा की॥३२॥४ अनुग्रह करके सीख दी५ शिष्य॥३३॥ वेद मुनि ने अपने गुरु के घर पर दुःख पाया था उसको याद करके ६ तहां (अपने घर पर) शिष्यों को कुछ काम नहीं कहा ॥ ३४ ॥ वेद मुनि से विनय करके अपने यज्ञ के अर्थ ७ वरणी (स्वीकार) कर गये तब वेद मुनि ८ अपने घर में होम ९ करने के लिये उत्तङ्क नामी शिष्य को रख गये ॥ ३५ ॥ १० व्यतीत ११ गुरु की स्त्री ने कहलाया कि हे उत्तंक! मेरे ऋतुकाल आया है ॥ ३६ ॥ तेरा गुरु तो घर नहीं है और मैं कामदेव सहित हूं १२ इस कारण से हे१३ सुन्दर ! मुझे रति दान दे इस पर उत्तंक ने बलवान उत्तर दिया कि जिनकी१५ धर्म में निष्ठा है वे स्त्रियों का ऐसा १४ कहना नहीं करते ॥ ३७ ॥ १६ इस पीछे उत्तंक ने कहा कि१७ हे स्वामी सुनो.

मैं तुमसौं सिक्ख्यो सकल, विद्या बिबिध बिनोद ॥
यातैं गुरु कछु दक्खिना, पावहु प्रकट प्रमोद ॥ ३९ ॥
तब गुरु अक्खियं यह तिमहि, लहि गुरुनारि निदेसं ॥
पावन कुंडल पुष्यपुर, जाय जंचेहि द्विजेस ॥ ४० ॥
लै कुंडल उत्तंक मग, आवत तच्छक चोरि ॥
गो बडवामुखं तब यहहु, लायो निठिन दोरि ॥ ४१ ॥
तच्छकको उत्तंक तब, करन महा अपकार ॥
जनमेजय नृपपँहँ गयो, बाढन सत्रं बिचार ॥ ४२ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ वीतिहोत्रचहुवाणशत्रुघ्न ४३ जीवितसमयसमानाऽधिकरणकसौतिश्रावितमहाभारते पारीक्षितदेवसरमाशपनतद्भीतसोमश्रवःपुरोधीकरणतक्षशिलाजयनाऽऽपोदधौम्यछात्रत्रय ३ चर्याकथनवेदमुनिशिष्योत्तङ्कतक्षकनागवैरसमसनं चतुर्विंशो २४ मयूखः ॥ २४ ॥
आदितः षट्षष्टितमः ॥ ६६ ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

॥ दोहा ॥

बहुरि कहौं बिस्तार करि, यहहि कथा उत्तंक ॥

---

१ गुरु ने कहा कि तुम्हारी गुराणी मांगे सो दो तब उत्तंक ने गुरु स्त्री की २ आज्ञा लेकर पुष्यपुर जाकर कुंडल ३ मांगे ॥ ३८ ॥ ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४ पाताल में, कठिनाई से दौड़ कर लाया ॥ ४१ ॥ इस कारण से तक्षक नाग का अपकार करने के लिये ५ सर्प यज्ञ का बिचार बढाने को उत्तंक मुनि राजा जनमेजय के पास गया ॥ ४२ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण शत्रुघ्न के जीवित समय के समान है समय का आधार जिसका ऐसे सूतपुत्र (उग्रश्रवा) के महाभारत सुनाने में परीक्षित के पुत्र (जनमेजय) को कुत्ती का श्राप देना, उसके डर से सोमश्रवा को पुरोहित करना, तक्षशिला को विजय करना आपोदधौम्य के तीन शिष्यों की चर्या कहना, वेद मुनि के शिष्य उत्तंक से तक्षक नाग के वैर का संक्षेपकथन का चौबीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥ २४ ॥ और आदि से छासठ मयूख हुए ॥ ६६ ॥

जिम आनैं[1] कुंडल जंचि रु, निजगुरु भक्त निसंक ॥ १ ॥
तच्छक जिम कद्रूतनय, बंचहि करि छल बेस ॥
कुंडल हरि पातालकौं, गो बंचक[2] भुजगेस ॥ २ ॥
अग्गैं जिम उत्तंक हुव[3] अर्बुद जन्म निदानैं[4] ॥
अैसैं यह सुनियें[5] अपर, चोरदमनैं[6] चहुवान ॥ ३ ॥

पज्झटिका

जो बेद भयो मुनि[7] ब्रह्मबंस, श्रुति[8] सांग निपुन[9] अघतिमिर हंसैं[10][11] ॥
उत्तंक नाम हुव छात्र[11] तास, बेदादि पढ्यो बानी बिलास ॥ ४ ॥
अवसर घर जावन जबहि आय, जंपिउँ[12] तब गुरु ढिग शिष्य जाय ॥
कछु लेहु दक्खिना प्रभु[13] पुनीत, अब मोहिं फुरैं[14] जिम सब अधीतैं[15] ॥ ५ ॥
तब बेद कह्यो सुनि बच्छ[16] एहु, गुरुनारि कहैं तव सोहि देहु ॥
सुनि गो गुरुपतनी निकट बिप्र, कछु लेहु दक्खिना कहिय छिप्र[17] ॥ ६ ॥
गुरुनारि कह्यो जो ध्रुव[18]हि देयँ[19], तो अम्हकेर[20] वांछित बिधेयँ[21] ॥
नृप पुष्य बहूकी[22] श्रुतिनैं[23] माँहिं, कुंडल अनर्घ[24] दुवरदिव्य आँहिं[25] ॥ ७ ॥
उत्तंक मोहि ते देहु आनि, जंपतिकै[26] अवर न इष्ट जानि ॥
चौथे४दिन कुंडल देहु लाय, हमरै द्विज भोजन है हितँाय[27] ॥ ८ ॥

---

१ उत्तंक ने जिसप्रकार कुंडल मांग कर आने ॥ १ ॥ २ ठग, सर्पों का पति ॥ २ ॥ हे चौरों को ६ दंड देनेवाले चहुवाण रामसिंह आगे जैसे उत्तंक मुनि ३ आबू पर्वत के जन्म का ४ कारण हुआ तैसे ही यह ५ दूसरा सुनो अर्थात् आबू पर्वत के होने की जो कथा पहिले लिखीगई थी वह विष्णुपुराण के मत से लिखीगई थी अब वही कथा महाभारत के मत से फिर लिखते हैं ॥ ३ ॥ ७ ब्रह्मा के वंश मे जो वेद नामक मुनि हुआ वह अंगों सहित ८ वेदो मे निपुण और ९ पाप रूपी अन्धेरे का १० सूर्य था उसके ११ शिष्य ॥ ४ ॥ जब घर जाने का समय आया तब शिष्य ने गुरु के पास जाकर १२ कहा कि हे १३ पवित्र स्वामी अब कुछ दक्षिणा लो जिससे मुझे १५ पढाहुआ १४ स्मरण (याद) होवै ॥ ५ ॥ १६ हे वत्स (पुत्र) तेरे गुरु की स्त्री कहै सो उसको दो १७ शीघ्र ॥ ६ ॥ १८ निश्चै ही १९ देना है तो २० मेरी चाहना के योग्य २१ कर्तव्य यह है कि राजा पुष्य की २२ स्त्री के २३ कानो मे २४ अमूल्य दो दिव्यकुण्डल २५ हैं ॥ ७ ॥ सो हे उत्तंक वे मुझे ला दै हम २६ स्त्री पुरुष के उन कुण्डलों से और कोई प्रिय नही है २७ हित के अर्थ ॥ ८ ॥

तिन पहिरि परूसा पंति पंति, करिहौं गहि व्यंजन भंति भंति ॥
दिन चोथे जो यहँ लाय दैं न, बलि तोहि ततो सपिहौं कुबैन ॥९॥
सुनि बचन लग्यो मग द्विज सुभाय, बिच बैल मिल्यो इक दीर्घकाय
तिंहिं पिट्ठि चढ्यो इक पिहुल देह, निरख्यो सु पुरुख बुल्ल्यो अनेह॥
गोमय या वृषको खाय लेहु, उत्तंक कह्यो नहिं उचित एहु ॥
तिहिं कहिय भख्यो तव गुरु सुजान, तत्त्वमपि बिप्र तस्मादसान।११।
गोमय सम्मूत्र सुनि भखिय बिप्र, ठाढैंहि चल्यो आचम्य छिप्र ॥
पहुँच्यो तदनंतर पौष्यपास, आसिख दै बुल्ल्यो इष्ट आस ॥ १२ ॥
अर्थी मैं तव ढिग आय भूप, गुरु हेत जँचत कुंडल अनूप ॥
बर जे श्रुति धारत तुज्झ बाल, ते मे प्रदातुमर्हसि नृपाल ॥ १३ ॥
सुनि पौष्य कह्यो हे द्विज सुभाय, जाया मम अंदर जचहु जाय ॥
सुद्धांत गयो तब द्विजहु संत, रानी न लखी सबठाँ फिरंत ॥ १४ ॥
उत्तंक भयो बिस्मित अपार, आयो नृप अंतिक गिनि लबार ॥
बुल्यो न उचित तव अन्नृत बैन, महिखी न लखी अवरोध ऐन।१५।

भांति भांति की भोजन की तैयारियां लेकर उन कुण्डलों को पहिन कर पंक्ति पंक्ति में पुरुषावणी (पुरुषगारी) करूंगा और जो चौथे दिन नहीं ला देगा तो १ फिर तुझको २ खोटे वचनों से श्राप दूंगी ॥ ९ ॥ यह वचन सुनकर वह ब्राह्मण मार्ग लगा जिसको बीच में एक ४ बडे शरीरवाला ३ बैल मिला जिसकी पीठ पर एक बडे ५ शरीरवाला पुरुष चढा जिसने उत्तंक से ६ कहा कि ७ इस समय इस ९ बैल का ८ गोबर खा ले, जब उत्तंक ने कहा कि यह उचित नहीं है तब उस पुरुष ने कहा कि तेरे श्रेष्ठ गुरु ने भी खाया है ११ इस कारण से ११ हे ब्राह्मण इसको १० तू भी खा ले ॥ ११ ॥ यह सुनके उस ब्राह्मण ने १४ मूत्र के साथ १३ गोबर को खालिया और १५ खड़े खड़े ही १६ आचमन करके १७ शीघ्र चला १८ जिस पीछे पौष्य राजा के पास जाकर बोला कि आप का १९ कल्याण २० होओ ॥ १२ ॥ हे राजा मैं २१ धन की इच्छा करनेवाला तुम्हारे पास आया हूं और गुरु के लिये २३ उपमा रहित कुण्डल २२ मांगता हूं २४ जो श्रेष्ठ कुंडल २६ तेरी स्त्री २५ कानों में धारण करती है वे हे राजा मुझे २७ दे २८ मेरी स्त्री भीतर है जिससे जाकर मांग २९ जनाने में ३१ राजा को झूठा जानकर ३० पास आया और कहा कि तुझको ३२ झूठ बोलना उचित नहीं मैंने ३३ राणी को ३४ जनाने ३५ महल में नहीं देखी

यह सुनत पौष्य कछु लव[1] बिचारि,धरनीप[2] कह्यो तिहिं सत्य धारि॥
मम रानी खलु[3] अवरोधमाँहिं,न पवित्र ह्वै सु तिहिं लखत नाँहिं॥१६॥
देख्यो बिचारि तब भूमिदेव[4], जान्यौं स्वदेह अपवित्र[5] एव ॥
बुल्ल्यो नृप जानिय मैंहु[6] अद्य, आचमन होत ठड्डै[7] अवद्य[8] ॥ १७ ॥
तस्मात[9] देह मम असुचि आँहिं[10], सुचि ह्वै[11] बं जात अवरोधमाँहिं ॥
यह भाखि पूर्व[12]अभिमुख बिधाय[13], बैठो पखारि मुख पाँनि[14] पाय ।१८।
बिनु सब्द अफेन[15] रु नंदज[16] सीत, लै तोय[17] आचमन तीन३पीत ॥
किय दोय२बेर मार्जन[18] द्विजेस, करि अल्ल[19] छिद्र करनन[20] असेस ॥१९॥
ह्वै सुचि इम अंतेउर[21] जगाम[22], देखी तब महिखी दिव्यधाम ॥
बुल्ली सु बिप्र प्रति हे प्रवीन, तुम अत्थ भलैं आगमन कीन॥२०॥
सेवा जु उचित भाखहु द्विजेस, सो करहिं मन्नि हम श्रुति[23] निदेस[24] ॥
उत्तंक कह्यो सुनि नृपति नारि,बर[25] कुंडल ए तव श्रव[26] बिहारि।२१।
मुहिं देहु जचत गुरु रमनि[27] हेत, इत दिय सुनि रानी हित उपेत[28] ॥
भूसुर[29] समुझायो बिबिध भाखि, पहुँचावहु कुंडल जतन राखि॥२२॥
परिहै जो रच्छा[30]मझ्झ चूक, हरिहै तो तच्छक[31] दंदसूक[32] ॥

---

१क्षणमात्र विचार कर२भूपति ने कहा३निश्चै ही जनाने में है परन्तु जो अपवित्र होता है वह उसको नहीं देख सक्ता॥१६॥तब उस४ब्राह्मण ने विचार कर देखा जब अपने शरीर को अपवित्र५ही जाना और बोला कि हे राजा मैंने भी ६इसी समय जाना कि७खड़े होकर आचमन करै वह८अधम होता है॥१७॥९इस कारण से मेरा शरीर अपवित्र१०है क्योंकि मैंने बैल का गोबर खाकर खड़ेहुए ने ही आचमन किया था११अब पवित्र होकर जनाने में जाता हूं१२पूर्वदिशा के सामने मुख १३ करके १४ हाथ पग धोकर बैठा ॥ १८ ॥ जिस पानी में शब्द नहीं होता ऐसा विना १५ झाग और १६ नदी का ठंढा १७ पानी लेकर तीन आचमन किये और उस ब्राह्मण ने दो वार१८मार्जन किया और २० कानों के छिद्रों को १९ आले (आर्द्र) किये ॥ १९ ॥ इस प्रकार पवित्र होकर २१ जनाने में २२ गया२३वेद की२४आज्ञा को मान कर२५श्रेष्ठ कुण्डल२६तेरे कानों में विहार करनेवाले॥ २० ॥ २१ ॥२७गुरु की स्त्री के अर्थ मांगता हूं२८हित के सहित२९उस ब्राह्मण को नाना प्रकार से कह कर समझाया कि यत्न रख कर इनको गुरु स्त्री के पास पहुंचाना जो३०रक्षा में चूक पड़गई है तो ३१ तक्षक नामक ३२ सर्प इनको चोर लेगा ॥ २२ ॥

उत्तंक कह्यो राखहु अनंद, मोसौं जु नाहिं लेसकत मंद ॥२३॥
इम कहि द्विज निकसत[1] अप्रमाद, जिगमिषु[2]मवनीपति[3]रपि[4] जगाद[5] ॥
मम श्राद्ध करन मन अज्ज[6] आँहिं[7],द्विज पात्र मिलत चिरकाल[8]माँहिं२४
तसमात[9] करहु भोजन कृपाल, द्विज कहिय सद्य[10] आनहु नृपाल ॥
यह सुनत भूप ओदन[11] मँगाय, उत्तंक अर्थ दिय मोद पाय ॥ २५॥
वह देखि अन्न सीत रु सकेस[12], भूपहिं ससाप[13] प्रकुपित द्विजेस ॥
दिय असन[14] असुचि[15] तुम किय कुचाल,तसमात अंध होवहु नृपाल२६
सुनि साप नृपति बुल्ल्यो सछोह[16], मैं सुद्ध अन्न दिय टारिमोह[17] ॥
कहि असुचि ताहि मुहिं देत साप, तसमात होहु अनपत्य[18] आप२७
उत्तंक कह्यो नृप लखहु अन्न, नहि असुचि होयतो मैं प्रसन्न ॥
यह सुनत अन्न देख्यो नरेस,जान्यौं वह सीतल अरु सकेस ॥२८॥
तब कहिय छमाँ करिये निहारि, काही[19] अयाहि कचमुक्त[20] नारि ॥
होऊ न अंध तिम कहहु बैन, द्विज कहिय व्है[21] रु व्है है सनैन[22] ॥२९॥
मम साप हरहु नृप तुमहु व्यर्थ, नृप कहिय मैं न अैचन समर्थ ॥
नवनीत[23] हृदय बिप्रन बखानि, छुरधार[24] तीव्र[25] छत्रियन जानि ॥३०॥
द्विज कहिय अन्न तुम लखिय गाव, निकस्यो सकेस सीतल सुभाय

---

१सावधान होकर २ जाने की इच्छावाले ब्राह्मण (उत्तङ्क) से३भूपति (पुष्य) ने ४ निश्चै करके ५ कहा कि ६ आज मेरी इच्छा श्राद्ध करने की ७ है और पात्र ब्राह्मण ८ बहुत समय में मिलता है ॥ २४ ॥ ९ इसकारण से हे कृपालु भोजन कर जाओ१०ब्राह्मण ने कहा कि हे राजा१०जल्दी लाओ ११ अन्न ॥ २५ ॥ उस अन्न को ठंढा और १२ केस सहित देख कर ब्राह्मण ने क्रोध में होकर राजा को १३ शाप दिया कि हे राजा तुमने मुझको १४ अपवित्र १५ अन्न देकर कुचाल की है इस कारण से अन्धा होजा ॥ २६ ॥ शाप को सुनकर राजा ने भी १६ क्रोध के साथ कहा कि मैंने १७ सावधानी से शुद्ध अन्न दिया जिसको अपवित्र कह कर मुझे शाप देते हो इससे तुम भी १८ विना सन्तानवाले होओ १९ कोई स्त्री २० खुले केसों से चली आई इसकारण से अन्ध मत होओ ऐसा वचन कहा. ब्राह्मण ने कहा कि पहिले अन्धा होकर२१फिर २२ नेत्रों सहित होजावेगा ॥२९॥२३मक्खन के समान कोमल हृदयवाले२४पाछणा की धार के समान२५तीखा हृदय क्षत्रियों का जानो ॥ ३० ॥

मेरेहु व्है न तसमात साप, इम कहि लै कुंडल चलिय आप ॥३१॥
मगमाँहिँ लख्यो उत्तंक विप्र, छपनंक इक१ आवत नग्न छिप्र ॥
वह तच्छक करि अहिवेस लुप्त, छिन परत दिट्ठि छिन होत गुप्त ३२
भो द्विजहिँ सौचें संकाज धर्म, कुंडल धरि गो तब करन कर्म ॥
सु जती यह अवसर इष्ट पाय, कुंडलन चल्यो लै दुर्त पलाय ॥३३॥
उत्तंक लख्यो भजि चोर जात, करि तोयकाजँ किय पूत गात ॥
कीनों गुरु देवन नमसकार, दारघो तदनंतर द्विज उदार ॥३४॥
गाढैं गहि लीनों पहुँचि चोर, वह वेस छोरि अहि भो जु घोर ॥
ततकाल विबर हुव भूमिदेस, तेनाहिरधोभुवनं विवेसं ॥ ३५ ॥
उत्तंक भयो अंतर अचैन, सुमिरे सब रानी कथित बैन ॥
पुनि चिंतिय मैं नरदेहवान, बिल तुच्छ यहै किम व्है प्रयान ॥३६॥
लै दंड खनन लगि भूमि लोक ज्यौं भू खुदो नँ त्यौं हुव ससोक॥
उत्तंक चित्त अति कष्ट मानि, वह बर्त लई पुरहूत जानि ॥ ३७ ॥
कुलिसहिँ तब अक्खिय निर्जरेस, उत्तंक दंड बिच करि प्रवेस ॥

ब्राह्मण ने कहा कि हे राजा तुमने अन्न को देख लिया वह ठंढा और केस सहित निकला १ इस कारण से मेरे भी श्राप नहीं लगैगा ॥३१॥ उस उत्तंक ब्राह्मण ने देखा कि मार्ग में एक नंगा २ चपणक (संन्यासी) ३ शीघ्र आता है वह तक्षक ४ सर्प अपने वेस को छिपा कर क्षण में दीखता और क्षण में छिपजाता है ॥ ३२ ॥ उस समय उत्तंक को ५ दिशा (पाखाने) जाने की आवश्यकता हुई तब कुंडलों को रख कर दिशा गया जब ६ वह संन्यासी अपने ७ अनुकूल समय पाकर कुंडलों को लेकर ८ शीघ्र ९ भागा ॥ ३३ ॥ १० उजलाई करके (आवदस्त लेकर) ११ शरीर को पवित्र करके १२ जिस पीछे ।३४। संन्यासी का वेस छोड कर भयंकर १३ सर्प होगया और भूमि में १४ तुरन्त १५ बिल (छिद्र) हुआ १६ उसमें होकर वह सर्प १७ पाताल में १८ प्रवेश करगया ॥ ३५ ॥ उत्तंक के चित्त में दुःख हुआ और राणी के १९ कहे हुए वचन याद आये, फिर सोचा कि मैं तो २० मनुष्य देह को धारण करनेवाला हूं और यह छिद्र २१ छोटा सा है जिसमें २२ जाना कैसे होसकै ॥३६॥ इसकारण से दंडा लेकर भूमि को २३ खोदने लगा परन्तु ज्यों भूमि २४ नहीं खुदी त्यों उत्तंक शोक सहित हुआ उत्तंक ने अपने चित्त मे जब बहुत कष्ट माना वह २५ वार्ता २६ इंद्र ने जानली ॥३७॥ तब २६ इन्द्र ने २७ वज्र से २८ कहा कि

सुनि संब सद्य करि दंड वास, भू भेदि कियो बिल सावकास ॥ ३८ ॥
तिहिं पैठि बिप्र गो नागलोक, बर बिबिध जत्थ बलभीन थोक ॥
प्राँसाद हर्म्य निर्यूह केक, इत्यादि लखे आलय अनेक ॥ ३९ ॥
उच्चावचं क्रीड़ाथल्ल अपार, तत्रोत्तंकं स्तवनं चकार ॥
जिनमैं ऐरावत करत राज, मैं नमत तिन्हैं निजसिद्धि काज ॥४०॥
पवनेरित संपाँजुत छरंत, जीमूत जेम जे अति लसंत ॥
जिनके सु रूप बहु रूप जानि, कल्मासक कुंडल जे बखानि ॥४१॥
सबिता जिम ऐरावत प्रभूत, सब नाकपृष्ठ सोभित अभूत ॥
अरु नागनके आलय बिसेस, गंगातट उत्तर हैं सुबेस ॥ ४२ ॥
तत्थहु रहंत पन्नग महान, तिनकीहु करौं नुति नम्रमान ॥
ऐरावत बिनु रविकिरन माँहिं, को जायसकत यह ख्यात आँहिं ॥४३॥
सतअसियअष्टबिंसतिहजार२८०००, इतनैं अहिरा विहयगुनउदार ॥
धृतराष्ट्र करत जिन्ह दीप्यमान, प्रणमामि तिनहु मैं पन्नगान ॥४४॥
जे चलत निकट याके भुजंग, अरु दूर रहत केते अभंग ॥

---

उत्तंक जिस दण्ड से भूमि खोद रहा है उसमें प्रवेश कर. यह सुनते ही १वज्र ने २शीघ्र दंड में वास करके ३भूमि को फोड़ कर बिल को ४अवकाश सहित(चौड़ा)कर दिया उसमें घुसकर उत्तंक ब्राह्मण पाताल में गया जहां ५श्रेष्ठ और नानाप्रकार के ६ बळींडों से छायेहुए झोंपडे ७महल ८पक्के मकान ९कई द्वार (दरवाजे) अथवा वलभी आदि सब गृह विशेष जानो. इनको आदि लेकर अनेक १०मकान देखे ॥३९॥ ११ऊँचे नीचे क्रीडा करने के अनेक स्थल हैं तहां जाकर १२उत्तंक १३स्तुति १४की १५ऐरावत जाति के सर्प ॥४०॥ १६पवन से प्रेरे हुए १७बिजुली सहित १८टपकते हुए १९मेघ के समान शोभायमान हैं जिनके अनेक प्रकार के स्वरूप. और २०चित्र विचित्र छिड़कें (धब्बे)जिनके शरीरों पर हैं वे ॥४१॥ ऐरावत से २१पैदा हुए २२सूर्य के समान तेजवाले जो स्वर्ग में शोभायमान २३हुए और गंगा के उत्तर किनारे जिनके विशेष घर हैं ॥४२॥ वहां भी बडे सर्प रहते हैं उनकी भी नम्रता पूर्वक २४स्तुति करता हूं,ऐरावत सर्पों के बिना २५सूर्य की किरणों में कौन जासक्ता है यह २६प्रसिद्ध २७है॥४३॥ अठाईस हजार आठ सौ २८सर्प सूर्य के घोडों का २९रस्सी बने हुए हैं जिनको ३० धृतराष्ट्र नामक सर्प प्रकाशमान करता है उन ३२ सर्पों को मैं ३१नमस्कार करता हूं ॥ ४४ ॥ ॥ जो सर्प धृतराष्ट्र के पास चलते हैं और कितने

ऐरावतके जे ज्येष्ठभ्रात, तिन सबन नमत मम करहु त्रात ॥ ४५ ॥
कुरुखेत्रमाँहिं जाको निवास, भो खांडवहूमैं प्रथम बास ॥
वह नागराज तच्छक सुनाम, मैं ताहि नमत कुंडल सकाम ॥४६॥
काकोदर तच्छक१अश्वसेन२, ए दुवरहि नित्य सहचर सुखेन ॥
कुरुखेत भिच्छुमति सरित तीर, जे करत भये सहँवास धीर ॥४७॥
तच्छक जघन्न्य भव नागराज, श्रुतसेन नाम मम करहु काज ॥
इत्यादि बहुत दर्वीकरेस, बंदत मैं तिनकौं नत बिसेस ॥ ४८ ॥
उत्तंक करी इम नुति अदर्प, कुंडल तथापि ल्याये न सर्प ॥
उत्तंक लख्यो इक चरित तत्र, द्वैरनारि बुनत पट व्है इकत्र॥४९॥
सित असित तंतु तानाँसु कीन, हुव चकित लखि सु कौतुक नवीन॥
इक१चक्र लख्यो पुनि द्वादसा१२र, देखे तिंहिं फेरत खट६कुमार॥५०॥
लखि एक१पुरुख अरु बीति एक१, सबकौं किय बंदन जुत बिबेक॥
बुल्ल्यो सु पुरुष द्विज प्रनर्त जानि, उत्तंक प्रयोजन कहहु जानि॥५१॥
आकर्ण्य सइति तं पुरुषमाह, सब सर्प होहु मम बस सदाह ॥

ही दूर चलते हैं तिनको और ऐरावत के बडे भाई इन सब को नमस्कार करता हूं सो मेरी १ रक्षा करो ॥ ४५ ॥ कुरुक्षेत्र मे जिसका निवास है और २खांडव वन में जिसका पहिले वास हुआ था उस सर्पों के राजा तक्षक को कुंडल लेने की कामना से नमस्कार करता हूं ॥ ४६ ॥ तक्षक ३ सर्प और अश्वसेन सर्प ये दोनों सदा५सुख पूर्वक४साथ रहनेवाले हैं और जिन्होंने कुरुक्षेत्र मे ६ भिक्षुमति नदी के तीर पर७साथ होकर वास किया था ।४७। तक्षक से ८ अन्त में होनेवाला श्रुतसेन नामक सर्पराज मेरा कार्य करो, इनको आदि लेकर बहुत ९ सर्पों को विशेष नम्रता के साथ नमस्कार करता हूं ॥ ४८ ॥ उत्तंक ने इसप्रकार ११ घमंड रहित होकर १० स्तुति करी १२ तो भी सर्प कुंडल नहीं लाये वहां पर उत्तंक ने एक चरित्र देखा कि दो स्त्रियां इकट्ठी होकर एक वस्त्र बुनती हैं ॥ ४९ ॥ जिनमें १३ स्वेत और १४ काले रंग के तन्तुओं से ताना किया है, इस नवीन तमाशे को देख कर उत्तंक चकित हुआ, फिर एक चक्र (पहिया) देखा जिसके१५बारह अरे लगेहुए हैं तिसको छः बालक फेर रहे हैं ॥ ५० ॥ फिर एक पुरुष और एक १६ घोड़ा देखा जिन सबको उत्तंक ने नमस्कार किया १७ वह पुरुष उत्तंक को विशेष १८ नम्रतावाला जान कर बोला कि हे उत्तंक तेरा प्रयोजन होवे सो कह ॥ ५१ ॥ १९ यह सुन कर २० वह ब्राह्मण २१ उस पुरुष से बोला कि सब सर्प मेरे

तब पुरुष कह्यो यह आहि अस्व, तदपानमार्गमाशुहि धमस्व।५२।
सुनि बिप्र धमिय घोटक अपान, तसमात कढ्यो सुचि धूमवान॥
तिहिं सन संतप्त हुव नागलोक, संभ्रांत भयो तच्छक ससोक।५३।
लै कुंडल दिय उत्तंक हेत, उत्तंक बिचारिय गमन चेत॥
यह अवधिदिन रु गुरुगेह दूर, किम होय अज्ज जावन जरूर।५४।
तब पुरुष कह्यो द्विजप्रति सुबैंन, इहिं हय चढि जैहैं अबहि ऐंन॥
उत्तंक सुनत चढि हय ललाम, जवनो गुरूदवासितं अगाम॥ ५५॥
कुंडल दये ति गुरुनारि अर्थ, तासौं सुभ आसिख लै समर्थ॥
गुरु ढिग हु आय किय नमसकार, गुरु कहिय चिरागत क्यौं उदार।५६।
उत्तंक कह्यो हुव बिघ्न जाल, कुंडल हरि तच्छक गो पयाल॥
हरि छात्र गयो तब नागभोन, मैं तत्थ लखे ते कहहु कोन॥५७॥
दुव२नारि बुनत देखी निचोल, तानि तंतु तंत्र परि असितधोल॥
इक१चक्र लख्यो मैं द्वादसार, परिबर्तक ताके खट६कुमार।५८।
इक१पुरुख लख्यो इक बीति तत्थ, हे कोन सबन कहिये समत्थ॥
जावतहु लख्यो मैं हे अयेह, इक१पुरुष चढ्यो वृषं दीर्घ देह॥५९॥
बुल्ल्यो वह मोप्रति हे सुजान, वृषजातमूत्रगोमयमशान॥
खाये जे तव गुरु पूर्वकाल, यह सुनत मैंहु खाये कृपाल॥६०॥

---

वश में होजावें तव उस पुरुष ने कहा कि यह घोड़ा १ है जिसकी २ गुदा में ३ शीघ्र ४ फूंक मार ॥५२॥ यह सुनकर ब्राह्मण ने ५ घोड़े ६ की गुदा में फूंक मारी ७ जिसमें से धूम सहित ८ अग्नि निकला ९ जिससे नाग लोक १० तप गया इस से ११ उद्विग्न तत्तक १२ शोक सहित होगया १३ जाने की अवधि का यही दिन है १४ आज ही तव उस १५ पुरुष ने ब्राह्मण से श्रेष्ठ वचन कहा कि इस घोड़े पर चढ कर अभी १६ घर जावेगा १७ सुन्दर १८ वेग से गुरु के १९ घर में २० गया हे उदार तू २१ देरी से क्यों आया. २२ आपका शिष्य हठकरके नागलोक में गया वहां पर मैंने देखे वे कौन थे सो कहो २३ वस्त्र २४ काला २५ स्वेत २६ बारह अरोंवाला २७ उसके फेरनेवाले छः बालक तहां पर एक पुरुष और एक २८ घोड़ा देखा सो वे कौन थे और हे २९ श्रेष्ठ बुद्धिवाले एक पुरुष बडे शरीरवाले ३० बैल पर चढा था उसने मुझसे कहा कि हे सुजान हम ३१ बैल से पैदाहुआ मूत्र और गोबर ३२ खा, तेरे गुरु ने भी पहिले समय में खाया था.

को कौन वहै कहिये महंत, तब बेद कह्यो सुनि सकल संत ॥
पाताल लखी तैं दोय२नारि, धाता१रु विधाता२ते बिचारि ॥६१॥
अरु तंतु लखे असिताऽवदात, रजनी१रु दिवस२ते गिनहु ख्यात ॥
अरु चक्र कह्यो तैं द्वादसार, वह अब्दचक्र जानहु उदार ॥६२॥
प्रेरित तिहिं देखे खट६कुमार, खट६ऋतु तिन्ह जानहु धर्मधार ॥
जे पुरुख लख्यो तैं सर्पथान, पर्ज्जन्य गिनहु वह गुननिधान ॥६३॥
वह तुरग बन्हिं जानहु प्रसस्त, अपरहुँ उदंत अब सुनि समस्त ॥
जो वृषभ मिल्यो मग विच द्विजेस, ऐरावत वह दंतावलेस ॥६४॥
जो पुरुप लख्यो आरूढ ताहि, उत्तंक जानि पुरुहूत वाहि ॥
लीनों तैं गोमय तास खाय, पीयूख जानि वह मोदपाय ॥ ६५ ॥
तासौंहि बच्यो अहिलोकमाँहिं, मघवा वह मेरो मित्र आँहिं ॥
कीनौं अति सेवन तैं सुभाय अब जाहु वच्छ अपनैं निकाय॥६६॥
इम कहि असीस गुरु बेद देत, उत्तंक चल्यो कुरुपति निकेत ॥
छर्म नाग तच्छकहिं करन छार, अति कोप गह्यो द्विज हे उदार ॥६७॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ

वे कौन कौन थे सो हे कृपाल कहिये, तब वेद नामक मुनि ने कहा कि हे संत सब सुनो, पाताल में तुमने दो स्त्रियें देखीं उनको धाता और विधाता जानो और काले और स्वेत ततु देखे तिनको रात्रि और दिन मानोऔर बारह अरोंवाला जो पहिया तुमने देखा वह १ वर्ष का चक्र जानो और उस चक्र को चलाते छःबालक देखे उनको हे धर्म को धारण करनेवाले उत्तंक छहों ऋतु जानो और जो नागलोक में तुमने पुरुष देखा उसको गुणों का घर२इन्द्र जानो और जो घोड़ा तुमने देखा उसको४प्रशंसायोग्य ३ अग्नि जानो ५ और६वृत्तांत भी अब सब सुनो मार्ग में जो७बैल मिला था वह ८ हाथियो का पति ऐरावत था और उस पर ९ चढाहुआ पुरुष देखा उसको हे उत्तङ्क १० इन्द्र जानो और उस बैल का तैंने ११ गोबर खाया उसको १२ अमृत जानो उसी अमृत से तू नागलोक में बचगया, वह १३ इन्द्र मेरा मित्र १४ है १५ हे पुत्र अब अपने १६ घर को जा इसप्रकार कह कर वेद मुनि के आशीर्वाद देते ही उत्तंक कौरवों के पति (जनमेजय) के १७ स्थान पर चला, तक्षक के १८ अपराध से सर्पों को भस्म करने के लिये हे उदार रामसिंह उस ब्राह्मण (उत्तंक) ने अत्यंत कोप ग्रहण किया

वीतिहोत्रचहुवाणशत्रुघ्न४३जीवितसमयसमानाऽधिकरणकसौति
श्रावितमहाभरते वेदमुनिछात्रोत्तङ्कपौष्यनृपपत्नीकुण्डलमार्गणतत्त
क्षकहरणजितनागलोकनीतकुण्डलोत्तङ्कगुरुपत्नीप्रसन्नीकरण-वि-
चारिततत्तकदाहजनमेजयपुरगमनं पञ्चविंशो२५मयूखः॥२५॥

आदितः सप्तषष्टितमः ॥ ६७ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

॥ पज्झटिका ॥

रचि तच्छक सिर उत्तंक रीस, आयो जहँ जनमेजय अधीस ॥
उत तच्छसिला नृप जित्ति आय, ससचिव जय उच्छव किय सुभाय
यह अवसर लहि उत्तंक विप्र, पारिच्छित परिखद प्रबिसि छिप्र॥
दै नृपहिं उचित आसिख द्विजेस, बुल्ल्यो सु बचन रचना बिसेस।२।
नहिं करत भूप करतव्य काज, बालक जिम औरहि करत आज॥
यह सुनत पुज्जि बिप्रहिं नृपाल, बुल्यो मुनि मैं किम बुद्धिबाल।३।
जुतधर्म प्रजापालन तजौं न, करतव्य कौंन मैं करत हौं न ॥
कहिये जु होय भवदीय काज, करिहौं तथापि दुष्कर दराज।४।
उत्तंक सु सुनि अक्खिय धराप, अपनौंहि निवेरहु काज आप ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण शत्रुघ्न के जीवित समय के समकालीन (एक समय में होनेवाले) सूतपुत्र उग्रश्रवा के महाभारत सुनाने में वेद मुनि के शिष्य उत्तंक का पौष्य राजा की स्त्री से कुण्डल मांगना, उन कुण्डलों को तच्चक का हरना, नागलोक को जीत कर कुण्डल प्राप्त करके उत्तंक का गुरु स्त्री को प्रसन्न करना, तच्चक को भस्म करना विचार कर उत्तंक का जनमेजय के पुर में जाने का पच्चीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥२५॥ और आदि से सड़सठ मयूख हुए ॥६७॥

तच्छक सर्प पर क्रोध करके उत्तंक राजा जनमेजय के पास आया उधर राजा भी १ तक्षशिला नामक देश को जीतकर आया और इस विजय का अपने २ कामदारों सहित उत्सव किया ॥१॥ ३ परीक्षित के पुत्र (जनमेजय की ४ सभा में ५ शीघ्र प्रवेश किया हे राजा राजाओं के ६ करने योग्य कार्य तो नहीं करता और बालक के समान और ही कार्य करता है ७ हे मुनि मैं बालक बुद्धिवाला कैसे हूं ८ आपका कार्य होवे सो कहो १० बड़ा ११ दुष्कर (कठिनाई से करने योग्य) होवेगा ९ तोभी करूंगा १२ हे भूपति आप अपना ही कार्य

तव जनक[1] हन्यौं तच्छक[2] अहीस, मख रचहु ताहि होमन महीस
मोर्‍यो द्विज[3] कास्यप मगहि बीच, नृप आय डस्यो जिहिं नाग नीच॥
भो डसत परिच्छित भस्म भूप, रँय[4] बज्रपात[5] हत बिटपिरूप[6] ॥६॥
जाकै अति दर्प[7] सु ज्वलित जाग, निहचैहि हुष्ट हवनीय[8] नाग ॥
मेरोहु कियो अपराध मंद[9], कुंडल हरि लैगो कलुख[10] कंद[11] ॥ ७ ॥
कुरुराज सुनि सु तच्छक कुचाल, कुप्यो जनु भैरव प्रलयकाल॥
मंत्री निज पुच्छिय छिप्र छोहिं[12], मम जनक नास किम कहहु मोहि

दोहा

सौनक बीचहि प्रश्न किय, बदि भृगुकुल बिस्तार ॥
सुनत सूत[13] सानंद ह्वै, आरंभिय उच्चार ॥ ९ ॥
बरुन जग्यके बन्हिमैं[14], ब्रह्मासौं भृगु१ जात[15] ॥
च्यवन२ भयो ताके तनय[16], प्रमति३ तास सुत ख्यात[17] ॥१०॥
भयो घृताची उदरतैं, प्रमति पुत्र रुरु४ नाम ॥
सुनक५ भयो रुरुकै तनय, जिहिं कुल सौनक जाम[18] ॥११॥
इक द्विजकै पुत्री भई, नाम पुलोमा जास ॥

---

निवेड़ो, तुम्हारे १ पिता को २ सर्पों के राजा तक्षक ने मारा है उसको होमने को हे राजा यज्ञ रचो जिस नीच सर्प ने ३ काश्यप नामी ब्राह्मण को जो परीक्षित को मंत्रबल से जिलाने को आता था धन देकर बीच से ही पीछा मोड़ दिया और राजा को आकर डसा उसके डसते ही राजा परीक्षित भस्म होगया जैसे वज्र के ५ पड़ने के ४ वेग से ६ वृक्ष भस्म होजाता है ॥ ६ ॥ जिसके बहुत ७ घमंड है वह सर्प निश्चै ही होम की अग्नि में ८ होमने योग्य है, उस ९ मूर्ख ने मेरा भी अपराध किया है कि वह १० पापों का ११ समूह कुंडल हरकर ले गया ॥ ७ ॥ १२ क्रोध करके इस कथा के बीच मे ही शौनक मुनि ने सूत पौराणिक से प्रश्न किया कि भृगुवंश का विस्तार से वर्णन करो १३ सूत पौराणिक ने प्रसन्न होकर कहना प्रारम्भ किया ॥९॥ वरुण यज्ञ की १४ अग्नि से १५ पैदा हुए १६ पुत्र च्यवन के प्रमति नामक १७ प्रसिद्ध पुत्र हुआ घृताची नामक अप्सरा के पेट से प्रमति का पुत्र रुरु हुआ, रुरु के शुनक नामी पुत्र हुआ उस शुनक के कुल में शौनक १८ जनमे ॥११॥ एक ब्राह्मण के पुत्री हुई जिसका नाम पुलोमा रक्खा

जाहि बालपनमैं जनक, दयो हसी करि त्रास ॥१२॥
अरे पुलोमा तू असुर, मम तनया लैजाहु ॥
तदनु बढत बय ताहिकौ, बिरच्यो भृगुसौं ब्याहु ॥१३॥

पज्झटिका॥

भृगु सदन एकदा चौर भाय, सुहि असुर पुलोमा नाम आय ॥
आतिथ्य कियउ भृगुनारि नत्त, दियपुज्जि असन फल मूल पत्त॥१४॥
तिहिँ लखत चित्त कंदर्प छाय, आसुर सुहि चोरन किय उपाय॥
पूछ्यो कृसानु वह नय उचारि, भृगुकी वा मेरी कहहु नारि॥१५॥
पहिलैं मुहिँ दीनी जनक जाहि, बलि सठ दई सु भृगुकौं बिबाहि
देवनको आनन तू कहात, बुल्लहु कृसानु ऋत उचितबात ॥१६॥
सुनि बचन अग्नि सोच्यो दुरओर, इक होत अनृत इत साप घोर॥
इम चिर बिचार सुचि ओजऐन, बुल्ल्यो करि निश्चित पुब्ब बैन॥
तैं प्रथम बरी बिधिमंत्रहीन, पीछैं भृगु बिधिजुत परनलीन ॥
यह सुनत गयो हरि असुर ताहि, व्है त्रस्त करयो तिय पाहि पाहि॥

उसको उसके पिता ने बालपन में हसी से१डराया कि ॥ १२ ॥ अरे पुलोमा राक्षस तू मेरी पुत्री को लेजा, यह बात पुलोमा नामा राक्षस सुनता था २ जिस पीछे ऊमर बढने पर उस पुलोमा नामक कन्या का भृगु से विवाह किया ॥ १३ ॥ ४ एक समय भृगु के ३ घर में चौर की ५ भांति वही पुलोमा नामक असुर आया जिसका भृगु की स्त्री ने आतिथ्य किया और पूजन करके भोजन के लिये फल मूल और पत्ते दिये ॥ १४ ॥ उस स्त्री को देखते ही ६ कामदेव छागया और असुर ने उस स्त्री को चोरने का उपाय किया और ७ अग्नि से पूछा कि नीति से कहो कि यह स्त्री भृगु की है या मेरी ॥ १५ ॥ इस के८पिता ने पहिले मुझे दी थी ९ फिर उस मूर्खने भृगु को विवाह दी, हे अग्नि तू देवताओं का १० मुख कहलाता है सो ११ सत्यवार्ता होवे वह कहो ॥ १६ ॥ यह वचन सुन कर अग्नि ने सोचा कि उधर तो १२ झूठ बोलने का पाप और इधर आप का भय है इस प्रकार १३ बहुत देर तक सोच कर प्रताप के घर १४ अग्नि ने पहिले का वचन निश्चय करके कहा ॥ १७ ॥ तैंने विना रीति और विना मंत्रों के पहिले वरी है और पीछे भृगु ने विधि सहित परणी है, यह सुनते ही उस स्त्री को असुर हर कर लेगया तब स्त्री ने डर कर १५ रक्षा करो रक्षा करो यह

हो। गर्भ तास सो तहँ सुधाम[1],च्युत होय परयो तिँहिँ च्यवन२नाम॥
भो भस्म पुलोमा तेज तास, लै बाल चली वह निज निवास[2] ।१९।
संत्रस्त[3] जानि इम स्वसुत[4] नारि, विस्वस्त[5] करी ब्रह्मा पधारि ॥
जो परिय पुलोमा नेत्र तोय[6], ह्रदिनी[7] बाहे निकासिय तास होय ।२०।
विधि[8] तिँहिँ बधूसरा नाम दीन, इम च्यवन२जन्म जानहु प्रबीन॥
निजगेह गई जब भृगु कलत्र[9], कोपित मुनि पूछी तमकि[10] तत्र ॥२१॥
रक्खस[11]की कोनैं कहिय तोहि, मोतैं न डरत को कहहु मोहि ॥
सुनि भीतँ[12] पुलोमा कहिय हेतु[13], मैं तोहि बताई धूमकेतु[14] ॥ २२ ॥
सुनि भृगु प्रकुप्पि[15] तिँहिँ साप दीन, सबभखहु[16] होहु पावक[17] मलीन।
सुचि[18] कहिय भृगुहि सुनि घोर साप, अपराधबिनाँ किय प्रसभ[19] आप॥
जे संतत[20] धर्म संगत रहंत, ते सक्खि[21] नाँहि मिथ्या कहंत ॥
भाखत अलीक[22] जे सक्खि काल, ते रहत पापपीडित बिहाल।२४।
भावी[23] पुनि सात७रु भूत[24] सात७, इतनैं कुलपुरुखन करत घात ॥
तुहिँ दैन साप मैंहू समर्थ, पै पूज्य बिप्र यह बेद अर्थ॥२५॥
मैं बिरचि जोगबल बहुत देह, सबमाँहिँ रहत भृगु जानि एह ॥

कहा ॥ १८ ॥ उसके गर्भ था सो उसी स्थान पर १ गलित होकर पड़ गया इसी से उसका नाम च्यवन हुआ उसके तेज से पुलोमा नामक असुर भस्म होगया, वह स्त्री उस बालक को लेकर अपने २ घर गई ॥ १९ ॥ ४ अपने पुत्र की स्त्री को ३डरी हुई जान कर ब्रह्मा ने आकर५विश्वासी, उस पुलोमा स्त्री के नेत्रों से ६ पानी पड़ा उसकी ७ नदी वह निकली ॥२०॥ उस नदी का८ब्रह्मा ने बधूसरा नाम दिया, इसप्रकार हे प्रवीण (शौनक) च्यवन का जन्म जानो. भृगु की ९ स्त्री जब अपने घर में गई तब क्रोध किये हुए मुनि ने १० ताण कर (विशेष क्रोध से) पूछा ॥ २१ ॥ ११ राक्षस की १२ डर से १३ कारण १४ अग्नि ने मुझको राक्षस की पहिले बरी हुई बताई ॥ २२ ॥ १५ विशेष कोप करके अग्नि को श्राप दिया कि हे१७अग्नि तुम१६सर्वभक्ष होकर मलीन होओ १८ अग्नि ने घोर श्राप सुन कर भृगु से कहा कि आपने विना ही अपराध १९ हठ किया है ॥ २३ ॥ जो २० निरंतर धर्म के साथी रहते हैं वे २१ साक्षी में झूठ नहीं कहते जो साक्षी के समय २२ झूठ बोलते हैं वे पाप से पीड़ित होकर बिहाल रहते हैं ॥ २४ ॥ और सात पीढी २४पहिले और सात२३पीढी पिछले कुल पुरुषों की घात करते हैं ॥२५॥

मोमाँहिँ बेद बिधि[1] करत होम, तब तृप्त होत सुर१पितर२तोम[2] ॥२६॥
सुख लहत अमा[3]३०दिन पितर तत्थ, पुन्निम१५दिन मोदत सुर[4] समत्थ
सर्व[5]दिन ह्वैहौं किम द्विजेस, यह अक्खि[6] बन्हि समिट्यो असेस[7] ।२७।
हुव अग्निहोत्र१मख२होम३खीन, ॐकार१वषट्२स्वाहा३विहीन ॥
बिन बन्हि प्रजा बढि प्रचुर[8] पीर, अनलानन[9] सुर१मुनि हुव अधीर।
थपि मंत्र गये सुर द्रुहिन[10] थान, नमि कहिय ज्वलन[11] नासन निदान[12]॥
बिधि[13] अक्खिय तब पावक[14] बुलाय, तो बिनु त्रिलोक ह्वै नष्ट जाय॥
तू सर्बलोक गति बन्हि देव, सबभक्ष ह्वै न सब देह एव ॥
जे अर्चि[15] रहत तेरे अपान[16], ते सर्व अदन[17] करिहै सुजान ॥३०॥
द्रव्यादि रूप तब हेति[18] जोहि, तदितर[19] नहिं खैहैं असुचि सोहि ॥
ज्यों होत पूत[20] लहि अंसु[21] मित्र[22], तब दग्धहु[23] त्यों ह्वैहै पवित्र॥३१॥
मुनि साप सत्य करि सानुराग[24], लहिहै ऽब[25] तूहु होमिति विभाग ॥

योगबल से बहुत देह रच कर मैं सब में रहता हूं वेद की १ विधि से मुझ में होम करते हैं तब देवता और पितरों के समूह २ तृप्त होते हैं ॥ २६ ॥ ३ अमावास्या के दिन होम होने से पितर सुख पाते हैं और पूनम के दिन होम होने से बलवान् ४ देवता प्रसन्न होते हैं सो हे ब्राह्मणों के ईश मैं ५ सर्वभक्षी कैसे होऊंगा यह ६ कहकर सम्पूर्ण ७ अग्नि इकट्ठा होगया ॥२७॥ ॐकार, वषट् और स्वाहा इन शब्दों के विना अग्निहोत्र (प्रभात और सन्ध्या के होम करने को अग्निहोत्र कहते हैं यह) और होम (पांचयज्ञों में दैव यज्ञ का नाम होम है) क्षीण होगये अग्निहोत्र में ॐकार, यज्ञ में वषट् कार और होम में स्वाहा, इन मंत्रों से आहुति दीजाती है और अग्नि के विना प्रजा में ८ अत्यन्त पीड़ा बढ गई और ९ अग्नि ही है मुख जिनका ऐसे देवता और मुनि अधीर होगये ॥ २८ ॥ सलाह करके देवता१०ब्रह्मा के स्थान पर गये और नमस्कार करके ११ अग्नि के नाश होने का१२कारण कहा तब १३ ब्रह्मा ने१४अग्नि को बुलाकर कहा कि तेरे विना तीनों लोकों का नाश होजावेगा ॥ २९ ॥ हे अग्नि देव तू सब लोकों का मुक्ति देनेवाला तथा आश्रय है और सब शरीरों में गमन करनेवाला है इस कारण से सर्वभक्षी नहीं होसक्ता परन्तु जो १५ ज्वाला [ झाल ] तेरे१६गुदा में रहती हैं वे१७ सर्वभक्षण करेंगी ॥३०॥ तेरी१८ज्वाला जो द्रव्यादि रूप है उसके१९ विना अशुचि पदार्थ नहीं खावेगा, जैसे२२सूर्य को लेकर२१किरणें२०पवित्र होती हैं तैसे ही तुझसे२३भुनाहुआ पवित्र होवेगा ॥ ३१ ॥ २४ प्रीति सहित२५अब

कहि एवमस्तु[1] जब आश्रयास[2], बिधि हुकम मन्नि गो निजनिवास॥
मख१ अग्निहोत्र२ प्रकटे बहोरि, सानंद भये सब त्रास छोरि ॥ ३२ ॥
पौलोम[3] यहै आख्यान जानि, भृगुसूनु[4] च्यवन उद्भव बखानि।३३।
हुव पुत्र च्यवन मुनिकै सुधाम, सर्याति सुता बिच प्रमति नाम॥
लहि काल घृताची उदरजात, हुव प्रमतिपुत्र रुरु नाम ख्यात॥३४॥
रुरुकै प्रमद्वरा माँहिं पुत्त, हुव सुनक नाम जम नियम जुत्त ॥
वह रुरु चरित्र कहियत उदार, वृत्तांत जथाश्रुत बिधि बिथार।३५।
सुरगायन[6] विस्वावसु प्रसंग, हुव पुत्रि मेनकामैं सुरंग ॥
जिहिं जनत मेनका पाप किन्न, दोहद[7] तटिनी[8] तट डारि दिन्न।३६।
तिहिं आय लै रु मुनि थूलकेस, धरि अंक गये करि हित बिसेस॥
तनयाँ[10] जिम पोखी निलयँ[11] आय, बहु खान१ पान२ लालन३ बनाय।३७।
तस प्रमदबरा दिय नाम तातैं[13], इकदिन गही सु रुरु दृष्टि पात ॥
कंदर्प[14] मूढ रुरु लहि निकेत, अनुचितहु कहिय जनकहिं अचेत।३८।
सुनि प्रमति कहिय जँहँ थूलकेस, रुरु अर्थ देहु कन्या द्विजेस ॥
सुनि मुनि बिबाह आरंभ कीन, सुभ लगन हत्थँ[15] नच्छत्र लीन॥३९॥
हुव तँहँ बिबाह पहिलैंहि चूक, कन्या सु डसी इक दंदसूक ॥

---

होम किया हुआ विभाग लेवेगा. १ ऐसा ही होवेगा यह कहकर २ अग्नि ब्रह्मा का हुकुम मानकर अपने घर गया ।३२। यह ३ पुलोमा का आख्यान और भृगु के ४ पुत्र च्यवन के ५ जन्म का वर्णन जानो ।३३।३४।३५। ६ गंधर्व विश्वावसु के संग करने से मेनका अप्सरा के पेट से पुत्री हुई ७गर्भ को ८नदी के ९ किनारे पर ॥ ३६ ॥ उस गर्भ को थूलकेस नामक मुनि आकर अपनी गोदी में धरकर लेगये और अपनेघर में११आकर उसको१०पुत्री के समान पाली१२लाड॥३७॥१३पिता ने उसका नाम प्रमद्वरा रक्खा उसको रुरु ने अपनी दृष्टि पटकने से ग्रहण की अर्थात् देखी और१४कामदेव से मूढ होकर अपने घर में जाकर ऐसी बात का पिता से कहना अनुचित था तोभी अचेतपन से पिता से कही ॥ ३८ ॥ सो सुनकर प्रमति ने थूलकेश से कहा कि हे द्विजेश मेरे पुत्र रुरु के अर्थ तुम्हारी कन्या दो, यह सुनके थूलकेश ने१५हस्त नक्षत्र में शुभ लग्न लेकर विवाह का आरंभ किया ॥३९॥ विवाह से पहिलेही

एकत्र भये सब सुनत एह, लगि सोक बिचारत दैवलेह ॥४०॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रचहुवाणशत्रुघ्न३३जीवितसमयसमानाऽधिकरणकसौतिश्रावितमहाभारते तक्षकजिघांसूत्तङ्कहस्तिपुराऽऽगमनकाद्रवेयकुकृत्यकौरवकोपनभृगुवंशव्याख्यानजातवेदःपिधानप्रकटनरुरुप्रमद्वराऽभिलषणादन्दसूकदंशतन्मरणं षड्विंशतितमो२६मयूखः॥ २६॥ आदितोऽष्टषष्टितमः ॥ ६८ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

दोहा

करत गये ताके मरत, बन रुरु रुदन बिलाप ॥
देवदूत तँहँ आय तिंहिं, बुल्ल्यो न करहु ताप ॥ १ ॥
नष्ट भई वह आयु बिनु, जानि प्रमतिसुत एह ॥
वाहि जिवावत जो बहुरि, अर्द्ध आयु निज देह ॥ २ ॥
सो जब रुरु स्वीकृत करिय, निज जीवित दल देन ॥
देवदूत द्रग नेह लखि, गयउ दंडधर ऐन ॥ ३ ॥
कालधर्म प्रभुसौं कह्यो, सब नय रीति समेत ॥

---

तहां चूक हुआ कि कन्या को एक सर्प ने डसलिया १ दैव के लेख ॥ ४० ॥ श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण शत्रुघ्न के जीवित समय के एक समय में होनेवाले सूतपुत्र के महाभारत सुनाने में तक्षक को मारने की इच्छा से उत्तंक का हस्तिनापुर में आना, सर्प के खोटे कार्य से कौरव (जनमेजय) का कोप करना, भृगुवंश के आख्यान में अग्नि का अन्तर्धान होकर फिर प्रकट होना, रुरु का प्रमद्वरा के लिये अभिलाषा करना, सर्प के डसने से उस प्रमद्वरा के मरने का छब्बीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥ २६ ॥ और आदि से अड़सठ मयूख हुए ॥ ६८ ॥
उस प्रमद्वरा के मरते ही रुरु रुदन और विलापात करताहुआ वन में गया तहां कालपुरुष ने आकर कहा कि खेद मत करो ॥ १ ॥ वह आयु विना मरी है सो हे प्रमति के पुत्र (रुरु) उसको जिवानी है तो अपनी आधी आयु दो ॥ २ ॥ २अंगीकार३आधा४यमराज के घर पर ॥३॥ काल ने धर्मराज से नीति और रीति सहित सब कहा कि हे धर्मराज उस सुन्दरी को जिवाओ

समन जिवावहु सुंदरी, दल आयुख रुरु देत ॥ ४ ॥
श्राद्धदेव[1] अक्खिय सु सुनि, उचित न्याय जो एह ॥
प्रमदवरा तो पाय पिय, नवहित बंधहु नेह ॥ ५ ॥
वैवस्वत[2] इम बुल्लतहि, प्रमदबरा असु[3]पाय ॥
उठी मनहु सोवत जगी, अब व्याही रुरु आय ॥ ६ ॥
रुरु तबतैं पकरी अदय[4], व्याल बिनासन टेक ॥
बन बिच देख्यो चरम वय, ऊँघत डुंडुभ एक ॥ ७ ॥
देखतही रुरु दंड लै, बिरचन लग्गो वाध[5] ॥
डरि डुंडुभ रुरुसौं रव्यो, रंचक कहि अपराध ॥ ८ ॥

षट्पात् ॥

प्रमति पुत्र तब कहिय डसिय मम नारि भुंजगन ॥
जिंहिं कारन अहिजात सत्र तजिहौं न दंड इम ॥
डसत न डुंडुभ जाति कह्यो रुरुसौं डुंडुभ जब ॥
रुरु अक्खिय किम कहहु सोहु तव जन्म हेतु सब ॥
डुंडुभहु कह्यो मैं पूर्वभव हो मुनि नाम सहस्रपद ॥
द्विज दरित साप डुंडुभ भयो बलि रुरु आक्खिय सोहु वद॥९॥
डुंडुभ अक्खिय खगम नाम मम मित्त अग्ग हुव ॥
मैं सिसुपन बस मंद धूर्त तृन सर्प बिरचि ध्रुव ॥

रुरु अपना आधा आयु देता है ॥ ४ ॥ १ धर्मराज ने कहा ॥५॥ २ धर्मराज के इस प्रकार बोलते ही ३ प्राण पाकर ॥ ६ ॥ ४ निर्दयता. सर्पों के नाश करने की टेक पकड़ी, वन में कभी बुढापे में ऊंघताहुआ एक डुंडुभ जाति का (जलसर्प) सर्प देखा ॥७॥ ५ वध. कुछ तो अपराध बता मुझे क्यों मारता है ॥ ८ ॥ रुरु ने कहा कि मेरी स्त्री को सर्पों ने डसा है इस कारण से टग सर्प जाति को दंडे से दण्ड देने से नहीं छोडूंगा जब डुंडुभ ने कहा कि डुंडुभ जाति के सर्प नहीं डसते हैं तब रुरु ने कहा कि यह कैसे कहता है तुम्हारे जन्म का कारण सब कहो, डुंडुभ ने कहा कि पूर्वजन्म में मैं सहस्रपाद नामक मुनि था ब्राह्मण के श्राप से डराहुआ डुंडुभ सर्प हुआ, फिर रुरु ने कहा कि वह भी कह ॥ ९ ॥ मूर्खता के वश होकर धूर्तता से तृणों का सर्प बनाकर अग्निहोत्र में बैठेहुए खगम नामक के पास डाल कर उसको ड-

अग्निहोत्र थित आय डारि वह खगम डरायउ ॥
अहि डरि तिँहिं निश्चेष्ट होय पुनि चेतन पायउ ॥
करि कोप खगम मोसौं कह्यो जिते जोर यह सर्प किय ॥
तैसोहि पराक्रम पाय तू सर्प होहु इम साप दिय ॥ १० ॥

॥ दोहा ॥

मैं तब अक्खिय खगमसौं, हसीमाँहिं यह साप ॥
आगस[1] अल्प रु दंड अति, उचित छमौ[2] के आप ॥ ११ ॥
कह्यो खगम मेरो कथन, नैंक अलीक[3] न होय ॥
सापहु छुट्टहिं अवधि सिर, धीर होहु अघ[4] धोय ॥ १२ ॥
प्रमतिपुत्र रुरु नाम इक, व्हैहै मुनि भृगुबंस ॥
ताहि लखत अहिरूप तजि, पैहै निज[5] सुप्रसंस ॥ १३ ॥
सो रुरु तू अरु मैंहु सो, बदत ताहि इम बैन ॥
तजि डुंडुभपन विप्र तनु, इहिं पायो गुन ऐन ॥ १४ ॥
बद्यो प्रमतिसुतसौं बहुरि, सो द्विजवर सिख ठानि ॥
धर्म अहिंसा परम धन, जो रुरु निश्चित जानि ॥ १५ ॥
बिनय सहित सूतहिं बहुरि, सौनक अक्खिय सार ॥
कुरुभूपति अहिसत्र किय, बदि सुहि करि बिस्तार ॥ १६ ॥

॥ षट्पात् ॥

सुनत सूत उच्चरिय भयउ इक जरतकारु द्विज ॥

---

राया सो सर्प से डरकर खगम मूर्छित होकर फिर चेता और मुझसे कहा कि जितने जोर (पराक्रम) का यह सर्प बनाया है वैसा ही पराक्रम पाकर तू सर्प हो ॥ १० ॥ १ अपराध न्यून २ आप क्षमा करने योग्य हो ॥ ११ ॥ ३ मिथ्या ४ पापों को धोकर ॥ १२ ॥ ५ श्रेष्ठ प्रशंसा योग्य अपना रूप पावेगा । १३ । ॥ १४ ॥ उस श्रेष्ठ ब्राह्मण ने शिक्षा के अर्थ रुरु से कहा कि हे रुरु अहिंसा धर्म ही परम धन है सो यह निश्चय जानो अर्थात् सर्पों को मारने की हिंसा मत करो ॥ १५ ॥ इस पीछे नम्रता पूर्वक शौनक ऋषि ने सूत पौराणिक से कहा कि राजा जनमेजय ने सर्प यज्ञ किया उसीको विस्तार करके कहो ॥ १६ ॥ सूत बोले कि जरत्कारु नामक एक ब्राह्मण हुआ जो स्त्रियों में

नारिन बिच निष्प्रेम भजत व्रत ब्रह्मचर्य निज ॥
गर्त माँहिं जिहिं पितर लखे अपनैं अवलंबित ॥
उद्धचरन अधबदन गहैं इक तंतु बिकल चित ॥
तिनप्रति उवाच तुम कोन यह सहत दुक्ख विपरीत क्रम ॥
यह सुनत विकल बुल्ले अखिल जरतकारुके पितर हम॥१७॥

॥ दोहा ॥

न करत वह पानिग्रहन, नष्ट होत संतान ॥
ताके पाप अधोबदन, झूलत हम इहिं थान ॥ १८ ॥
जरतकारु जो तुम कह्यो, सो मैं आक्खिय विप्र ॥
अब जो तुमहित अप्पनो, कहो करौं सुहि छिप्र ॥ १९ ॥
सुनि पितरन तासौं कह्यो, विरचि प्रजा करि व्याह ॥
यातैं हम व्हैहैं अनघ, जैहैं ससुतन राह ॥ २० ॥

॥ षट्पदी ॥

जरतकारु तब कहिय नाम मेरै मिलिहै तिय ॥
तो करिहौं उपयाम कथित तुमरो बिचारि हिय ॥
तिम तिन प्रति दृढ अक्खि चल्यो तिय हेत चित्त धरि ॥
बन बिच कन्या देहु कहिय इम तीन ३ बेर करि ॥

---

कुछ स्नेह नहीं रखता था और ब्रह्मचर्य सेवन करता था उसने अपने पितरों को एक खड्डे मे लटकते हुए देखे जो एक तन्तु को पकड़े हुए ऊपर चरण और नीचे मुख किये हुए विकल चित्त से थे, उनसे जरत्कारु बोला कि तुम उलटे क्रम से दुख सहनेवाले कौन हो, यह सुनकर सब बोले कि हम जरत्कारु के पितर हैं ॥ १७ ॥ वह विवाह नहीं करता इससे हमारी सन्तान नष्ट होती है उसके पाप से हम अंधे मुख झूलते हैं ॥ १८ ॥ जरत्कारु बोला कि जिसको तुम जरत्कारु कहते हो वह मैं ही हूं अब जो तुम अपनी भलाई चाहो सो कहो मैं उसको शीघ्र करूंगा॥ १६ ॥ १सन्तान पैदा कर २पाप रहित सन्तानवाले पितर जिस मार्ग जाते हैं उसी मार्ग हम भी जावेंगे ॥ २० ॥ मेरा नाम (जरत्कारु) है इसी नाम की स्त्री मिलजावेगी तो हृदय में तुम्हारा कहना विचार कर ३विवाह करूंगा वन में जाकर तीन बेर यह कहा कि मुझे कन्या दो, इस बात को वासुकि नाग ने सुनकर जलदी से

सुहि सुनत नाग वासुकि सजव लै निज भगिनी संग वह ॥
करि बिनय जरतकारुहिँ कहिय अप्प नाम तिय लेहु यह।२१।
कुल निज रक्खन काज जामि वासुकि दिन्नी जव ॥
जरतकारु निज नाम जानि तिय लिय बिवाहि तव ॥
जरतकारु सन जरतकारु आस्तीक जनिय सुत ॥
पठित वेद बंदांग बिसद विद्याबिनोद जुत ॥
जनमेजय अहिमख जत्थ किय तत्थ जाय आस्तीक द्विज॥
भूपहिँ निवारि वर मंगि सब रक्खिय मातुल बंस निज।२२।
सौनक अक्खियं बहुरि कहहु विस्तारि कथा यह ॥
इम सुनि सूत उवाच सुनहु मुनिराज महामह ॥
प्रथम देवजुग माँहिँ दच्छतनया प्रकटी दुव२ ॥
कद्रू१विनता२नाम लई कश्यप बिवाहि धुव॥
वर लेहु कह्यो कद्रू सु सुनि नाग सहँस१०००सुत मंगि लिय॥
तिनसौं वलिष्ठ विनता तनय दुव२मंगिय मुनि नेहु दिय ।२३।
दोहद लच्छन दुहुँन२ बढ लहि काल महाबल ॥
कद्रू अंड हजार जनैं बिनता निज जामल२ ॥
सोपउवेदक भांडमाँहिँ कद्रू रक्खिय जव ॥

अपनी बहिन को साथ लेकर नम्रता के साथ जरत्कारु से कहा कि आपके नामवाली यह स्त्री लो ॥ २१ ॥ जनमेजय के यज्ञ में होम होनेवाले अपने कुल की रक्षा के अर्थ वासुकि नाग ने अपनी बहिन दी जब अपने नामवाली स्त्री जानकर ली और जरत्कारु नामक स्त्री ने जरत्कारु ने नामक पुत्र जना. वेद वेदांग सहित निर्मल विद्या चमत्कार सहित पढे हुए आस्तीक ब्राह्मण ने जहां जनमेजय ने सर्प यज्ञ किया वहां जाकर वर मांग कर राजा को यज्ञ करने से मना करके अपने मामा (सर्पों) के वंश की रक्षा की ॥२२॥१बोला२बडे उत्सव के साथ ॥ सत्ययुग में दक्ष प्रजापति के कद्रू और विनता नामक दो कन्या हुईं जिनको कश्यप ने ब्याहीं, इनको कश्यप ने कहा कि वर मांगो सो सुनकर कद्रू ने हजार पुत्र सर्प मांगे और विनता ने उन सर्पों से बलवान् दो पुत्र मांगे सो कश्यप ने दिये ॥ २३ ॥ समय पाकर दोनों के गर्भ बढ़े. कद्रू ने हजार और विनता ने दो

अब्द पंच सत५०० अंड नाग तिनमैं जनमैं सब ॥
तिन देखि दुखित बिनताहु इक१अंड अपक्क बिदीर्ण किय ॥
पूर्वाऽर्धकाय तिंहिं व्है अरुन१दासी होवहु साप दिय ॥२४॥
पुनि हायन सत पंच५००गयैं यह अंड द्वितीयक२ ॥
पक्कि जनहिं जो पुत्र मात तव साप बिमोचक ॥
( यक१ चक२ अन्त्यानुप्रासः १ )
इम बिनता प्रति अक्खि आप स्वच्छंद अरुन गय ॥
कद्रू१विनता२ कवहु लख्यो उच्चैश्रवा सु हय ॥
जो कढयो अमृत मंथानतैं तुरगरत्न उरुतेज ध्रुव ॥
यह सुनत बहुरि सौनक कहिय किम समुद्र मंथान हुव।२५।
सूत कहिय इक समय अमर सब रत्नसानु पर ॥
अमृत हेत किय मंत्र होन पीवर अरु निर्जर ॥
श्रीनारायन कहिय मथहु सुर१असुर२पयोनिधि ॥
औषध१ रत्न२असेस डारि तिंहिं बिच बिसेस विधि ॥
तसमात अमृत व्हैहैं प्रकट सो लहि होहु बलिष्ठ सब ॥
असुरन मिलाय किन्नौं सुरन मथन सिंधु आरंभ तब ॥२६॥

---

अंडे जने. १वर्ष२विना पके एक अंडे को फोड़ा जिसमें से ऊपर के आधे अंग सहित अरुण उत्पन्न हुआ जिसने श्राप दिया कि कच्चे अंडे को फोड़ कर मुझको अंगहीन किया इसकारण से तू दासी हो ॥२४॥ और हे माता फिर पांच सौ वर्ष गये पीछे यह दूसरा अंडा पककर पुत्र जनेगी वह तुझको श्राप से छुडानेवाला होवेगा इसप्रकार विनता को कहकर अरुण स्वतंत्र होकर गया जिस पीछे कभी कद्रू और विनता ने उच्चैःश्रवा नामक सूर्य के घोड़े को देखा जो समुद्र से (जल के मथने से) बड़ा तेजस्वी रत्नरूप घोड़ा निकला था, यह सुनकर शौनक बोले कि समुद्र का मथन कैसे हुआ ॥ २५ ॥ सूत पौराणिक ने कहा कि एक समय देवताओं ने सुमेरु पर्वत पर पुष्ट और जरा (बुढापा) रहित होने के लिये अमृत के अर्थ सलाह की जब विष्णु ने कहा कि देवता और असुर मिल कर विधिपूर्वक औषधि और रत्न सब डालकर समुद्र को मथो, उससे अमृत प्रकट होवेगा उसको लेकर बलवान होओ. तब देवताओं ने असुरों को सामिल करके समुद्र मथने का आरंभ

अभ्र सिखर आकार शृंग सोभित गिरि मंदर ॥
लता जाल संकुलित बिबिध पतगन कूजित वर ॥
त्रिविध दंष्ट्रि संपन्न सहित किन्नर अच्छरिगन ॥
अंतर१बाहिर२तुल्ल्य सहँस एकादस११००० जोजन ॥
वह अद्रिराज मंथान थपि उत्पाटन किय जोर अति॥
तदपि न उठाय कोऊ सकत कहिय बिष्णु तँहँ सेस प्रति।२७
तुम अनंत उद्धरहु अद्रि मंदर अतुल्ल्य भर ॥
सुनि उठाय लिय सेस गये सब अब्धि कूल पर ॥
जहँ बासुकि किय नेत्र कहिय सागर तहँ असहन ॥
धरहु अंस मोमाँहिं सहौं मंदर अवघट्टन ॥
तदनंतर कच्छपराजसौं सुर असुरन करि नति कहिय॥
आधार अप्प अगके बनहु सु सुनि कमठ तस्र तल रहिय।२८।
सुरन पुच्छ संग्रहिय फटा असुरन औंचिय जब ॥
लगत मथन छीरोद भयउ उत्कट बिराव तब ॥
नागराज मुख पवन कढे ज्वालाजुत धूमित ॥

---

किया ॥ २६ ॥ मेघशिखर के समान शोभायमान है शिखर जिसका ऐसा मंदर नामक पर्वत लताजाल से सघन (अवकाश रहित) नानाप्रकार के पक्षिगणों से शब्दायमान, नानाप्रकार के डाढवाले पशुओं से युक्त, किन्नर और अप्सराओं के गण सहित, भीतर और बाहर से समान ग्यारह हजार योजन के उस पर्वतराज को मथने का दंड (रई) बनाकर उसको उखाड़ने में बहुत जोर किया तोभी उसको कोई नहीं उठासका तब विष्णु ने शेषनाग से कहा ॥ २७ ॥ मंदर नामक पर्वत अतोल भार सहित है इसको हे शेषनाग तुम उठाओ, यह सुनकर शेष ने उठालिया और समुद्र के किनारे पर लेगया जहां वासुकि सर्प का नेता किया। तहां समुद्र ने कहा कि यह मुझसे सहन नहीं होसक्ता मुझमें सबका अंश रक्खो तब मंदराचल की टक्कर सह सकूं जिस पीछे कमठराज से सुर असुरों ने नम्रता करके कहा कि आप पर्वत के आधार बनो यह सुनकर कमठ उस पर्वत के नीचे रहे।२८। जब देवताओं ने पूंछ को पकड़ी और दैत्य फण को खींच कर क्षीरसागर को मथने लगे तब तीव्र शब्द हुआ. नागराज के मुख से ज्वाला और धुएं

मुदिर होय तिन महत बुट्टि बिरचिय प्रसांति हित ॥
गिरि हल्लन पिष्ट जल जीव हुव बरुनराज बैभव बिगरि ॥
शृंगस्थ विटपि पतगन सहित भ्राम्यमान च्युत गयउ झरि २९
अवघट्टन भव आग्गि छुट्टि पब्बय किय छादित ॥
सिंह गजादिक सत्व भये सब तत्थ भस्म मित ॥
अभ्र सलिल करि इंद्र सोहु दवदाह समायउ ॥
स्रवित तरुन निर्य्यास उदधि अंतर झरि आयउ ॥
मिश्रित समस्त औषध रसन छीर भयउ सागर सकल ॥
एकांत मथन आकूल इम भयउ आज्य नीरोधि जल।३०।
तदनंतर सब सुरन कहिय हुव हीनसक्ति हम ॥
औंघि नेत्र नहिँ सकत करहु बल होय जथाक्रम ॥
हरि सन लहि बल बृद्धि करिय प्रंबुधि आकुल घन ॥
पाय अवधि परिनामँ भ्रमत प्रकटिय रतनन गन ॥
कुमुदेस१ आज्य सन तँहँ कढिय श्री २ पुनि पांडुर बासिनिय ॥
देवी सुरा३हु प्रकटिय बहुरि सुभ्र सप्ति४सुरराज प्रिय।३१॥
कौस्तुभ मनि ५ पुनि कढिय हुव सु हरिबच्छ बिभूखन॥

सहित पवन निकला उसकी शान्ति के अर्थ मेघ ने उन (देवता और दैत्यों) के पूजनीय होकर वृष्टि करी, पर्वत के हिलने से जल के जीव पिस कर वरुण राज का वैभव बिगड गया और शिखर पर ठहरे हुए वृक्ष और पक्षी चक्कर (भँवल) खाकर छूट कर गिरगये ॥ २९ ॥ टक्कर (परस्पर की रगड़) से पैदा हुई अग्नि ने छूट कर पर्वत को छालिया जिससे सिंह हाथी आदि जीव जहां पर भस्म होगये तहां इन्द्र ने मेघ के पानी से इस अग्नि की दाह को भी मिटाया, वृक्षों से बह कर गूंद समुद्र में झड़ गया और सब औषधि और रसों के मिल जाने से सम्पूर्ण समुद्र दूध का होगया और अत्यन्त मथने से किनारों पर्यन्त समुद्र का पानी घृत होगया ॥३०॥ १जिस पीछे देवताओं ने कहा२समुद्र को३अन्त में४उस घृत से चन्द्रमा निकला और फिर स्वेत वस्त्रोंवाली लक्ष्मी, फिर देवी मदिरा प्रकट हुई और स्वेत रंग का घोड़ा निकला जो इन्द्र को प्यारा है ॥३१॥ ५विष्णु की छाती का भूषण हुआ

पारिजात ६ पुनि कढिय कामसुरभी ७ अच्छरिगन ८ ॥
द्विरदराज चउ४दंत ९ कल्पपादप१० कपिला११ जिम ॥
कर निज अमृत करीर १२ कढे धन्वंतरी १३ हु तिम ॥
अति मथन होत प्रलयानुचर उफानि धूमजुत जनु अनल ॥
निजगंधमूढ त्रिभुवन करत कालकूट१४प्रकटिय प्रबल।३२।

॥ दोहा ॥

मंत्रमूर्ति सिव कंठ निज, धरयो गरल करि पान ॥
भाल तिलक हित किन्न भव,निज सासि अमृत निधान।३३।
श्री१कौस्तुभ२हरि उर बसे, हय१गज२गो३तरु४हत्थ ॥
वासवकै लगतहि बढे, सुधा असुर लहि तत्थ ॥ ३४ ॥
महादर्प रचि रन तुमुल, लग्गे लुट्टन रत्न ॥
माधव व्है तब मोहिनी, जोरयो मोहन जत्न ॥ ३५ ॥
माया मूढन मिलतहीं, दयो सुधाघट ताहि ॥
पीवहिँ हम बिच सो प्रथम, जिहिँ तुम पावहु चाहि॥ ३६ ॥
पायो सब कहि पंति करि, असुर सुरन दुहुँ२ओर ॥

---

फिर देवतरु, कामधेनु और अप्सराओं का गण प्रकटा, चार दांतवाला ऐरावत हाथी कल्पवृक्ष (वांछित फलदायक देवतरु) कपिला नामक (पीले रंग की) गौ और हाथ में अमृत का घड़ा लिये हुए धन्वन्तरि निकले. अत्यन्त मथने से प्रलय के साथ चलनेवाला मानों धूम के साथ अग्नि होवे इसप्रकार उफण कर अपनी गन्ध से तीनों लोकों को मूर्छित करता हुआ प्रबल विष (जहर) प्रकट हुआ ॥ ३२ ॥ उस विष को शिव ने पीकर मंत्र से प्रतिमा के समान अपने कंठ में धरा और अमृत ही है धन जिसके ऐसे चन्द्रमा को महादेव ने अपने ललाट का तिलक किया अर्थात् चन्द्रमा को ललाट पर रक्खा ॥३३॥ लक्ष्मी और कौस्तुभ मणि विष्णु के उर में बसे, और घोड़ा, हाथी, गौ और कल्पवृक्ष इन्द्र के हाथ लगते ही अमृत लेकर दैत्यों का साथ बढ़ा ॥ ३४ ॥ बड़ा घमंड रचके भयंकर युद्ध करके रत्न लूटने लगे तब विष्णु ने मोहिनी रूप होकर असुरों को मोहने का उपाय जोड़ा॥३५॥ १अमृत का घड़ा ॥३६॥ दैत्य और देवताओं की दोनों ओर पंक्ति करके सब को पाया जिसमें राहु ने समझा कि अमृत तो देवताओं को पिलाते हैं

समुझि राहु पावत सुरन, चोरयो सुर वपु चोर ॥ ३७ ॥
सूर १ सीतकर २ सैन सन, हरि सो अरि अरि मारि ॥
दिन्नौं ग्रहपन कारि दलित, अमृत न भोग्य उचारि ॥३८॥

॥ षट्पदी ॥

सुधा कलस तब सजव झपटि असुरन हरि सन लिय ॥
प्रहरन सुरन प्रहारि कलह अवमर्द प्रचुर किय ॥
नारायन १ निजचक्र चाप २ नर १ अतुल चलावत ॥
सो घट पायउ सुरन बिजय सम्मद छक छावत ॥
दस दिसन कंपि आसुर दुरिय सुर प्रसन्न दिव संचरिय ॥
हरि१बल भजाय असुरन हुलासि सुरन सुधा इम उद्धरिय ॥

दोहा

तब जो निकरयो सित तुरग, तिँहिँ निमित्त पण वाद॥
विनता कद्रूकै बन्यौं, सु कहौं सुनहु प्रमाद ॥ ४० ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रचहुवाणशत्रुघ्न४३जीवितसमयसमानाऽधिकरणकसौतिश्रा

इसकारण से उस चोर ने देवताओ का शरीर चुराया अर्थात् दवताओं का स्वरूप करके उसकी पंक्ति में जाबैठा ॥ ३७ ॥ जब सूर्य चन्द्रमा ने सैन से कहा कि यह असुर है तब विष्णु ने अमृत तुमारे भोग लायक नहीं यह कह कर चक्र से उस शत्रु को मार कर टुकड़े करके ग्रहपन दिया (मस्तक का केतु और धड़ का राहु इन नामों से दोनों ग्रह बने) ॥ ३८ ॥ तब असुरों ने विष्णु से जलदी झपट कर अमृत का घड़ा ले लिया जब देवताओं ने शस्त्र चला कर युद्ध में बहुत पीड़ित किये और नारायण ने अपना चक्र और नर ने अपना धनुष चलाया इस से देवताओं ने विजय के हर्ष के उत्साह में छाकर वह घड़ा पाया, असुर धूज कर दशों दिशा में छिपे और देवता प्रसन्न हो कर स्वर्ग में गये, इसप्रकार विष्णु के बल से असुरों को भगाकर देवताओं ने अमृत को निकाला ॥ ३९ ॥ उस समय जो स्वेत रंग का घोड़ा निकला उसके निमित्त भूल से कद्रू और विनता के पण (सर्त, होड) का विवाद हुआ वह कहता हूं सो सुनो ॥ ४० ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण शत्रुघ्न के जीवित समय के समकालीन सूतपुत्र के महाभारत सुनाने

वितमहाभारते प्रमद्वराप्रत्युज्जीवनरुरुविबहनडुण्डुभशापमोक्षणा जरत्कारुदंपत्युपयमनाऽऽस्तीकजननना।गाऽरुणागरुडोद्भवनसुराऽसुरसमुद्रमन्थनसुधा१सप्ति२मुख्यमहारत्ननिष्कसनगिरीशगरलग्रसनप्रभुपूर्वदेवपराजयनसप्तिसुधासुरभीसिन्धुराऽऽदिसुरेशाऽर्पणां सप्तविंशति २७ तमो मयूखः ॥ २७ ॥ आदित एकोनसप्ततितमः ॥ ६९ ॥ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

दोहा

विनतासौं कद्रू कहिय, उच्चश्रवा किहि रंग ॥
विनता तब अक्खिय बिसद, धाँनि मेचक अंग ॥ १ ॥
कहैं अनृत सो किंकरी, होय परस्पर हाल ॥
किय दोउन२संकेत इम, कद्रू कुहक कुचाल ॥ २ ॥

षट्पदी

तब कद्रू निज तनय अखिल बुल्लि रु बुल्लिय इम ॥
होयं असित कच रहहु जु हय मेचक्क दिखाय जिम ॥
नटे सुनत सब नाग होय हमतैं अधर्म नन ॥

---

में प्रमद्वरा का पीछा जीना और रुरु का विवाह होना, डुंडुभ सर्प का श्राप छूटना, जरत्कारु नामक स्त्री पुरुष का विवाह, आस्तीक का जन्म, सर्प अरुण और गरुड़ का पैदा होना, देवता और दैत्यों का समुद्र मथना, अमृत और घोड़ा है मुख्य जिनमें ऐसे महारत्नों का निकलना, शिव का विषपान करना, प्रतापी दैत्यों का पराजय होना, घोड़ा अमृत कामधेनु ऐरावत आदि इन्द्र के अर्पण होने का सत्ताईसवां मयूख समाप्त हुआ ॥ २७ ॥ और आदि से उनहत्तर मयूख हुए ॥ ६९ ॥

उच्चैःश्रवा नामक घोड़ा किस रंग का है. विनता ने कहा कि स्वेत रंग का है. कद्रू ने कहा कि श्याम रंग का है ॥ १ ॥ इनमें जिसका वचन झूठा निकले वह अभी एक दूसरी की दासी होवै, इसप्रकार जालसाज कद्रू ने अपनी खोटी चाल से दोनों में संकेत किया ॥ २ ॥ तब कद्रू अपने सब पुत्रों को बुला कर बोली कि तुम श्याम रंग के केस होकर घोड़े के लगजाओ जिससे वह घोड़ा श्याम रंग का दीखै. १हम से यह अधर्म नहीं होता

सुनि कद्रू दिय साप करन संहार स्वपुत्तन ॥
जनमेजय नृपके जाग बिच तुमहिँ ज्वलित खै हैं अनल ॥
सुनि असह कहिय सर्पन करहिँ कछुक स्याम हय बुद्धिबल ३
तब भुजंग कच स्याम होय यह लूम मध्य रहि ॥
आये दोउन दिट्ठि जीत मेरी कद्रू कहि ॥
विनता किय किंकरिय गरुड पुनि अवधि पाय हुव ॥
जातमात्र उडि गगन त्रस्त किन्नैं निर्जर ध्रुव ॥
सब कंपि गये पावक सरन इन्ह नुति सुनि बुल्ल्यो अनल॥
जिन डरहु गरुडमम तेज सन सुर हितकर यह हुव प्रबल ।४।
गरुतमान यह सुनत सुरन संतत बिरुदायउ ॥
सुनि नुति कश्यप सूनु दिव्य निज तेज समायउ ॥
अग्रजात निज अरुन रह्यो रवि संग अटन रति ॥
गृह पुनि आवत गरुड कहिय कद्रू विनता प्रति ॥
बहि हमहिँ सहल हित लैचलहु सिंधुकोन अहिलोक जहँ ॥
बहि ताहि सुनत बिनता चलिय गरुड अहिन बहि गयउ तहँ ।५।

---

१ यज्ञ मे तुमको जलता हुआ अग्नि खावेगा यह असह शाप सुन कर सर्पों ने कहा कि हम बुद्धिबल से घोड़े को थोड़ा सा श्याम करैंगे॥३॥तब सर्प श्याम रंग के बाल होकर घोड़े की पूँछ में लग गये, वही पूँछ का भाग दोनों की दृष्टि आया जब कद्रू ने कहा कि मेरी जीत हुई, यह कह कर विनता को दासी बना ली. जिस पीछे अवधि पाकर विनता का दूसरा पुत्र गरुड उत्पन्न हुआ जन्मते ही आकाश मे उडकर देवताओं को निश्चै ही भयभीत किया तब सब धूज कर अग्नि के शरण गये जब इन (देवताओं) की स्तुति सुनकर अग्नि बोला कि मत डरो यह गरुड़ मेरे तेज से देवताओं का हित करनेवाला प्रबल हुआ है ॥ ४ ॥ यह सुनकर देवताओं ने गरुड़ की निरन्तर स्तुति की. वह स्तुति सुनकर कश्यप के पुत्र (गरुड़) ने वह दिव्यतेज अपने आप में शान्त कर लिया. गरुड़ का बडा भाई अरुण फिरने में प्रीति करके सूर्य के साथ रहा और जब गरुड़ पीछा घर पर आया तब कद्रू ने विनता से कहा कि हमको उठाकर सहल कराने को समुद्र के कोने में सर्पलोक है वहां लेचलो. तब विनता कद्रू को और गरुड़ सर्पों को उठाकर लेगये ॥ ५ ॥ फिर

पुनि गरुडहिँ तिन कहिय लोक यातैँ इक अद्भुत ॥
तहाँ हमहिँ बहि चलहु दुक्ख गरुड सु बिचारि द्रुत ॥
विनता पुच्छिय जाय मात इनकैं क्योँ किंकर ॥
जिहिँ अक्खिय इन कोल जित्ति अप्पुन किय अनुचर ॥
तब गरुड अहिन प्रति उच्चरिय चेटकपन मोचन करहु ॥
जो लेहु मंगि देहौं सजव इष्ट सोहि हित अनुसरहु ॥६॥
अहिन गरुड प्रति कहिय देहु पीयूख आनि जब ॥
दासभाव सन छुटहु तक्ख तामहिँ बुल्ल्यो तब ॥
अमृत लैन मैं जात छुधा आतुर परंतु अति ॥
असन बतावहु अंब कहिय बिनता तब सुत प्रति ॥
है सिंधुकुक्षि बिच लोक इक बसत तत्थ सहँसन सबर ॥
बिनु विप्र खाय तू तिन सबन आनहु अमृत अपत्यबर ।७।

दोहा

किम जानौं खगपति कह्यो, छन्न चिन्न्ह द्विज छिप्र ॥
करत असन बिनता कहयो, बन्हि बनैं सुहि बिप्र॥८॥

पज्झटिका

सुनि गरुड गयो उडि सबरलोक, खाये निषाद सकुटुंब थोक ॥

सर्पों ने गरुड़ से कहा कि इससे भी एक दूसरा लोक अद्भुत है वहां हम को लेचलो यह सुनकर गरुड़ ने यह दुःख विचार कर शीघ्र ही माता से पूछा कि हम इनके दास क्यों हैं जब विनता ने कहा कि कद्रू ने मुझको एक कोल में जीत कर अपने को दास बनाया है तब गरुड़ ने सर्पों से कहा कि हमको दासपन से छोड़ो. जो तुमको प्रिय होवे वह मांगो सो जल्दी देऊँगा यह हमारा हित करो ॥६॥ सर्पों ने गरुड से कहा कि अमृत ला दो तब दासपन से छूटोगे जब गरुड बोला कि अमृत लेने को तो मैं जाता हूं परन्तु भूख से बहुत पीडित हूं सो हे माता भोजन बता. समुद्र के बीच में हजारों भील बसते हैं उनमें ब्राह्मण को छोड के सब को खाना और हे श्रेष्ठ पुत्र अमृत लाओ ॥ ७ ॥ गरुड़ ने कहा कि भीलों के सामिल रहनेवाले छिपेहुए चिन्हों के ब्राह्मण को जल्दी कैसे पहिचानूं तब विनता ने कहा कि खाते समय गले में अग्नि लगजावे उसीको ब्राह्मण जानो ॥ ८ ॥ १ स्त्री सहित

बरस तीस३०लग पै प्रजा, न व्है रहै तो नाँहिं ॥३३॥

पटपात्

ऐरावत१अरु अश्वसेन२इम सेस हुकम लहि ॥
आये भुव अवतरन१ चंड२ असुरन मारन चहि ॥
प्रथम३१नाग भीम५३सन रहिय मति ५३।१गर्भ महाबल ॥
अपर२सु बडवा उदर बढे उभयरहि पुनि पल पल ॥
सरअट्ठबिखय५८५कलिजुगबरस धर्मतनय सक जात ध्रुव॥
अभिधान गोग५४नृप भीम५३सुत ऐरावत अवतार हुव।३४।

दोहा

नवमीतिथि आधी निसा, मेचक४ भद्दव मास ॥
मति५३।१जाठर श्रीगोग५४सुत, प्रकटिय प्रसव प्रकास।३५।
अश्वसेनके अंस हुव, बडवाकै हु किसोर ॥
लियउ गोग अवतार इम, चाहुवान कुल मोर६ ॥३६॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रचण्डासिवंशवर्णने रावणिजटासुरसुप्तभटदलनाऽनुजमहासेनाऽऽदिद्वादश१२भारणभटदलन५१लोहराज५२।१निम्मराजा-५२।२ऽनङ्गराजो५२।३द्भवनकिशोराऽवस्थाऽग्रजद्वय२बक१जटर२-

तीस वर्ष में सन्तान नहीं होवे तो इस से आगे मैं वहां पर नहीं रहूं।३३। १ अवतार लेने को २ भयंकर असुरों को ३ पहिला सर्प (ऐरावत) राजा भीम से मति नामक राणी के गर्भ में रहा और दूसरे सर्प (अश्वसेन) ने घोड़ी के गर्भ में जन्म लिया और दोनों क्षण क्षण में बढे. युधिष्ठिर का सम्वत् जाते समय गोग नामक राजा भीम का पुत्र ऐरावत सर्प का अवतार हुआ ॥ ३४ ॥ ४ कृष्णपक्ष भादवा महीने का ५ मति के उदर से जन्म लेकर प्रकट हुआ॥ ३५ ॥ अश्वसेन सर्प के अंश से घोड़ी के वछेरा हुआ६चहुवाण कुल का मुकुट ॥ ३५

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंश के वर्णन में रावण के पुत्र जटासुर का भटदलन के महासेन आदि सोते हुए बारह छोटे भाइयों को मारना, भटदलन के लोहराज-निम्मराज-अनङ्गराज का पैदा होना, किशोर अवस्था में दोनों बड़े भाइयों को

रणशय्याशायनभटदलनाऽनन्तरप्राप्तराज्याऽनङ्गराज५२शशिभानु-५२।१कीर्तिमती५२।२भामा५२।३राज्ञीत्रयो३पयमनभीमाद्येकविंश-ति२१पुत्रजननजटासुरभीमविहीनतद्विंशति २० निपातकर्णाटराड-नङ्गराज५२तनुत्यजनराज्ञीत्रय३सहगमनभीम५३गद्दीकोपविशनवै-दर्भीमति५३।१विवहनपूर्वकन्याकनकावती५४प्रकटनतदानर्तराज हरिसेनाविवाहनदौहित्रबालोद्गमनृपोत्तानमुनिमिलनश्रीशेषाऽऽरा धनतदाज्ञप्तैरावतनागाऽवतारभौमिगोगदेवो५४द्भवनवडवाश्वसेनां-शत्रसवनं द्वात्रिंशो३२मयूखः ॥३२॥ आदितश्चतुस्सप्ततितमः ॥७४॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

( दोहा )

होत तनय[1] नृप भीमनैं, लक्खन द्रम्म[2] लुटाय ॥
जातकरम किय रीति जुत, प्रचुर[3] मोद भर पाय ॥ १ ॥
आय तबहि उत्तान मुनि, नृपसन किन्न निदेस ॥
ऐरावत अवतार यह, सुत तव पठयो सेस ॥ २ ॥
अश्वसेनको अंस यह, है बर तुरग असोक[4] ॥
हनि असुरन रहिहैं थिर न, जैहैं दुवरनिज लोक ॥ ३ ॥

---

जटासुर का रणशय्यामें सुलाना, भटदलन के पीछे राज्य को प्राप्त होकर अनङ्गराज का शशिभानु-कीर्तिमती-भामा नामक तीन राणियों से विवाह करना, भीम को आदि लेकर इक्कीस पुत्रों का जन्म होना, उन में भीम के विना बीसों को जटासुर का मारना, कर्णाटक के राजा अनङ्गराज का शरीर छोड़ना, तीनों राणियों का साथ जलना, भीम का गद्दी बैठना, विदर्भ देश के राजा की पुत्री मति से विवाह करना, प्रथम कनकावती नामक कन्या का प्रकट होना, जिस को आनर्त देश के राजा हरिसेन को व्याहना, बाल नामक दौहित्र का पैदा होना, राजा भीम का उत्तान मुनि से मिलना, श्रीशेष नाग का आराधन करना, शेष की आज्ञा लेकर ऐरावत नाग का अवतार लेकर नागलोक से गोगदेव का जन्म होना, घोड़ी के पेट से अश्वसेन नाग के अंश से अश्व के पैदा होने का बत्तीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥३२॥ और आदि से चौहत्तर मयूख हुए ॥ ७४ ॥

१पुत्र२रुपये३बहुत॥१॥४अशोक नामक श्रेष्ठ घोड़ा अश्वसेन नामक सर्प के

( षट्पात् )

पूजन तँहँ मुनि पाय गये इम कहि निज आश्रम ॥
नृप कुमार इत गोग५४ढिग सित पक्ख कला क्रम ॥
वय लहि सोलह१६वरस रमत मृगया बन अंतर ॥
हय असोक आरूढ हनत मृगपति बराह बर ॥
जट१बक२बहोरि खल आय जहँ कहिय तजहु आयुध कुमति ॥
जो यह करो न तो जायहो गोग५४पितृव्यक बीस२०गति ॥४॥
सुनि यह गोग५४कुमार कहिय सबही न छुरावहु ॥
तजिहों आयुध उभय२लेहु उभय२हि इत आवहु ॥
बक तब मुक्किय वान कुमर सहजहि वह कट्टिय ॥
अस्व असोक उडाय प्रदर मारिय कनपट्टिय ॥
बक लियउ मोह सोनित बमत जट अपुब्ब घमसान किय ॥
दिय पंच५कुमर छत्तिय प्रदर हनिय पंच५हयराज हिय ॥५
लगत बान चहुवान जेठ दिनकर हुव जुज्झन ॥
सय दक्खिन तस सतत बन्यों निज श्रुति ढिग बुज्झन ॥
सिर पंचक५दुव२संख अट्ठ८गोधि रु चउ४आनन ॥
त्रय३लागि छत्तिय तीस३०बेधि जट बपु इम बानन ॥

---

अंश से पैदा हुआ है बहुत नहीं रहेंगे ॥ ३ ॥ १ शुक्ल पक्ष में चन्द्रमा की कला बढ़े इस प्रकार बढ़ा२शिकार३सिंह श्रेष्ठ सूवरों को मारता था नहां जटासुर और बकासुर असुरों ने आकर कहा कि हे खोटी बुद्धिवाले (गोग) आयुध छोड़ दे और जो नहीं छोड़े (डाले) गा तो हे गोग तुम्हारे बीस काके (चचे) गये उसी गति तू भी जावेगा ॥ ४ ॥ गोग ने कहा कि मेरे सभी शस्त्र तो मत छुडाओ दो शस्त्र छोडूंगा सो तुम दोनों इधर आकर लेलो जब बक ने बाण छोड़ा उसको कुमार ने सहज में ही काटडाला और अशोक नामक अपने घोड़े को उड़ाकर बक की कनपटी (आंख और कान के बीच की जगह) में बाण मारा सो रक्त उगलते हुए बकासुर ने मूर्छा लेली तब जटासुर ने अपूर्व युद्ध किया ॥ ५ ॥ युद्ध करने के लिये ज्येष्ठ मास के सूर्य के समान तेजस्वी हुआ उस समय गोग का दाहिना हाथ निरंतर अपने कान के समीप यह पूछने को हुआ कि शत्रु के अङ्ग में कहां पर बाण लगावे

खिजि कहिय हेति छोरन लखहु पुहवि खलहु मूर्छित पर्‍यो ॥
बक चेति तबहि माया बहुल करि प्रसार तंडन कर्‍यो॥६॥
तहँ बक माया तनत अभ्र छादित हुव अंबर ॥
अतुल फैलि अंधार१ओघ उलका२आडंबर ॥
बिकटभूत१बेताल२निकट डाकिनि३डरान लगि ॥
मार मार रव मचिग काल बिकराल ज्वाल४जगि ॥
बिच्छिय१भुजंग२गज३सिंह४बहुफेरव५वृक६चित्रक७फिरत॥
बिज्जुलि१अलात२आयुध३बिटपि४ग्राव५असनि६करका७गिरत।७।
कुमर गोग५४तब कलह मारि बानन घन मंडिय ॥
माया[1] अस्त्रन मेटि खूब सस्त्रन खल खंडिय॥
जटहु मोह[2] तजि ज्वलित अंखि तोमर गहि आयउ ॥
इहिँ असोक झपटाय कंठ करवाल चलायउ ॥
गिरिकूट प्रमित जटासिर गिरिय रुंडहु जुज्झिय घोर रन ॥
खुंदाय खुरन जट नाम खल डारिय कुमर प्रवीरपन ॥८॥
टापन मारि असोक करिय जट देह टूक सत१०० ॥

---

फिर पांच बाण मस्तक में दो बाण कनपट्टी (कान के समीप की हड्डी) में आठ ललाट में चार मुख में तीन बाण छाती में और तीस बाण जटासुर के बाकी के शरीर में लगाकर इस प्रकार वेधन किया और क्रोध करके कहा कि शस्त्रों का छोड़ना देखो वह दुष्ट भी मूर्छित होकर भूमि पर गिर गया, उसी समय चेत कर बक ने बहुत माया फैलाकर नृत्य किया ॥६॥ आकाश बादलों से छागया और अग्नि के अंगारों के समूह का आडंबर होकर शब्द मचकर काल के समान विकराल ज्वाला जगी. बीछू सर्प स्याल (गीदड़) भेड़िये चीते फिरने लगे अग्नि के अंगारे वृक्ष पत्थर वज्र ओले (गड़े) गिरने लगे ॥ ७ ॥[1]अस्त्रों से माया को मेटकर शस्त्रों से दुष्टों के टुकड़े किये[2]मूर्छा को छोडकर लाल नेत्र करके भाला लेकर आया, गोग ने अशोक नामक घोड़े को उडाकर जटासुर के कंठ पर खड्ग चलाया सो पर्वत के शिखर के समान जट का मस्तक गिरा. उसके धड़ ने भी भयंकर रण किया जिसको घोड़े के खुरों से खुंदाकर कुमर ने विशेष वीरपन से जट को गिराया ॥ ८ ॥ घोड़े के अगले पैरों की चोट से अशोक नामक घोड़े ने जटासुर के देह के

कुमर मुक्कि सर साठ्ठि६०वकहु बेधिय अति उद्धत ॥
जिम छिद्रित घट जाव लसत घावन इम लोहित ॥
असुर परिय अरराय मरम फट्टत वक मोहित ॥
सिर तसहु कट्टि दुव२गेंद सम उच्छटावत हय पयन करि ॥
इम रन भजाय आयउ कुमर छतविग्रहछत्तीस३६धरि ॥९॥

( दोहा )

बहुल बधाई भीम नृप, कुमर बिजय हित किन्न ॥
बारन१हय२भूखन३बसन४, द्रव्य५सुरभि६भुव७दिन्न ॥१०॥
ससिकुल श्रीधर वंग नृप, तनया गुनन निधान ॥
प्रमा५४।१नाम निजपुत्रकों, परिनाई चहुवान ॥११॥

( षटपात् )

इम गोगहि परिनाय भीम५३नरनाह बिरति गहि ॥
करि कुमार अभिसेक अप्पि निज पट्ट समय लहि ॥
बैदर्भी५३।१जुत बिपिन जाय अभ्यस्त जोग किय ॥
ब्रह्मरंध्र पथ प्रान तजि रु प्रकृतिहिं बियोग दिय ॥
चहुवान गोग५४भूपति भयउ बीर अट्ठारह१८बरस वय ॥
सुभकर्ण५५भयउ ताकै सुघर तात तुल्य बिक्रम तनय॥१२॥

( दोहा )

गोतम कृप गोगहि मिले, तीरथराज प्रयाग ॥
तिनपहँ सस्त्र१रु सास्त्र२सब, सुतहिं सिखाय सुभाग॥१३॥

---

सौ टुकड़े करदिये और कुमर गोग ने साठ बाण छोडकर अत्यन्त उद्धत ब-कासुर को बेधा, जिसके घाव छिद्र कियेहुए घड़े के समान रक्त से शोभित हुए और मर्मों के फटने से मूर्छित होकर वह असुर अरराट (गिरने के शब्द का अनुकरण है) शब्द करके पड़ा१घोड़े के पगो से उडाता हुआ२शरीर में छत्तीस घाव धारण करके ॥९॥३अत्यन्त४हाथी५गायां ॥१०॥६चन्द्रवंशी ।११। ७विरक्त रन८अपना पाट देकर९वन में योग का अभ्यास किया और१०कपाल मार्ग से प्राणों को छोड कर जगत के कारण (जन्म मरण) को वियोग दिया अर्थात् मुक्त होगया.११ पिता के समान विक्रमवाला सुन्दर पुत्र हुआ ।१२। गौतमवंशी कृपाचार्य प्रयाग में गोग चहुआण से मिले जिनसे ॥१३॥

आयउ पुर मिहिकावातिय, राज्य कियउ रिपु तोद ॥
सिसु बसहि सुभकर्ण५५ह, दिय जनकहिं गुन मोद॥१४॥
मायामह चहुवानके, अप्पहिं अतनय जानि ॥
दियउ भोजकट राज्य सब, गोगहिं हित पहिचानि ॥१५॥
दै गोगहिं भुव देव नृप, जाया जुत बन जाय ॥
तीजो३आश्रम सद्धि तहँ, किय प्रानन बिनु काय ॥१६॥
गोड नृपति भवदेव इत, अग्ग भीम नृप सत्थ ॥
माउसिया नृप गोगकी, परन्यो नीति समत्थ॥१७॥
ताकै दुव२जनमे तनय, सुर्जन१अर्जुन२नाम ॥
देव मरन तिनहू सुनिय, गोग लहन तस धाम॥१८॥

( षट्पात् )

सुर्जन१अर्जुन२उभय२मरत सुनतहि मातामह ॥
नगर भोजकट आय कहिय, गोगहिं अति आग्रह ॥
दब्बी भुव अजपाल सुपै तुमसौं सब छुट्टिय ॥
मातामहको मुलक लुब्ध तक्कत इत लुट्टिय ॥
दायाद छत न इक्कहिं मिलत सकल बंटि बिरचहु सकल॥
हम तुम समान अधिकार यँहँ गोड कुलहु कबैं निबल॥१९॥

---

शत्रुओं को पीड़ा देनेवाला ॥१४॥ चहुवान के नाना ने अपने को विना सन्तान जान कर भोजकट का सब राज्य गोग को देदिया ॥ १५ ॥ देव नामक राजा ने गोग को भूमि देकर स्त्री सहित वन में जाकर तीसरा आश्रम (वानप्रस्थ) का साधन करके शरीर को विना प्राण किया ॥ १६ ॥ गौडवंश का भवदेव नामक राजा राजा भीम के साथ आगे गोग चहुवाण की मासी (माता की बहिन) को परणा था ॥ १७॥ जिसके सुर्जन, अर्जुन नाम के दो पुत्र हुए उन्होंने भी भवदेव का मरना और उसका राज्य गोग को मिलना सुना ॥ १८ ॥ अपने नाना को मरा हुआ सुन कर भोजकट नामक नगर में आकर गोग से हठपूर्वक कहा कि अजपाल ने जो भूमि दबाई थी वह तो तुमसे सब छूट गई और इधर आकर लोभ से नाना के मुल्क को लूटा सो सपिंड(सात पीढी पिता के कुल की और पांच पीढी माता के कुल की को सपिंड कहते हैं) के होते हुए एक को नहीं मिल सक्ता इस कारण से सब राज्य को

( दोहा )

हम अधीस कंबोजकं, तुम करनाट नरेस ॥
मातामह बैभव अमित, दुव२मिलि भुग्गहिं देस ॥२०॥
गोग कहिय तब आवते, देते तुमहिं कछूक ॥
वा न बुलाये याहितैं, तुमहि न देते टूक ॥२१॥
देव गये भुव मोहि दै, भाग चहत तुम आज ॥
दान लेहु देहौं अखिल, कछु बलसौं नहि काज॥२२॥
यह सुनि गोडन रन रचिय, सहज जित्ति नृप सोहु ॥
सोदर वे भवदेव सुत, दिय बिडारि तब दोहु ॥२३॥
सब पुहवीके नृपन सन, करि करि कुक्कि पुकार ॥
भ्रमत थके कोउ न भयो, इन सहाय हुसियार ॥२४॥
उत्तरि तब सरिता अटक, पहुँचे दुव२ प्रत्यंत ॥
जिन दिवसन ईरानपति, राजैं कटक अनंत ॥ २५ ॥
पेस भरैं जिहिं रूम लग, नाम अबूफर जास ॥
तासौं किन्न पुकार तब, गोडन बंटन ग्रास ॥ २६ ॥
कहिय हमारे मुलकमैं, आवहु अमल जमाय ॥

---

बांट कर टुकड़े करलो. नाना के राज्य पर हमारा तुम्हारा बराबर अधिकार है और गौड़वंश निर्बल भी नहीं है ॥ १९ ॥ २० ॥ गोग ने कहा कि अपना नाना जीता था तब आते तो कुछ तुम को भी देते परन्तु उस (नाना) ने तुम को अपने मरते समय नहीं बुलाया इस से जानते हैं कि तुम को एक टुकडा भी नहीं देते ॥ २१ ॥ राजा देव मुझको भूमि दे गये हैं उस को आज तुम बंटवाना चाहते हो सो बल करने से तो कार्य नहीं हो सक्ता और दान लो तो सभी देदूं ॥ २२ ॥ गौड वंश के क्षत्रियो ने युद्ध रचा जिन को राजा गोग ने सहज से ही जीत कर भवदेव के पुत्र दोनो सगे भाइयों को ताड दिया ॥ २३ सब भूमि के राजाओं से कूक कूक कर पुकार करके भ्रमण कर थक गये परन्तु कोई इन का सहाई होने को तैयार नहीं हुआ ॥ २४ ॥ तब अटक नदी उतर कर सुर्जन और अर्जुन गौड दोनों म्लेच्छ देश में गये उन दिनों में ईरान देश का पति अबूफर नामक शोभायमान था जिस के पास अनन्त सेना और जिस को रूम देश तक खिराज देते थे उससे जाकर जीविका बांटने के लिये गौड़ ने पुकार करी ॥ २५ ॥ २६ ॥

हम तुमेर पय पारिहैं, सब हिंदुन समुदाय ॥ २७ ॥
इक्क गोग अजपाल कुल, हमरी भुव किय हत्थ ॥
ताहि दिवावन चलहु तुम, सत्रुहि दमन समत्थ ॥ २८ ॥
अग्गैं नृप अजपाल किय, जवन रूस लग जेर ॥
सुनत नाम सुलतान तस, आक्खिय चकित अबेर ॥ २९ ॥
सुर्जन१ अर्जुन२ सुनि कहिय, इम नहिं जिम अजपाल ॥
अब उनकै बल अल्प है, बिनु भुव बित्त बिहाल ॥ ३० ॥
जवनराज तुम जित्तिहो, इम बढाय उच्छाह ॥
कियउ निठि गोडन कहि रु, सज्ज अबूकर साह ॥ ३१ ॥

इतिश्री बंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३ राशौ वीतिहोत्रचण्डासिबंशबर्णने राजकुमारगोग५४ सुरारिजट१ बक२निपातनशशिबंशाऽवतंसबङ्गराजश्रीधरसुताप्रभा५४।१परिणायनसमभिषिक्तकुमारस्वभ्यस्तयोगभीम५३ पुद्गलपरिहरणबैदर्भी५३।१वन्हिबिशनगोगात्मजशुभकर्ण५५ द्रमनपूजितकृपप्रयागतच्छिक्षादापनेदंत्तदौहित्रचहुवाणराज्यसपत्नीकबिदर्भराजदेवपरिब्रजनभावेदविगौ-

---

पगों में पटक देवेंगे सब हिन्दुओं के समूह को ॥ २७ ॥ १ शत्रु को दंड देने में तुम समर्थ हो ॥ २८ ॥ यहां जवन शब्द नीच लोगों का बाचक है मुहम्मद मतानुयायी नहीं जानना चाहिये; क्योंकि उस समय मुहम्मद पैदा ही नहीं हुआ था. सुलतान ने उस अजैपाल का नाम सुनते ही चकित होकर कहा कि देरी करना चाहिये ॥ २९ ॥ यह सुनकर सुर्जन अर्जुन ने कहा कि जैसा अजपाल था ऐसा अब गोग नहीं है अब उसके सेना कम है और बिना भूमि और विना धन बेहाल है ॥ ३० ॥ ३१ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंश वर्णन में राज कुमार गोग का दैत्य जट और बक को मारना, चन्द्रवंशियों के मुकुट वंग देश के राजा श्रीधर की पुत्री प्रभा से विवाह करना, कुमार का अभिषेक करके योग का अभ्यास करके भीम का शरीर छोडना, विदर्भ देश के राजा की पुत्री का अग्नि में प्रवेश करना, गोग के पुत्र शुभ कर्ण का जन्म होकर पूजा किये हुए कृपाचार्य से प्रयाग में उसको शिक्षा दिलाना, अपने दौहित्र चहुवाण राजा को विदर्भ देश का राज्य देकर स्त्री

डसुर्जना१र्जुन२प्रसभ्यवैदर्भविभागमार्गणमेभि५४तदनुररीकरण-पराजितसर्वतिरस्कृतलंघितकरतोयसोदरगौडप्रत्यन्तेन्द्राऽबूफरप्रार्थनतत्सज्जीभवनं त्रयस्त्रिंशत्तमो३३मयूखः ॥ ३३ ॥ आदितःपञ्चसप्ततितमः ॥ ७५ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥
( महाचर्च्चरी ॥ महागीतिकेत्येके ॥ )

सज्ज साह इरानको दल लै अबुफ्फर उप्पर्यो इम ॥
संग सोदर गोड नक्क कटायकैं अपसौंन दें जिम ॥
मत्त फीलन पिट्ठिके बहरक्क मेचक रंग खुल्लिय ॥
खेह संकुलि अंधकार अपार चक्किय चक्क डुल्लिय ॥ १ ॥
निक्खसे हय लै तरारन अक्कके हिय लोभ आनत ॥
जे बिनीत तुखार१ ताजिक२ अर्बके३ थकिबो न जानत ॥
बावरी घट मिच्छ्रहै कमनैतके हुसियार हंकिय ॥
पंच५ जोजन भुम्मि फोजन फेरके घन घेर ढंकिय ॥ २ ॥

---

महित देव का जाना, भवदेव गौड के पुत्र सुर्जन और अर्जुन का हठ पूर्वक वैदर्भ देश का बंट मांगना, भीम के पुत्र (गोग) का उसके अर्थ इनकार करना, पराजित होकर सब से तिरस्कार पाकर अटक नदी को लांघ कर दोनो सगे भाई गोड़ों का ईरान के इन्द्र अबूफर से प्रार्थना करना और उस के सज्जीभूत होने का तेतीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥३३॥ और आदि से पचहत्तर मयूख हुए ॥ ७५ ॥

दोनों सगे भाई गोड अपना नाक कटा कर दूसरों को अपशकुन देवै इस माफिक साथ हुए. मस्त हाथियों की पीठ पर काले रंग की ध्वजायें खुलीं (ईरानवाले काले वस्त्र रखते हैं इसी कारण से उनका नाम कज़लबास मशहूर है) खेह से अवकाश रहित होकर अपार अन्धकार होगया जिस से चकवी चकवा डुल गये (रात्रि में चकवी चकवे का वियोग होजाना प्रसिद्ध है)।१। सूर्य के हृदय में लोभ उत्पन्न करते हुए (ऐसे घोड़े हम को भी मिलें तो अच्छे) घोड़े तरारें लेते निकले; जो शिक्षा पाये हुए, तुखार, ताजिक और अरब देशों के पैदा हुए, थकना जानते ही नहीं. कितने ही बाण विद्या के जाननेवाले म्लेच्छ सावधान होकर बावली स्त्री के घड़े के समान होकर चले अर्थात् बावली (पागल) स्त्री जहां चाहे वहां अपने घट को डाल कर नाश करदेती है ऐसे ही वे बीर भी अपने घट (शरीर) का नाश

चिल्ह गिद्ध सिचान संगहि जुग्गिनीन जमाति लग्गिय ॥
दीपमाल समान है खुरताल्ल ग्रावन ज्वाल जग्गिय ॥
व्है धरातल धुंधि लोकन रुंधिकैं चकचुंधि मंडिय ॥
चायसौं चहकाय चंडिय त्यौं महानट आय तंडिय ॥ ३ ॥
लंघि सिंधु सनाम यौं सरिता अबूफर साह आयउ ॥
और औरन लुट्टि तोर सजोर सोर मही मचायउ ॥
गोग५४हू स्मित पुब्ब सो सुनि मिच्छकौं तृन मान मन्निय॥
छोहि मुच्छन उब्भरे कच रारि रीति रहैं न छन्निय ॥ ४ ॥
गोगको तब भागिनेय जु बाल१सो हरिसेनको सुत ॥
होय मातुल भीर देस बिदर्भ गो दल लक्ख१०००००संजुत ॥
बंगराज तनूजहू पहुँच्यो प्रतर्दन२गोग सालक ॥
भीर पाटलिपुत्रको हु नरेस सुब्रत३गो उतालक ॥ ५ ॥
वंस राघव कोसलेस कुमार किन्नर४गो सहायक ॥
वंस पाडव दीप त्यौं पहुँच्यो नृपंजय५सत्रुघायक ॥
सालिबाहन पारमार कुमार गो जयसेन६गज्जित ॥
प्रातिहार प्रदीप सल्ल महीप७गो नृप भीर सज्जित ॥ ६ ॥

---

करते देरी नहीं करते. चार कोस का एक जोजन होता है ऐसे पांच जोजन (वीस कोश) के फेर की जमीन मेघ के घर के समान फौज से ढंक गई ॥२॥ पत्थर पर घोड़े की खुरताल की रगड़ लगने से दीपमाला के समान अग्नि उठने लगी और धरातल धूँधला होकर लोकों को रोक कर चकाचोंध होने लगी, रक्त पीने की चाहना से प्रसन्नता का शब्द करके देवी और इसीप्रकार महादेव आकर नाचने लगे ॥ ३ ॥ सिन्धु नामक नदी उल्लंघ कर अबूफर साह आया और चारों ओर लूट करके अपने प्रताप के जोर का शोर भूमि में मचा दिया. हसी पूर्वक उस म्लेच्छ को तृण के माफिक माना. क्रोध से मूछों के केस ऊँचे उठे जिनसे युद्ध रीति छिपी नहीं रहती ॥ ४ ॥ बाल नामक हरिसेन का पुत्र जो गोग का भाणेज था वह विदर्भ देश से लाख सेना लेकर मामा की सहाय को आया. गोग का शाला वङ्गदेश के राजा का पुत्र प्रतर्दन नामक आया, पटना का राजा सुव्रत भी शीघ्रता से सहाय को गया ॥५॥ रघुवंशी अयोध्या के राजा का कुमर किन्नर गया. १शत्रुओं को

चोलराज बिदूखनाभिधको हु बिक्रम८नाम नत्तिय ॥
सूर९अर्बुदराज गो ससिबंसि मुच्छन हाथ घत्तिय ॥
बीरराज१०कलिंगभूप कुबेर११केरलको महीपति ॥
अङ्गको नृप चित्रसेन१२जयंत१३सोरठको महामति ॥७॥
साल्वको ससिबिंदु१४डाहलको सुबाहु१५त्रिगर्तको जय१६
कुंतलेश्वर कर्मसेन१७प्रसेन१८मैथिल भूप निर्भय ॥
दुर्ग१९तर्जिकको प्रतान२०सुबीरको नृप भीम आयउ ॥
केसरी२१टकराज अर्जुन२२मच्छदेस पती चलायउ ॥
चालुक्कान्वय सूकरेश्वरको कुमार रणातिथी२३जिम ॥
मद्रराज सुवर्म२४धन्वधरेस दुर्दम२५सज्जही तिम ॥
मिच्छ आवत जानिके इन्ह आदि भूप बिनाँ निमंत्रन ॥
धर्मके अनुसार नीति सम्हारि सर्ब जुरे महामन ॥ ९ ॥
मिच्छसौं इक१को बनैं सु बनैं समस्तनको पराजय ॥
इक्क१ कारन एह औ भुव जाय दुष्टनकै सुपै भय ॥
यौं बिचारि महीप सज्जित व्है भये सब आनि इक्कत ॥
गोग आक्खिय क्यों लरो तुम मैं घनौं सबही गिनौं मत ॥१०॥
मोहि जो खल मारिकैं इतकौं बढे तब सर्ब जुज्झहु ॥
हत्थ पिक्खहु गोगके जबलौं यहै रन टेक उज्झहु ॥
सौंह दै सबकौं तहाँ इम रक्खि भो चहुवान सज्जित ॥
सूर नूर बढे भये मुख नीर उत्तरि भीरु लज्जित ॥ ११ ॥

---

मारनेवाला ॥६॥ १विदूखन नामक चोलदेश के राजा का विक्रम नामक पोता मूछों पर हाथ घाल कर ॥ ७ ॥ ८ ॥२ चालुक्य वंशी सूकरक्षेत्र के राजा का कुमर३मारवाड़ का४बिना बुलाये ॥९॥ इस म्लेच्छ से एक का पराजय हुआ तो सभी का पराजय (हार) है एक तो यह कारण और यह भूमि दुष्टों के हाथ में चली जावे यह भी भय है इन दोनों कारणों को विचारकर राजा सज्जीभूत होकर इकट्ठे हुए ॥१०॥५लड़ना,६जब तक गोग के हाथ देखो (युद्ध में कैसे चलते हैं) तब तक युद्ध करने की टेक को छोड़ दो इसप्रकार सब को सोगन दिलाकर सब को वहीं पर रखकर चहुवाण तैयार हुआ उस समय सूरवीरों का रूप बढा और कायरों के मुख का पानी उतर कर लज्जित

यौं अबूफर हू कियो दुव२दीहको इक१दीह मग्गहु ॥
धेनु घेरन मुक्कले असवार तीस हजार३००००अग्गहु ॥
जायकैं तिन घेरि गाय बिदर्भकी गन ग्वाल मारिय ॥
त्राहि त्राहि उचारि कोउक जाय भूपतिपै पुकारिय॥१२॥
गोगराज असोक आरुहि सेन सज्जि स्वकीय हंकिय ॥
ज्यौं बितान बितान अंबर अच्छरीन बिमान ढंकिय ॥
कोस पंचक५ जातही चहुवान मिच्छन पिट्ठि दब्बिय ॥
मित्र हूरनके मुरे तहँ सत्रु हूरनके मुरब्बिय ॥ १३ ॥
झल्लरी झननंकि कोचनकी करी रननंकि तुट्टिय ॥
निक्खसे सननंकि बान सिचान ज्यौं भननंकि छुट्टिय ॥
बीरँ हत्तनकौं तजैं लगि वीर पत्तनकौं बसावन ॥
बेधि गत्तनकौं चलैं ँति निषेधि छत्तनकौं नसावन ॥ १४ ॥
गोगके हु कँलंब मिच्छन भोगकेहु निदान फुट्टिय ॥
रोगकेहु निदान जे लगि छोगकेहु निदान छुट्टिय ॥
कोटिभाग कटट्ठि चाप चटट्ठि चंड चलात बानन ॥

---

हुए ॥ ११ ॥ उधर अबूफर ने भी मार्ग में दो दिन का एक दिन ही किया, अर्थात् दो दिन के मार्ग को एक दिन में ही समाप्त (डबल कूँच) किया १गौवें घेरने को ॥ १२ ॥ अशोक नामक घोड़े पर चढकर अपनी सेना सझ कर चला. डेरों के समान अप्सराओं के विमान तण कर आकाश ढक गया. पांच कोश पर जाते ही जहां चहुवाण ने म्लेच्छों की पीठ दवाई तहां हूरों के मित्र (म्लेच्छ) पीछे मुडे जो शत्रु थे, परन्तु युद्ध के मुरब्बी (वडे) थे ॥ १३ ॥ २कवचों की कड़ियें३शिकरा (बाज नामक पक्षी) बाण हैं सो४वीरों के हाथों को छोड कर वीरों के शहर वसाने लगे (अप्सराओं के साथ वीर लोग जुदे शहर वसाते हैं)५ जो शरीरों को वेध कर निकलते हैं ६ वे मुहाल के छाते का तिरस्कार करते हैं अर्थात् मधुमाक्षिका के छाते में छेद हैं उनसे भी अधिक छेद शरीर में करके नाश करते हैं । १४ । गोग चहुवाण के भी७तीर म्लेच्छों का भोजन करने के ८ कारण होकर फैले और वे ही वाण रोग (पीड़ा) के कारण हुए. जिनके लगने से म्लेछों के विजय के उत्साह का कारण छूट गया. धनुष के चटठाट (धनुष को खींच ने में जो शब्द होता है उसका अनुकरण है) करते हुए कोणों [गोशों] को खींच कर भयंकर वाण चलाते हैं सो

तत्वकौं रु प्रधानकौं लखि ज्यौं अहम्मति देत आनन ॥१५॥
अर्क अंड कटाहमैं जिम रंगमैं चहुवान राजत ॥
जंगमैं बरजोर सत्रुन संगमैं गति घोर साजत ॥
घाय अल्पहु पाय कातर हाय हक्कत माय हारद ॥
ठौरतैं न डिगाय काय सु जानि उंदुरु पीत पारद ॥ १६ ॥
दब्बि हत्थिन हेठके अकुलात घायल गात मानव ॥
जानि सिंधु मथान मंदर आदिके तल देव दानव ॥
भागिनेय नरेसको वह बाल नामहु संगआयउ ॥
मिच्छ बीस हजार २०००० दोउ रन मारि गोधनकौं छुरायउ ॥१७॥
सेस भज्जत सेसको अनुजात उद्धत पिट्ठि लग्गिय ॥
बाहिनी जवनेसकी इततैं मिली रन प्रीति पग्गिय॥
किन्न मंदर गोगके हय मिच्छ सागरको बिलोडन ॥
जानिकैं जमफेट सम्मुह व्है सके दुव भ्रात गोड न॥ १८ ॥
बालके करहू चले जिम बालके कर खान मोदक ॥
आजिमैं चहुवानकी बिथरी दिसा विदिसान ओदक ॥

---

मानो परमेश्वर को और प्रकृति को देख कर अज्ञान नहीं आने देता अर्थात् पुरुष और प्रकृति की साम्यावस्था होने से मोक्ष होता है सो अज्ञान नहीं होने देता इसीप्रकार धनुष के दोनों कोणों को सामिल नहीं होने देकर बाण छूट जाता है ॥ १५ ॥ ब्रह्मांड मे सूर्य है इसीप्रकार युद्ध में चहुवाण शोभायमान है और युद्ध मे श्रेष्ठ बलवाला शत्रुओं के साथ भयंकर कर्म को साधना है, छोटे घाव लगने पर भी कायर लोग हाय-माय ऐसे शब्द करके हार (अजय) देनेवाले होकर निकलते हैं परन्तु भय के मारे उनके शरीर पारा पियेहुए चूहे के समान ठौर से नहीं डिगते ॥ १६ ॥ कितने ही हाथियों के नीचे घायल मनुष्यों के शरीर अकुलाते हैं सो मानों समुद्र के मथने के दंड रई रूपी मंदर नामक पर्वत के नीचे देवता और दानव अकुलाते हैं, गोग चहुवाण का भानजा बाल भी साथ आया १ म्लेच्छों को ॥ १७ ॥ बाकी की सेना भगते ही शेष नाग का छोटा भाई [गोग] पीठ लगा २ सेना ३ गोग चहुवाण के घोड़े रूपी मन्दराचल ने म्लेच्छों की सेना रूपी समुद्र को मथन किया सुर्जन और अर्जुन नामक दोनों भाई गोड सामने नहीं होसके ॥१८॥ बालक के हाथ लड्डू खाने पर चलें जिस माफिक गोग के

भीर जे हुव भूप इक्कत ते यहै सुनि पिक्खितैं चाढि ॥
जंगमैं पहुँचे सबै न रुके रजोगुन वेगमैं बढि ॥१९॥
भो बडो घमसान प्रानन खान ज्यौं कुरुखेत भारत ॥
अष्टमी८ सुचि स्यामसौं मचिगो प्रलै जनु ज्वाल जारत ॥
उच्छटैं कटि गाल्ल भाल कपाल बुल्लत टूक टोपन ॥
विष्णु[2] आरति काल बादन तालमैं हु इतीक ओपन ॥२०॥
फार धार प्रसार सोनित उब्बकै गज गात अंदर ॥
जंबुके रसकी नदी जनु मेरु मंदरकेर कंदर ॥
बात ज्यौं खतमाल यौं करवाल्ल कोचनकौं बिदारत ॥
राधमास पलास पुष्पित भास अंग तुरंग धारत ॥ २१ ॥
प्रास[3]१कुंत[4]२कटार३खग्ग४चलैं गदा५बरछी६विपाट[5]क७ ॥
तुंड[6]मुंड कटैं नचैं उठि रुंड झुंड सु नव्य नाटक ॥
फुट्टि बीरनके सरीरन भुम्मि पैठत तीरकी तति ॥
कूट सक्खिहिं जो भरैं तस पूर्ब पूरुख ज्यौं अधोगति ॥२२॥
मित्र मस्तक१ कंधरा१ दुव२ मेल छोरत पिक्ख संगर ॥
बाजि नालन कीलमैं उरझैं कहौं गज लंबलंबर ॥
अर्द्धचंद्र कलंबमैं चिपि अंत यौं निकसंत अच्छिय ॥

---

भाणजवाल के हाथ म्लेच्छों पर चले (आजि) युद्ध में (आदक) भय। १९। प्राणों का खानेवाला बडा युद्ध हुआ १ शुक्ल पक्ष की अष्टमी की संध्या से २ विष्णु भगवान की आरती के समय के बाजों में भी इतनी शोभा नहीं अथवा इतनी उपमा नहीं ॥ २० ॥ धारों के समूह फैल कर हाथियों के शरीरों से रक्त उपकता है सो मानों सुमेरु पर्वत की कन्दरा से जांबू के रस की नदी बहती है. जैसे पवन मेघ को विदारण करता है तैसे खड्ग कवचों को काटते हैं और वैशाख मास में ढाक का वृक्ष लाल रङ्ग का होजाता है उस क्रान्ति को गोग के घोड़े के अंग ने धारण की ॥ २१ ॥ ३ सांग (शस्त्र विशेष) ४ भाला ५ बाण ६ मुख और मस्तक कहते हैं और रुंडों के झुंड उठकर नवीन नाच नचते हैं और वीरों के शरीर फूटकर बाणों की पंक्ति भूमि में पैठती है सो मानों झूठी साक्षी भरनेवाले के पूर्व पुरुष (बडाउवे) अधोगति को जाते हैं ॥ २२ ॥ मस्तक और कन्धा दोनों मित्र हैं वे भी मिलाप को छोडते

सर्प अंकुस संगके बनसी ग्रसी जनु वाम मच्छिय ॥ २३॥
कुंभ ज्यों गजकुंभ उत्तरि जात तेगनकी तराकन ॥
दंत कंडन कुट्ट से बिखरंत अंबरमैं बराकन ॥
कालखंडन खंड होत अदोख ज्यों अहिफेन बट्टिय ॥
फट्टिजात किंवार छातियके मनौं पयलौंन खट्टिय ॥ २४ ॥
सारथी१रथ२चक्र३केतन४पत्ति५बारन६वाजि७कट्टत ॥
जूह सादिन८के निसादिनके९उडैं नटलौं उलट्टत ॥
खेत्रपाल खुसाल खेलत मोदसौं भरि गोद गल्लन ॥
आसनोट बिहीन घोट लगैं परस्पर चोट घल्लन ॥ २५ ॥
जालकौं जिम कीर अंत्रन मालकौं खुरताल ऐंचत ॥
सुंडिकी मुरली बनाय बजात बावन५२नैंन मैंचत ॥
पत्तमैं भरि रत्त पावन तत्त जुग्गिनि मत्त डोलत ॥
टोप खेटक छत्र लोहित नीर कच्छपलौं किलोलत ॥ २६ ॥
कंधरा हयकी कटी गहि प्रेत बल्लकिका बनावत ॥
कील ठ्हाँ नलकीलके करि तंत अंत्रनके तनावत ॥

हैं अर्धचन्द्राकार बाण में छिप कर आंत इसप्रकार निकलती है जैसे अंकुश के संग में सर्प, अथवा वंसी (कांटा) में छिप कर वामजाति की मच्छी निकसे ॥ २३ तरवारों की तड़ाको से घड़ों के समान हाथियों के कुंभ [कपाल] उतरते हैं और हाथियों के दांत ऊखल में कूटे हुए से होकर आकाश और युद्ध में बिखरते हैं, बिना तूटी हुई अफीम की बट्टी के समान कलेजों के टुकड़े होते हैं और जैसे निमक के पड़ने से दूध फट जाता है तैसे छाती के किवाड़ फटते हैं ॥ २४ ॥ सारथी रथ पहिये ध्वजा पैदल हाथी घोड़े कटते हैं और उडते हुए नट के समान घोड़े के सवारों और हाथियों के सवारों के समूह उलटते हैं. प्रसन्न होकर गालों में गोद भर कर बिना पलानों [जीणों] के घोड़े परस्पर चोटें मारते फिरते हैं ॥ २५ ॥ हाथी की सुंड की वंसी बना कर बावन भैरव नेत्र बंध करके बजाते हैं [पूर्ण आनन्द आने के समय नेत्र मिलजाते हैं] पत्र में ताता [गर्म] रक्त भरकर जोगनियां(देवी की दासियां) मस्त होकर फिरती हैं रक्त रूपी जल में टोप ढाल और छत्र कच्छप के समान किलोल करते हैं ॥ २६ ॥ कटीहुई घोड़े की गर्दन को लेकर प्रेत वीणा बनाते हैं, उस वीणा के मनुष्यों की नली की हड्डी की खूंटिये बनाकर आंतों के तार

भद्रबारन माथ फट्टि गिरंत मुत्तिय ज्यौं पयोघन ॥
यौं गदा सिरपैं बजैं जिम लोहकारनके[1] अयोघन ॥ २७ ॥
गोगको असि[2] चक्खि मिच्छन किन्न गड्डनकी तयारिय ॥
लुत्थिपैं लगि लुत्थि ज्यौं बनिजार[3] लोकन टंड ढारिय ॥
भद्दके भ्ऋरकी प्रभा चहुवानके सरकी भई जब ॥
चाह लै घरकी अबूफरकी अनी लरकी घनी तब ॥ २८ ॥
नर्मदा तट पारलौं अतिघोर मिच्छनहू कियो रन ॥
धार आवत निट्ठि निट्ठि लगे सबै मुख अग्ग भज्जन ॥
स्रोतके भ्रममैं परे ति कितेक नाव समेत बुड्डिय ॥
वारहू लखि भूपकौं खल तंतितैं जनु तूल उड्डिय ॥ २९ ॥
चम्मलौ रु बनास आदिक आपगा सब यौंहि उत्तरि ॥
होय सस्त्रनके हमाल लजेहि मिच्छ भजे त्वरा करि ॥
निट्ठ निट्ठ गये ति बग्गड़ पिट्ठि हिंदुन सस्त्र खावत ॥
घोर जंग बहोरि भो हरियान देस मझारि जावत ॥ ३० ॥
मिच्छ एडिनपैं अंगुठन देत उत्तर ओर चल्लिय ॥
आतही हरियानलौं सब मारि भूपन घेर घल्लिय ॥

---

तनते हैं. [1]लुहारों के लोहे के घण ॥२७॥ [2]खड्ग चखकर [3]वणजारों ने टांडा ढाला होवे इस माफिक, चहुवाण के बाणों की क्रान्ति जब भाद्रवा महीने के झड़ के समान हुई तब अबूफर की सेना घर की चाहना करके बहुत नमी(पीछी हटी) ॥२८॥ नर्मदा नदी के वरे आने पर, कितने ही नदी के प्रवाह के भ्रमर में पड़े वे नाव सहित ही डूब गये और नदी के वरले तरफ भी राजा गोग को देख कर तांत के आगे रुई उडै इस माफिक दुष्ट उडै ॥ २९ ॥ चामल नदी और बनास नदी सब इसीप्रकार उतरे और शस्त्रों के हमाल (बोझा उठानेवाले) होकर लज्जा पायेहुए म्लेच्छ शीघ्रता करके भागे और पीठ पर हिन्दुओं के शस्त्र खातेहुए नीठ नीठ (बडीकाठिनाई से) बागड़ देश में गये. (मालवे के एक प्रान्त का नाम बागड़ है जो इस समय डूंगरपुर और प्रतापगढ के अधिकार में है इस प्रदेश को लांघे पीछे चामल और बनास नदी आती है इसकारण से मुदाफर के भागने में भी बागड़ में होकर चामल और बनास नदी उतरने का क्रम जानना चहिये) हरियाणा में जाते फिर भयंकर युद्ध हुआ ॥३०॥ गोग ने घोड़े को झपटाकर अबूफर की छाती में भाला लगाया

गोग है झपटाय कुंत दयो अबूफर साह छत्तिय ॥
बग्गुली तरुकै जथा सु रकाब लंवत भूप पत्तिय ॥ ३१
गोड अर्जुन सीस कट्टिय कोसलेस कुमार किन्नर ॥
मारिकैं जवनेस पुत्रहिं बाल जामिज हू पर्यो धर ॥
बीरराज कलिंग भूप वजीरकों हनि गो सुरालय ॥
फोजदारहिं मारि पांडव बंसदीप पर्यो नृपंजय ॥ ३२ ।
गोगहू निज देह द्वै सत२००घाय पाय हन्यौं अबूफर ॥
गोड सुर्जन भज्जि गो जय हिंदु भूपनको बढ्यो बर ॥
म्लिच्छ यों हरियानलौं भजि आत आत हनैंगये सब ॥
बंब[1] आनकै[2] कोसतालै[3] चुहानके जयके बजे अब ॥ ३३ ॥

( दोहा )

उभय२मास आहर्व[4] भयउ, परे खेत नव लक्ख९०००००
लरत भजत नहिं निज निलय[5], पहुँचि सके परपक्ख[6] ॥३४
प्रतिदिन खल पच्छे डिगत, आयुध अतुल प्रहारि ॥
पहुँचि देस हरियान लग, लयो अबूफर मारि ॥३५॥

॥ सोरठा ॥

तीन लक्ख३०००००खट लक्ख६०००००, इत उतके क्रमतैं परे
नृपहु मरे नृप[7] पक्ख, नृप[8] तिनके नामहु सुनहु ॥३६॥
भागिनेय[9] वह बाल१, सुत आनर्त नरेसको ॥
देस कलिंग नृपाल, बीरराज२रनमैं रहिय ॥३७॥

---

जिससे, वृक्ष के बागल (चमगीदड़) लटके जिस माफिक घोड़े की रका
मे लटकने लगा. उस समय राजा गोग जापहुंचा ॥ ३१ ॥ अर्जुन गोड व
मस्तक अयोध्या के राजा के पुत्र किन्नर ने काट लिया और अबूफर के पु
को मारकर बाल नामक गोग का भाणेज भूमि पर गिरा, कलिंगदेश व
राजा वीरराज अबूफर के वजीर को मारकर स्वर्ग गया ॥ ३२ ॥ १ नक्का
२ नोबत ३ ढोल ॥ ३३ ॥ ४ युद्ध हुआ ५ अपने घर पर ६ शत्रु ॥ ३४ ॥ ३५
७ गोग चहुवाण के पक्ष के ८ हे राजा रामसिंह उनके नाम भी सुनो ॥ ३६
९ भाणेज.

कोसंबी नरनाथ, पांडव बंसि नृपंजय३हु ॥
सूर४पस्यो तिम साथ, ससिकुल[1] रवि अर्बुद अधिप ॥३८॥

षट्पात्

केरलराज कुबेर५कर्मसेन६सु कुंतलपति ॥
सल्ल महीप७सनाम भूप प्रतिहार महामति ॥
मैथिलराज प्रसेन८दुर्ग९तर्जिक भुवनायक ॥
मगधराज सुव्रत१०सुबर्म११मद्रेस सुभायक ॥
अर्जुन१२बिराट बंसिय परयो मरुमहीप दुर्दम१३सहित ॥
क्रमतैं त्रिगर्त१डाहल२नृपति जय१४सुबाहु१५संहरि[2] अहित[3] ॥३९॥

( दोहा )

हन्यो अबूकर जवनपति, सुर्जन गोड भजाय ॥
अल्प जवन पहुँचे घरन, रन जित्तिय रनराय ॥४०॥
बचे नृपति एकत्त करि, गोग५४कहिय तब एह ॥
अब हमरी जानहु अवधि, न यँहँ रहन सन नेहँ ॥४१॥
सूरि भयो सुभकर्ण५५हू, वय दस१०हायनँ बीर ॥
पुनि पंद्रह१५मम काज पर, भरे धरनि पँति धीर ॥४२॥
कोल समय आयउ निकट, रहो सेस कछु सेस ॥
भनि इम हय जुत पैठि भुव, गो पाताल नरेस ॥४३॥
आतिजगती खट६१३मित बरस, कलिजुग जावत काल ॥
दिन जिहिँ जनम्यौ ताहि दिन, पहुँच्यो नृप पाताल॥४४॥

( अत्र शेषोपालंभः पुनः प्रेपणं वाच्यम् )

निलय गोग चहुवानके, रचि जनपद हरियान ॥

---

१ चन्द्रवंशी ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ २ शत्रुओं का ३ संहार करके ॥ ३९ ॥ ॥ ४० ॥ ४ यहां रहने से अब प्रीति नहीं ॥ ४१ ॥ मेरा पुत्र शुभकर्ण भी ५ पंडित होगया ६ दश वर्ष की ऊमर में वीर है ७ भूपति ॥ ४२ ॥ ८ हे शेषनाग मेरे यहां रहने के कोल का समय नजीक आगया कुछ ही ९ बाकी रहा है इसकारण से अब मैं यहां रहना नहीं चाहता यह कहकर राजा गोग घोड़े सहित पाताल में पैठ गया ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ हे चहुवाण राजा रामसिंह

ताकौं सब पूजत जगत, अब लग नृप चहुवान ॥४५॥
सुभकर्णहिँ कर्णाटपति, करि अभिसेक बिधाय ॥
बसुधापति रनतैं बचे, निज निज पत्त[2] निकाय[3] ॥४६॥
सुनत प्रमा५५।१किय सहगमन, रक्खि पतिव्रत राह ॥
अनला५४।१हू याको अपर, नाम विदित नरनाह ॥४७॥
गोगहिँ भूप प्रबिष्ट गिनि, नतिजुत राम नरेस ॥
पूजित जाहिर पीर कहि, कतिपय जवन बिसेस ॥४८॥
ताहि सर्व भय होत नहि, बरनत जो यह बात ॥
सर्पहु गोग प्रभाव सुनि, जवी निलयँ तजि जात ॥४९॥
रथन जुद्द तिन दिननतैं, लगे मिटन नृप राम ॥
बडे अनृत१छल जुद्ध२बलि, क्रोधं३लोभ४मद५काम६ ।५०।

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रचंडाग्निवंशवर्णने प्रत्यन्तेन्द्राबूफराऽऽगमनज्ञातम्लेच्छाऽऽगमसर्वनृपगोगसहायकरणमहारणाऽनुष्ठाननिपातितयवनेन्द्रभैमिविजयनभागिनेयबालाऽऽदिपञ्चदश१५नृपशूरशय्याशयनसवाजिविग्र

---

हरियाणा देश में उस गोग चहुवाण का मकान बनाया जिस गोगको अब तक सब जगत् पूजता है ॥ ४५ ॥ १ राजा अपने अपने ३ घर २ पहुंचे। ४६। गोग का जाना सुनकर राणी प्रमा ने भी पतिव्रत की राह रखकर सहगमन किया जिसका दूसरा नाम हे राजा रामसिंह अनला भी प्रसिद्ध है ॥ ४७ ॥ हे राजा रामसिंह गोग राजा को पाताल में घुसा जान कर कितने ही यवन भी नम्रता पूर्वक पीर कहकर उसको पूजते हैं ॥ ४८ ॥ ४ शीघ्रता से ५ घर छोडजाना है ॥ ४९ ॥ हे राजा रामसिंह उन दिनों से ही रथों में बैठ कर युद्ध करना मिटने लगा और बडे झूठ से पुनि क्रोध लोभ मद और काम से छलयुद्ध होने लगे ॥ ५० ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि मे अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में ईरान देश के इन्द्र अबूफर का आना जानकर उस म्लेच्छ के आने पर सब राजाओं का गोग की सहायता करना, बडे रण के अनुष्ठान मे यवनेंद्र को मार कर भीम के पुत्र (गोग) का विजय होना, बाल नामक भाणेज को आदि लेकर पन्द्रह राजाओं का शूरशय्या में सोना, अपने घोडे और

हगोग५४पृथ्वीप्रविशनप्रमा५४।१सहगमनशुभकर्ण५५वैदर्भ १ कर्णाट२राज्यसमासादनं चतुस्त्रिंशत्तमो३४ मयूखः ॥ ३४ ॥ आदितः षट्सप्ततितमः ॥ ७६ ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

दोहा

गोग५४ नृपति पाताल गय, इम हनि दुष्ट असेस ॥
भोजकट१रु मिहिकावतिय२, हुव सुभकर्ण५५नरेस ॥ १ ॥
मरु महीप दुर्दम सुता, कनकलता५५।१ अभिधान ॥
सो व्याहिय सुभकर्ण५५नृप, सुघर सुसील सुजान ॥ २ ॥
सूनु³ भयो सुभकर्णकै, उदयकर्ण५६अति बीर ॥
कोसलेस किन्नर सुता, धन्या५६।१ परन्यौं धीर ॥ ३ ॥
उदयकर्णकै हुव तनय⁴, सो जसकर्ण५७सनाम ॥
चेदिराज लछमन सुता, व्याह्यो सुमना५७।१वाम⁵ ॥ ४ ॥

( षट्पात् )

नृप जसकर्ण तनूज⁶ भयउ हरिकर्ण५८नरेस्वर ॥
मगधराज हढरसन सुता विसरा५८।१ परन्यौं बर ॥
ताकै सुत कीर्तिस५९ समर⁷ सागर अवगाही⁸ ॥
मागध⁹ सुमति सुता सती५९।१सु जिहिं बीर बिबाही ॥
हुव बालकृष्ण६० ताकै तनय कोसलेस धर्म्मी सुता ॥
रेनुका६० नाम परन्यौं यहहु सील रूप गुन संजुता ॥ ५ ॥
बालकृष्णकै तनय भयउ हरिकृष्ण६१ महीपति ॥

---

अपने शरीर के साथ गोग का भूमि में घुसना, प्रभा नामक राणी का सती होना, शुभकर्ण को वैदर्भ और कर्णाट देश का राज्य प्राप्त होने का चौतीसवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ३४ ॥ और आदि से छहत्तर मयूख हुए ॥ ७६ ॥

१ सम्पूर्ण २ कनकलता नामक ॥ १ ॥ २ ॥ ३ पुत्र ॥ ३ ॥ ४ पुत्र ५ सुमना नामक स्त्री को ॥ ४ ॥ ६ पुत्र ७ युद्ध रूपी समुद्र का ८ थाह लेनेवाला ९ मगध देश के राजा सुमति की सती नामक पुत्री को ॥ ९ ॥

सससिकुल टकपतिसिंह सुता परन्यौं सुमनारति६१।१ ॥
रामकृष्ण६२ हुव तास धर्म नयदानधुरंधर ॥
मगधराज सत्यजित सुता स्यामा६२।१ परन्यौं बर ॥
बलदेव६३भयो ताकैं तनय सो रघुकुल कससमीरपति ॥
प्रद्योत सुता जमुना६३।१परनि भयो बिदित भुव मंजुमति ॥

( पादाकुलकम् )

नृप बलदेव तनूज महामन, हुव हरदेव६४नाम धरनीधन ॥
मागधराज रिपुंजय दुहिता, ससिप्रभा६४।१परन्यौं यह सुहिता ॥७॥
लग्न समय ससधर कुल उत्तम, कहिय पुरोहित नाम जथाक्रम ।

( अथ चन्द्रवंशोद्देशनम् )

नारायनके नाभिकमलसन, निखिल जनक प्रकटिय चतुरानन१॥
ताकैं अत्रि२रु चंद्र३तास सुव, ताकैं जीवबधू बिच बुध४हुव ॥
तास इला विच पुरूरवा५सुत, ताकैं हुव खट६पुत्र धर्म जुत ॥९॥
आयु ६।१ तथा धर्मायु ६।२ अमावसु ६।३,
विस्वावसु ६।४ रु सतायु ६।५ अनुज तसु ॥
पुनि श्रुतायु६।६यहँ जो तृतीय३सुत, ताकैं भीम७तास कांचन८नुत।
तास सहोत्र९जन्हु१०ताकैं सुनि, गंगा सोसि सुता जिहिं किय पुनि
तास सुजंघु११अजक१२तस जानहु,
तस बलाक१३कुस१४तास प्रमानहु ॥११॥

---

१चन्द्रवंशी टकपतिसिंह की पुत्री सुमना को प्रीति सहित परना २ नीति धर्म और दान के धुर को धारण करनेवाला३श्रेष्ठ बुद्धिवाला।६।४राजा।७।लग्न के समय उत्तम चन्द्रवंश के नाम पुरोहित ने यथाक्रम से कहे. यहां चन्द्रवंश का कथन है कि नारायण के नाभि कमल से सब का पिता चार मुखवाला(ब्रह्मा प्रकट हुआ ॥ ८ ॥ ब्रह्मा के अत्रि, उसके चन्द्र, और चन्द्रमा के बृहस्पति की (बृहस्पति की तारा नामक स्त्री को चन्द्रमा ने घर में डाल ली थी जिस) स्त्री में बुध नामक पुत्र हुआ, उसके इला नामक स्त्री में पुरूरवा नामक पुत्र हुआ, उसके धर्मात्मा छः पुत्र हुए ॥९॥५ स्तुति योग्य ॥१०॥ सहोत्र के जन्हु हुआ जिसने गंगा को शोषण करके फिर उसको पुत्री बनाई.

सुत कुसांब१५।१कुसनाभ१५।२मूर्तरय१५।३,

वसु१५।४सुत चउ४कुसके हुव दुर्जय ॥

बडो कुसांब१५गाधि१६ताके सुव, अतितप लखि इंद्रा१ऽवतार हुव१२

ताकै बिश्वामित्र१७महामुनि, सुनस्सेफ१८।१अंकरथ तास पुनि ॥

मधुच्छंद१८।२आदिक औरस सुत, बहु द्विज भये गोत्र कौसिक जुत

पुरूरवा सुत ज्येष्ट आयु६जो, परन्यौं सुता राहुकी नृप सो ॥

हुवसुतपंच५तासनहुप७।१जथा,क्षत्रवृद्ध२अरुरंभ३रजि४तथा ॥१४॥

अनेनाहु७।५इनमैं पंचम५जिम, या पंचम५कें हुव सुहोत्र८तिम ॥

त्रय३तस काम्यप९।१आसह९।२गृत्समद९।३,

सकुन१०तृतीय३ज वर्णा च्यारि४हद ॥१५॥

काम्यपकै कौसेय१०बिजित अरि, दीर्घतमा११तस तस धन्वंतरि१२

वैद्यराज जिहिं वर हरितैं लहि, आयुर्वेद अष्टधा८किय महि ॥१६॥

षट्पात्

केतुमान१३हुव तास भीमरथ१४तास महामन ॥

दिवोदास१५हुव तास तास हुव तनय प्रतर्दन१६॥

सोहि सत्रुजित१६नाम बच्छ१७धर्मिष्ट तास सुत ॥

सोहि ऋतध्वज१७कुसलयाश्व१७अभिधान तीन३जुत ॥

ताकै मदालसा नारि बिच उपजे आत्मज च्यारि४जहँ ॥

चोथो४अलर्क१८ताकै भयो संतति१९तास सुनीथ२०तहँ ॥१७॥

दोहा

भयो सुकेतु२१सुनीथकै, वैतहोत्र२२तस आस ॥

भार्ग२३नाम ताकै तनय, भार्गभूमि हुव तास ॥१८॥

षट्पात्

क्षत्रवृद्ध७।२जो भयउ प्रतिक्षत्र८सु ताकै हुव ॥

---

१इंद्र का अवतार२गोद रक्खा हुआ३सवर्णा विवाहिता स्त्री में पैदा हुए४का-श्यप चारों वर्णों की हद(सीमा)हुआ५शत्रुओं को जीतनेवाला६विष्णु से वर लेकर भूमि पर आयुर्वेद के आठ भाग किये७तीन नामों सहित८पुत्र९हुआ

तस संजय९तस जय१०रु तास विजय११रु तस कृत१२सुवं
तास हर्षबर्द्धन१३रु तास सहदेव१४तास्स सुत ॥
जयसेन१५रु संकृति१६तदीय³ तस खत्रवर्म१७जुत⁴ ॥
अरु रंभ७१३सु हुव सु⁵अग्रज मरिय सुर⁶ सहाय किय अनुज रजि७१४
तस तनय स्वर्गपति व्है सकल⁷ मरे इंद्र सर्न पाप भजि ।१६।

पादाकुलकम्

बडो आयु सुत नहुष७१९लेहु सुनि, सो व्है इंद्र भयो अजगर पुनि॥
यति८१९ययाति८१२संयाति८१३लर्भक,
आयति८१४वियति८१५तथाकृति८१६नामक ॥ २० ॥
ए खट६पुत्र नहुषके मानहु तिनमैं जती८।१जंती¹¹ हुव मानहु ॥
नृपययाति८१२भोतासपंच५सुव, यदु९१।१तुर्वसु२द्रुह्य३अनु४पुरु५हुव
पहिले उभय२इंदसुतके जे, दंइ दोहिती उर उपजे जे ॥
तीन३अपर¹¹ जे बिक्रम नय¹² जुत, सरमिष्टा दानवी जने सुत ।२२।

सचरणगद्यम्

ययातिनैं सुक्रके सापसौं जरा¹³ पाय बडे पुत्र जदुसौं कह्यो तेरे बैंयतैं¹⁴ मैं कछु काल बिषयानंद अनुभूत¹⁵ करौं यातैं सुपुत्र जुब्बन मोहि दैकैं जरा¹⁶ लेहु ॥
सो सुनतही वानैं अंगीकार न कीनी तब तेरे अन्ववाँय¹⁷ आधिपत्यके उचित कबहू मति होहु दयो सराप एहु ॥
अनंतर¹⁹ तुर्बसु द्रुह्य अनु इनहूकौं नटे जानि साप देकैं छोटे पुत्र पुरूसौं जुब्बन पाय भोग भोगंत भयो ॥
अरु तृप्ति न जानीं तब हारिकैं पुरूकौं पंछो²⁰ जुब्बन दै

२ पुत्र ३ उसके ४ स्तुतियोग्य ५ विना सन्तान मरा उसके रजि नामक छोटे भाई ने ६ देवताओं की सहाय की ७ सब पाप का सेवन करके इन्द्र ८ से मारे गये ९ सुन्दर १० इन्द्रियों को रोकनेवाला हुआ मानों ११ दूसरे १२ नीति सहित१३बुढापा१४तेरी युवा अवस्था से१५परिचय (अनुभव) करूं इसकारण से हे सुपुत्र तेरा जोबन मुझे देकर मेरा१६बुढापा तू ले१७वंश १८ स्वामिपन के उचित १९ इस पीछे २० पीछा यौवन देकर ।।२३।।

समय पर स्वर्गको लाह लयो ॥ २३ ॥

जजातिके बडे पुत्र जदुकै सहस्रजित् १०।१ क्रोष्टु १०।२ नल १०।३ रघु १०।४ यह पुत्रनको चतुष्क¹ ४ जान्यौं ॥

तिनमैं बडे पुत्र सहस्रजितके सतजित ११ ताकै हैहय१२।१ महाहय १२।२ वेणुहय १२।३ यहै तनूजनको त्रितय² ३ मान्यौं ॥

बडे हैहयके धर्म १३ताकै धर्मनेत्र१४ताकै कुंति१५ताकै सोहंजि१६तासौं माहिष्मान१७पराक्रमी जो माहिष्मती पुरी बसाय तत्थ रह्यो ॥

ताकै भद्रश्रेण्य १८ ताकै दुर्दम १९ ताकै बनक२०तासौं कृतबीर्य २१।१कृताग्नि२१।२कृतवर्मा२१।३कृतौजा२१।४यह पुत्रनको चतुष्टय³४कह्यो ॥२४॥

इनमैं कृतबीर्यके सहस्रार्जुन २२ सप्त७द्वीपवतीनरेस लंकेस्वर रावणकौं सरासैंनकी सिंजनी⁴मैं बांधि लायो ॥

जानैं दस हजार१००००सत्र⁶ करि दत्तावतारके बरसौं बाँहु सहस्र⁷१अधर्मरतबिज्ञान⁸२धर्मसौं पृथ्वीजय३धर्मसौं पालन४सत्रुनसौं बिजय५परमेश्वरसौं मृत्यु६पायो ॥

पच्चयासी हजार८५०००हायन⁹ माहिष्मतीमैं राज्य करि अधर्मके संकलपहुकौं जरूर जानि जानि द्वीपनमैं जाय जाय दंड देत भयो॥ अरु जाके चिंतनतैं नष्ट वस्तु को प्राप्ति होय ऐसो प्रभाव लयो।२५।

अर्जुनकै सूरसेन २३।१ मधु २३।२ जयध्वज २३।३ प्रमुख¹⁰सत१००

१ चारों का समुदाय २ तीनोंका समुदाय ३ चारों का समुदाय ४ धनुष की ५ प्रत्यञ्चा में ६ यज्ञ कर दत्तात्रेय के वरसे ७ सहस्रार्जुन ने अधर्म में प्रीति करनेवाले मनुष्यों से तो ८ ज्ञान लिया, धर्म से पृथ्वी का विजय किया, धर्म से ही पालन किया, शत्रुओं से विजय पाया और परमेश्वर से मृत्यु पाई ९ वर्ष माहिष्मती नगरी में राज्य करके अन्य द्वीपों में अधर्म में मनुष्यों के मन का व्यापार जान कर वहां जा जा कर उनको दंड दिया, जिस सहस्रबाहु को याद करने से नाश पाई हुई वस्तु की फिर प्राप्ति होजावे ऐसा प्रभाव उसने लिया ॥ २५ ॥ १०आदि

पुत्र भये ॥

तिनमैं जयध्वजकै तालजंघ २४ तालजंघहूकै तालजंघ२५ नामक सत १०० पुत्र ठये॥

तिनमैं मुख्य तो बीतिहोत्र २५।१ तासौं अर्जुनको बंस बिसेसहू बीतिहोत्र कहिये ॥

अरु याको अनुज २५।२ ताके वृष २६ ताके मधु २७ ताकै हू वृष्णि २८ प्रमुख सत १०० पुत्र श्रवनपथमैं गहिये ॥ २६ ॥

जदुके दूजे २ पुत्र क्रोष्टुकै वृजिनीवान ११ ताकै स्वाहित १२ताकै ऋष्यंगु १३ ताकै चित्ररथ १४ ताकै चतुर्दस १४ महारत्नपति चक्रवर्त्ती महाकुटुंब राजा सप्तबिंदु १५नैं जन्म लीनौं ॥

जाकै लक्ख १०००० रानी दसलक्ख१००००००तनय भये तिनमैं बडे पृथुजसा१६।१पृथुकर्मा१६।२पृथुजय१६।३पृथुकीर्ति१६।४ पृथुदांता१६।५पृथुश्रवा१६।६छ६पुत्र अपने जसको प्रसार कीनौं ॥

इनमैं छोटे पृथुश्रवाकै पुत्र तम१७ताकै असना१८ जानैं एक सत१०० अश्वमेध करे ॥

अरु असनाके सतेषु१९ताकै रुकमकवच२०ताकै परावृत२१ताकै रुक्मेषु२२।१पृथुरुक्म२२।२ज्यामघ२२।३पालित२२।४हरि२२।५पंच५पुत्र भये धर्म भरे॥ २७॥

तिनमैं तीजो३ज्यामघ२२।३महास्त्रीजित कोऊ राजकन्याकौं बिबाहके अर्थ जीति लायो तथापि सैव्यारानीके भयतैं अपनौं संकल्प वृथा करि तेरे पुत्र होयगो ताकौं बिबाहिबेकौं यह आनी यैं सैं कहत भयो ॥

पीछैं ज्यामघसौं सैव्यामैं विदर्भदेसको प्रवर्तक पुत्र विदर्भ२३प्रकट्यो ताकौं वह कन्या बिबाही तामैं विदर्भसौं क्रथ२४।१ कौसिक२४।२लोमपाद२४।३यह तनयको त्रिक३उद्गमैं लहत भयो ॥

२ कानों में ग्रहण करो [सुनो ३ पुत्र ४ स्त्री का जीताहुआ [स्त्री से डरनेवाला] ५ विदर्भ देश, इस नाम की प्रवृत्ति करानेवाला ६ जन्म लिया

तिनमैं कोसिक२४।२कै बभ्रु२५ताकै धृति२६ताकै कौसिक२७ताकै पुत्र चेदि२८तासौं चेदिवंस बिख्यात जान्यौं ॥

अरु बिदर्भके बडे पुत्र क्रथकै कुंति२५ताकै वृष्णि२६ताकै निर्वृति२७ताकै दासार्ह२८ताकै व्योम२९ताकै जीमूत३०ताकै बिकृति३१ताकै भीमरथ३२ताकै नवरथ३३ताकै दसरथ३४ताकै सकुनि३५ताकै करंभि३६ताकै देवरात३७ताकै देवक्षत्र३८ताकै मधु३९ताकै तनय कुरुबंस४०ताकै अनुरथ४१ताकै पुरुहोत्र४२ताकै अंसु४३ताकै पुत्र सात्वत४४मान्यौं ॥ २८ ॥

सात्वतकै भजन४५।१भजमान ४५।२ दिव्यांतक४५।३ देवावृध ४५।४महाभोज४५।५अंधक४५।६वृष्णि४५।७ए सप्त७ पुत्र भये ॥

तिनमैं दूजे२भजमानकै निमि४६।१कृकण४६।२वृष्णि ४६।३तथा इनहीके सापत्न[1] भ्राता सतजित् ४६।४सहस्रजित् ४६।५अजिता यु४६।६ए खट६तनुज ठये[2] ॥

अरु चोथे४देवावृधकै बभ्रु४६तथा सात्वतके पंचम५पुत्र धर्मधुरीण महाभोजके कुलमैं भोज१मार्तिक२अवदात३प्रमुख[3] महाबिख्यात राजा जानिये ॥

अरु सात्वतकै पुत्र वृष्णिकै सुमित्रो नामक पुत्र युधाजित्४६ ताकै अनुमित्रासित४७ताकै अनुमित्रनिघ्न४८ताकै सत्राजित४९।१ प्रसेन४९।२दोय२पुत्र भये तिनमैं सत्राजितहूकौं सूर्यके दये स्यमंतक मनिके प्रभावतैं महाश्रील[4] मानिये ॥ २९ ॥

अरु वाही वृष्णिके पौत्र अनुत्रासितकै सिनि४८ताकै सत्यक ४९ताकै जुजुधान५०ताकै असंगत५१ताकै कुणि५२ताकै युगंधर ५३यहै सैनेय बंस कह्यो ॥

अरु वाही अनुमित्रासितकै वृष्णि४८भयो ताकै स्वफल्क ४९।१ चित्रक४९।२यह तनूजनको युग्म[5] लह्यो ॥

---

१माता की सौत [सोक] से पैदा हुए भाई २हुए ३आदि ४बडा धनवान् ५जोड़ा

स्वफल्ककै अक्रूर५०।१उपसंग५०।२मृदुरवस ५०।३ अरि५०।४गिरि५०।५रक्त५०।६उपेक्ष५०।७सत्रुघ्न५०।८आरिमर्दन५०।९ मंधृक५०।१०वृषधर्म५०।११ गंध५०।१२ सोजबाह ५०।१३ प्रति५०।१४प्रमुख पुत्र तथा सुतारा५०।१कन्या भई ॥

अरु चित्रककै पृथु५०।१विपृथु५०।२प्रमुख त्यौंही अक्रूरकै देव५१।१अनुपदेव५१।२यहै ही दायादनकी द्वैई२ ॥ ३० ॥

अरु सात्वतके छठे पुत्र अंधकके कुकुर४६।१भजमान४६।२सुचि४६।३कंबलबर्हिष४६।४ए च्यारि४पुत्र सुनेंगये ॥

तिनमैं वडे कुकुरके वृष्णि४७ताकै कपोतरोमा४८ताकै विलोमा४९ताकै तुंबुरुसखा भवसंज्ञ चंदनोदक दुंदुभि५०ताकै अभिजित पुनर्वसु ५१ताकै पुत्र आहुक५२।१कन्या बाहुकी५२।२ए दोय२संतान भये ॥

आहुकके उग्रसेन५३।१देवक५३।२द्वै२ही तनय तिनमैं बडे उग्रसेनकै कंस५४।१न्यग्रोध५४।२सुनामा५४।३कंक५४।४संकु५४।५सभूमि५४।६राष्ट्रपाल५४।७युद्धसृष्टि५४।८तुष्टिमान५४।९ए नव९पुत्र तथा कंसा५४।१कंसवती५४।२सुतनु५४।३राष्ट्रपालिका५४।४कंका५४।५ए पंच५पुत्री भई ॥

अरु देवककै देववान५४।१उपदेव५४।२वसुदेव ५४।३ देवरक्षित ५४।४ए च्यारि४सूनु तैसैं ही वृपदेवा५४।१उपदेवा५४।२देवरक्षिता ५४।३श्रीदेवा५४।४सांतिदेवा५४।५सहदेवा५४।६देवकी५४।७सप्त ७ कन्या भई ॥३१॥

पहिलैं सात्वतको दूजो२पुत्र भजमानक कह्यो ताहीकै एक पुत्र विदूरथ भयो४६ताकै सूर४७ताकै सनि ४८ सनिकै प्रतिक्षत्र ४९ताकै स्वयंभोज५०ताकै हृदीक५१ताकै कृतबर्मा५२।१सतधन्वा ५२।२देवामीढ५२।३ताहीकौं सूर५२।३हू कहै ऐसैं यह तनूजनकी

---

१ आदि २ भाइयों का ३ जोड़ा ४ तुंबुरु [देवयोनि विशेष] का मित्र ५ पुत्र

ई३मानौं ॥

तिनमैं देवामीढसौं माग्षिा पत्नीमैं बसुदेव५३।१देवभाग५३।२ वश्रिय५३।३अनावृष्टि५३।४कथक ५३।५वत्स५३।६आनंद५३।७ [ंजय५३।८समीक५३।९गंडूष५३।१०ए दस१०पुत्र अरुपृथा५३।१श्रु देवा५३।२श्रुतकीर्ति५३।३श्रुतश्रवा५३।४राजाधिदेवी५३।५ए पंच५ त्रिका भई जानौं ॥

इनमैं बडी पुत्री पृथा५३।१तो पितानैं असंतति अपनैं मित्र रा- ा कुंतिकौं संतानभूत[३] दई ॥

जाकै कन्याभावमैं दिवाकरसौं कर्ण१भयैं पीछैं यह कुरुराज ांडुनैं बिबाहि लई ॥३२॥

अरु श्रुतदेवा५३।१कारूषराज वृद्धशर्मांकौं बिबाही जामैं दामो- रको द्रोही दंतबक्र भयो ॥

अरु श्रुतकीर्ति५३।१कैकेयराजकौं दई तामैं संतर्दनादिक पुत्र नके पंचक५नैं जन्म लयो ॥

श्रुतश्रवा५३।४चेदिराज दमघोषकौं बिबाही तामैं सिसुपालनैं उद्गम पायो ॥

अरु राजाधिदेवी५३।५अवंतिराज जयसेनकौं परिनाई तामैं बिं द१अनुबिंद२पुत्र मित्रबिंदा पुत्रिका यह संतति त्रिक ३ उद्भव ल- हि भयो ठायो ॥३३॥

बसुदेवसौं रोहिणीमैं बलभद्र ५४।१ सारण ५४।२ सठ ५४।३ दु- र्मद ५४।४ प्रमुख मदिरामैं नंद ५४।१ उपनंद ५४।२ कृतक ५४।३ प्र मुख भद्रामैं उपनिधि ५४।१ गय ५४।२ प्रमुख ॥

१ तीनों का समूह २ सन्तान रहित अपने मित्र कुन्ति नाम के राजा ३ सन्तान के उचित समझकर [इसीको अपना सन्तान मानो] देदी उसके कुमारपन में ४ सूर्य से ५ कृष्ण से द्रोह करनेवाला ६ पांचों के समुदाय ने जन्म लिया यहां यह नहीं जानना चाहिये कि पांचों ने एक साथ जन्म लिया था किन्तु कैकय राजा के पांच पुत्र हुए इसकारण पांचों का समूह कहागया है ७ जन्म लिया ८जन्म लेकर प्रसिद्ध हुआ ९ आदि

बैशलीमें कौशिक ५४।१ देवकीमें कीर्तिमान ५४।१ सुसेन५४।२ भद्रसेन ५४।३ इंगुद ५४।४ सुभद्र ५४।५ बिदेव ५४।६ बसुदेव५४।७ गद ५४।८ प्रमुख पुत्र सुभद्रा ५४।१ पुत्रिका इत्यादिक अनेकनमैं अनेक संतान भये ॥

अरु बलभद्रके निषठ ५५।१ उल्मुक ५५।२ सारणाकै नार्षिमान् ५५।१ इसच्छिसु५५।२ सत्यधृति ५५।३ प्रमुख श्रीबासुदेवकै रुक्मिणीमैं प्रद्युम्न ५५।१ चारुदेष्ण५५।२प्रमुख प्रद्युम्नकै ककुद्मतीमैं अनिरुद्ध५६ तासौं भद्रामैं बज्र५७ ताकै प्रतिबाहु५८ ताकै सुचारु ५९ ऐसैं अनेक संततिके प्रयुतन[1] प्रस्तार[3] गये ॥

या जदुकुलके कुलनकी हू संख्याको गनिबो गणकराजनकै[4] सिंहके बृहस्पतिको बिबाह भयो जात ॥

अरु तीन खर्ब अष्ट सहस्र अष्ट सत ३०००००००८८०० प्रमित[5] जिनके[6] अध्यापक भये ख्यात[7] ॥ ३४ ॥

ऐसैं मगधराजके पुरोहितनैं चंद्रबंसमैं जदुबंस कहि जजातिके दूजे पुत्र तुर्वसुको बंस कह्यो ॥

तुर्वसुकै पुत्र बन्हि१०ताकै भर्ग११ताकै भानु१२तासौं चित्रभानु१३ताकै करंधम१४ताकै मरुत्त१५भयो जानैं संततिके[8] अभाव करि पुरूके हो[9] कुलमैं अंतर्भाव लह्यो ॥

तोजे३पुत्र द्रुह्युकै बभ्रु१०ताकै सेतु११तासौं आरब्ध१२ताकै गांधार१३तासौं धर्म१४ताकै घृत१५तासौं दुर्मद१६ताकै प्रचेता१७जाकी संततिनैं अधर्मके आचरनतैं उदीचीको[10] आधिपत्य[11] लहि म्लेच्छभाव पायो ॥

---

१श्रीकृष्ण के २ दश लाख को प्रयुत कहते हैं ऐसे अनेक प्रयुत ३ फैल गये ४ ज्योतिषियों के सिंह राशि पर स्थित बृहस्पति के विवाह के समान हो गया अर्थात् सिंहस्थ में विवाह होते ही नहीं उसीमाफिक यदुवंश की गणना भी नहीं होसक्ती ५ प्रमाण से ६ पढ़ानेवाले ७ प्रसिद्ध हुए ८ सन्तान नहीं होने के कारण पुरु के कुल में ही ९ मिल गया १० उत्तर दिशा का ११ स्वामी होकर म्लेच्छ (नीच जाति) होगया

अरु चोथे ४ पुत्र अनुकै सभानर १०।१ चक्षु१०।२ परमेक्षु१०।३ तीन ३ तनय तिनमैं बडे सभानरके कालनर ११ तासौं सृंजय १२ ताके पुरंजय १३ ताकै जनमेजय १४ तासौं महासाल १५ ताके महामना १६ तासौं उसीनर १७।१ तितिक्षु१७।२ यह अंगजनको उभय २ मागधननैं गायो ॥ ३५ ॥

उसीनरकै सिवि १८।१ नृग १८।२ नष्ट १८।३ कृमि १८।४ वर्चस्वी १८।५ पंच ५ पुत्र भये ॥

तिनमैं बडे महाउदार सिविकै बृषदर्भ १९।१ सुबीर १९।२ कैकेय १९।३ मद्रज १९।४ च्यारि ४ ही आत्मज ठये ॥

उसीनरके अनुज तितिक्षुकै उपद्रव्य १८ ताकै हेम १९ तासौं सुतपा २० ताकै बलि २१ जाके क्षेत्रमैं दीर्घतमासौं अंग २२।१ वंग २२।२ कलिंग २२।३ पुंड्र २२।४ सुम्मह २२।५ यह पुत्रनको पंचक ५ जानिये ॥

तिनमैं अंगके अयोन्य २३ ताकै दिविरथ २४ तासौं धर्मरथ २५ ताकै चित्ररथ रोमपाद २६ ताकै चतुरंग २७ तासौं पृथुलक्ष २८ताकै चंपापुरीको निर्माता चंप २९ मानिये ॥ ३६ ॥

चंपकै उर्यंग३०ताकै भद्ररथ३१ताकै वृहद्रथ३२।१वृहत्कर्मा३२।२ दोय२पुत्र जन्म लह्यो ॥

वृहत्कर्माकै वृहद्भानु३३ताकै वृहन्मना३४तासौं जयद्रथ३५ताकै द्विज१राजन्य२वर्ग्ग के अंतराल सूतोपनामक बिजय३६ताकै धृति३७तासौं धृतव्रत३८ताकै सत्यकर्मा३९तासौं अधिरथ४०जानैं देवनदीतैं मंजूषा निकारि कर्ण४१सो पुत्र पायो कर्णकै वृखसेन४२

---

१ पुत्रों के इस जोड़े का होना २ भाट लोगों ने कहा है ३ पुत्र हुए. बलि नामक राजा की ४ राणी में दीर्घतमा नामक मुनि से ५रचनेवाला ६ ब्राह्मण और क्षत्रिय ७ वर्ण के ८ बीच में ९ सूत (ब्राह्मणी स्त्री में क्षत्रिय के वीर्य से पैदा होवे उसको सूत कहते हैं) उपनामक१०गंगा नदी से११मंजूस [सन्दूक] निकाल कर

प्रमुख पुत्र ऐसैं अनुक्रोहु अन्ववाय कह्यो ॥

जजातिके पंचम५पुत्र पुरूकै जनमेजय१०ताकै प्रचिन्वान्११ तासौं प्रवीर१२ताकै मनस्यु१३तासौं अभयद१४ताकै सुद्युम्न१५तासौं बहुगव१६ताकै संयाति१७तासौं अहंयाति१८ताकै रौद्राश्व१९ तासौं ऋतेयु२०।१अनिलेयु२०।२कृतेयु२०।३कक्षेयु२०।४स्थंडिलेयु २०।५धृतेयु२०।६स्थलेयु२०।७धर्मेयु२०।८संप्रतेयु२०।९वनेयु२०।१० इन दस१०राजकुमारन माताकौं सपुत्रा कीनी ॥

तिनमैं बडेऋतेयुकै रंतिनार२१ताकै पुत्र अप्रतिरथ२२।१ध्रुव२२।२ या अंगज[3] उभय२मैं अप्रतिरथकै कण्व२३तासौं विधातिथि२४जहाँसौं काण्वायन विप्र होय प्रतिग्रह[4]१जाजन[5]२अध्यापन[6]३सहित छह[7] कर्म वृत्ति लीनी ॥ ३७ ॥

अरु अनिलेयु आकरसौं दुष्खंत२१आदि च्यारि४रत्न प्रकटे तिनमैं दुष्खंतसौं सकुंतला अधर[10] अरणीमैं आहित[11] हव्य[12]को आहारक[13] चक्रवर्ती नरेस भरत२२दीप्यमान भयो ॥

ताकै नव९पुत्र भये तिनकौं अपनैं अनुरूप[14] न देखि जनकनैं[15] कुपुत्र कहे तब उनकी जननिनैं सबनहीकौं मारि पोतनको[16] पाप लयो ॥

तदनंतर[17] भरतनैं पुत्रकामना करि मरुत्सोमसत्र[18][19] कीनौं तहाँ पहिलैं वृहस्पतिसौं अग्रज उतत्थ्यकी अंगना[20] ममतामैं आग्रह करि उपज्यो ज्यो भारद्वाज ताकौं मरुतदेवनैं भरतकौं संतानभूत[21] करि

---

१आदि२वंश३इन दोनों पुत्रोंमे४दान लेना५यज्ञ कराना६वेद पढाना७छः कर्म[यज्ञ करना, यज्ञ कराना, वेद पढाना, दान देना और दान लेना]अनलेयु रूपी८खान से ९दुष्यन्त आदि चार रत्न प्रकटे तिनमें दुष्यन्त से शकुन्तला की१०योनि रूपी अरणी में १२ होम के पदार्थ रूपी११शत्रुओं को१३खानेवाला (अग्नि) चक्रवर्ती राजा भरत प्रकाशित हुआ१४अपने सदृश नहीं देख कर१५पिता ने१६ बालकों का पाप लिया १७ जिस पीछे भरत ने पुत्र होने की कामना से१८ मरुत्देवों के अर्थ १९ सोमयज्ञ किया तब वृहस्पति के बडे भाई उतत्थ्य की ममता नामक २० स्त्री मे पैदा हुए भरद्वाज को मरुत्देवों ने२१ सन्तान

अप्यो तानैं बितथ२३नाम पायो॥

वितथकै भवमन्न्यु२४ताकै वृहत्क्षेत्र२५।१महावीर्य२५।२आनर२५।३गर्ग२५।४यह पुत्र चतुष्क४प्रादुर्भाव लायो ॥ ३८ ॥

इन च्यारि४नमैं आनरकै तो स्वयंगुरुधी २६।१रंतिदेव२६।२द्वै२ही सुनैं रु छोटे गर्गके सिनि२६पुत्र भयो जहाँ तैं गर्गकेहू कुलके सबननैं बिप्र होय गार्ग्यसैन्य असो उपटंक धार्‌यो ॥

अरु बितथके दूजे२पुत्र महाबीर्यकै उरुक्षय२५ताकै त्र्यारुणा२६।१पुष्करिणा२६।२कपि२६।३ए तीन३तनय भये तिनहू बिप्र होय राजन्यधर्म बिसार्‌यो ॥

बडे वृहत्क्षत्रके सहोत्र२६ताकै हस्तिनामपुरको निर्माता हस्ती२७ नाम पुत्र जान्यौं ॥

अरु ताकै अजमीढ २८।१ द्वयमीढ २८।२ उरमीढ२८।३यह तनयनको त्रितय ३बखान्यौं ॥ ३९ ॥

इनमैं बडे अजमीढके कंठ २९।१ वृहदिषु २९।२ नील २९।३ ऋक्ष २९।४ प्रमुख पुत्रनमैं जेठे कंठके तो कांठायन द्विज भये रु वृहदिषुकै वृहद्धनु ३० तासौं वृहत्कर्मा ३१ ताकै जयद्रथ ३२ तासौं बिश्वजित ३३ ताकै श्वेतजिव्ह ३४ तासौं श्येनजित३५।१ चिरांसुक ३५।२ अंकस्पद ३५।३ दृढधनु ३५।४वत्स ३५।५तिनमैं श्येनजितकै रुचिरांचक ३६।१ पृथुसेन ३६।२ इनमैं अनुजनकै पार ३७ तासौं नीर ३८ ताकै सत १०० पुत्र तिनमैं कांपिल्यराज ३९ समरप्रधान ॥

अरु समरकै पार ४०।१ सुपार ४०।२ सदश्व४०।३ तीन ही तनय नयनिधानँ ॥

इनमैं पारसौं पृथु ४१ ताकै सुकृति४२ तासौं बिभ्राज४३ताकै अणुह ४४ तासौं व्यासावतारके तनय शुक मुनिकी तनया की

रूप दिया १ जन्म लिया २ पदवी (खिताब) ३ क्षत्रियों के धर्म को छोड दिया ४ रचनेवाला ५ आदि६वडे७नीति ही है धन जिनके८वेदव्यास के पुत्र

जो रानी तामैं तनूज ब्रह्मदत्त ४५ भयो ॥

तासौं भल्वाट४६ताके द्विढ४७तासौं यवीनर ४८ताके धृतिमान ४६तासौं सत्यधृति५०ताकै दृढनेमि५१तासौं सुपार्श्व५२तासौं सुमति ५३तासौं सन्नतिमान५४ताकै पुत्र कृत५५जानैं हिरण्यगर्भसौं जोगलयो

या कृतकै उग्रायुध५६ताकै क्षेम५७तासौं सुबीर५८ताकै रिपुंज य५९तासौं बहुरथ६०नाम तनय जात ॥

अरु हस्तीके पुत्र अजमीढकै नीलिनी नाम रानीमैं भयो जो नील२९।३ताकै पुत्र सुसांति३०तासौं पुरुजानु३१ताकै चक्षु३२तासौं हर्यश्व३३ताकै मुद्गल३४।१शृंजय३४।२बृहदिषु३४।३यवीनर ३४।४कंपिल्य३४।५ए पंच५पुत्र भये तिनह्नीतैं पांचालदेस जानौं ख्यात ॥

इनमैं मुद्गलकै कोउक संतानके तो पांचाल मौद्गल्य उपनामक बिप्र भये ॥

त्यौंही मुद्गलकै अपर पुत्र दृढाश्व३५ताकै पुत्र दिवोदास ३६कन्या अहल्या३६ए दोय२ठये ॥ ४१ ॥

या अहल्यामैं तो सुरथसौं सूनु सतानंद१तासौं धनुर्वेदको पारंगत सतधृति२भयो जाको सुक्र उर्बसीकौं देखतही स्कन्न होय तेजनके तंबनमैं द्विधाभूत पर्‌यो ॥

तासौं कृपाचार्य३।१तथा कृपी३।२यह युग्म२भयो जाकौं सिकार के समय राजा संतनु देखि अपनैं पुर लाय पोखित कर्‌यो॥

अरु दृढाश्वको पुत्र जो दिवोदास३६ताकै मित्रायु तासौं च्यवन३७ताकै सुदास३८तासौं सहदेव३९ताकै सोमक४०तासौं जंतु४१प्रमुख सत१००पुत्र भये तिनमैं छोटो वृपभ४१ ताकै द्रुपद४२ताकै धृष्टद्युम्न४३तासौं धृतकेतु४४ऐसैं नीलको बंस कह्यो ॥

---

शुकदेव की पुत्री १ ब्रह्मा से २ जन्मे ३ पञ्जाब देश प्रसिद्ध हुआ ४ दूसरा पुत्र ५ पुत्र ६ धनुर्वेद के पार जानेवाला अर्थात् सम्पूर्ण जाननेवाला ७ वीर्य ८ गलित (झर कर) होकर ९ बांस के१०वृन्दों (बड़े) में ११ दो टुकड़े होकर गिरा १२ आदि

अरु अजमीढको चोथो४पुत्र जो ऋक्ष ताकै संबरण३०ताकै रानी तपनकी[1] तनया[2] जो तपती तामैं कुरुक्षेत्रके प्रवर्तक कुरु३१नाम पुत्रनैं जन्म लह्यो ॥ ४२ ॥

राजा कुरुकै सुधनु३२।१जन्हु३२।२परीक्षित३२।३प्रमुख[3] पुत्रनमैं सुधनुकै सुहोत्र३३ताकै च्यवन३४तासौं कृत३५ताकै परिवसु३६तासौं बृहद्रथ३७।१प्रत्यग्र३७।२संबल३७।३कुस३७।४ऋषभ३७।५बेल्य-३७।६मत्स्य३७।७प्रमुख पुत्र जानिये ॥

तिनमैं बडे बृहद्रथकै कुसाग्र३८।१जरासंध३८।२उभय२अंगजनमैं कुसाग्रकै वृषभ३९ताकै पुष्पवान४०तासौं सत्यहित४१ताकै सुधन्वा४२तासौं जतु४३असैंही जरासंधकै सहदेव३९ताकै सोमावि४० तासौं श्रुतश्रवा४१सोही सुभवानू४१ताकै अयुतायु४२तासौं निरमित्र४३ताकै स्वक्ष४४तासौं बृहत्कर्मा४५तासौं सेनाजित्४६तासौं श्रुतंजय ४७ ताकै बिप्र ४८ ताकै सुचि ४९ ताकै क्षैम्य५० ताकै मनौं आपहीकौं भावी[4] जामाता[5] जानि प्रीतिपरायन चातुर्भुज[6] गोगके सहाय समर्थ सुब्रत ५१ तासौं धर्म ५२ ताकै सुश्रम ५३ तासौं दृढासन५४ ताकै सुमति५५ तासौं सबल५६ तासौं सुनीत ५७ ताकै सत्याजित ५८ तासौं विश्वजित ५९ ताकै रावरो[7] स्वसुर यह राजा रिपुंजय ६० मानिये ॥

अरु कुरुके तीजे३पुत्र परीक्षितके जनमेजय३३।१श्रुतसेन३३।२ भीमसेन३३।३उग्रसेन३३।४च्यार४ही पुत्रनके जुदे बंस भये ॥

अरु कुरु सुत जन्हुकै सुरथ३३ताकै बिदूरथ३४तासौं सार्वभौम ३५ताकै जयसेन३६तासौं अर्वाचीन३७ताकै आयु३८आयुसौं अक्रोधन३९तासौं देवातिथि४०ताकै ऋक्ष४१तासौं भीमसेन४२ताकै दिलीप४३तासौं प्रतीप४४ताकै देवापि४५।१संतनु४५।२वाल्हीक

१ सूर्य की २ पुत्री ३ आदि पुत्रों में ४ होनेवाला ५ जमाई ६ चहुवाण ७ हरदेव नामक चहुवाण से विश्वजित् का पुरोहित कहता है कि सत्यजित् के यह आपका सुसर विश्वजित् है.

तासौं जिह्वा१दंत२नेत्र३निकसिपरे रु देवांतकनैं देह तज्यो ॥
सो देखि त्रिसिरानैं नीलके अंगमैं अनेक आघात देकैं बिसेस जंग सज्यो ॥
वाहीसमय महोदरहू अन्य गजपैं आरूढहोय नीलहीके अनेक आघात देतभयो ॥
अरु नीलहूनैं आपो सम्हारि एक१बडो अँद्रि उठाय महोदरके मस्तकपैं डारि दयो ॥ १२ ॥
तासौं मातंग सहित महोदरकौं मर्यो देखि त्रिसिरानैं बढिकै वज्रांगकै बिसेस बान लगाये ॥
अरु मारुतिनैं अनेक तरु पर्वत चलाये तेहू तीरनकरि काटिगिराये ॥
त्रिसिराके रथके हय वज्रांगनैं नखनसौं फारिडारे तबही प्रकोपसौं त्रिसिरानैं सक्ति चलाई ॥
सो गर्जनाकरि आवतीही पकरि आंजनेयनैं उभय२भिँत्तिकरि गिराई ॥१३॥
तबही त्रिसिरानैं वज्रांगके वँच्छस्थलमैं तरवारि दई ताहूकी संकाकरि त्रिमूर्द्धाके उरमैं प्रतल दयो ॥
तासौं अचेतहोय निसाचर घूमिकैं रंगस्थलमैं गिरत भयो ॥
गिरतेको खड्ग लैकैं वज्रांगनैं महानाद कीनौं ॥
ताकौं न सहिसक्यो यातैं दसग्रीवकुमारहू उडिकैं वज्रांगके मुष्टिको प्रहार दीनौं ॥१४॥
तबही महाकोपकरि आंजनेयनैं किरीट पकरि त्रिसिराके तीनौं३ही उत्तमांग मंडलाग्रसौं छेदिडारे ॥

१ अपने आप को अथवा अपने पराक्रम को सम्हाल कर २ पर्वत ॥ १२ ॥ ३ हाथी सहित ४ हनुमान के ५ हनुमान ने ६ हनुमान ने ७ दो टुकड़े करके तोड़डाली ॥ १३ ॥ ८ वक्षःस्थल (हृदय) में ९ जिस तलवार के फिर प्रहार के भय से त्रिशिरा के हृदय पर १० थप्पड़ मारी ११ युद्ध भूमि में ॥१४॥ १२ खड्ग से काटडाले

सो देखि महापार्श्वनैं[1] ऐरावत पुंडरीकादि दिग्गजनकौं[2] भया-
वह सर्वायस[3] गदाकौं पकारि सहस्त्रन साखामृग[4] प्रहारे ॥

तबही कपिसादूल[5] ऋषभनैं आय महापार्श्व अटक्यो[6] ताके उ-
रमैं निसाचरनैं गदाकी दई ॥

तासौं चिरकालमैं[7] सचेतनहोय महापार्श्व उरमैं मुष्टि मारी जि-
हिं आघात करि ऋषभादनैं मूर्छा लई ॥१५॥

दोहा ॥

महापार्श्व मूर्छित गिरत, ऋषभ गदा तस पाय ॥
लरतरहे कछुकाल अब, उठ्यो खलहु उफनाय ॥१६॥
ऋषभहिं छतं[9] मूर्छित बिरचि, अप्प गदा गहि एह ॥
जुरयो रु कपि पुनि मोहं[10] तजि, दौरयो इत अतिदेह[11] ॥ १७ ॥
गदा दुष्टकी बहुरि गहि, सोहि प्रहारयो सूर ॥
पुहवि[12] भिन्नमस्तक परयो, महापार्श्व अघमूर[13] ॥

षट्पात्

आय तबहि अतिकाय जुरयो कपिसेन मथत जहँ ॥
अतिबल लखि अखिलेस[14] कह्यो रावनसोदर[15]कहँ ॥
को यह सहँस१०००तुरंग जुत्त स्यंदनं[16] थित गज्जत ॥
केतनं[17] राहु कलंक सत्थ सारथि चउ४सज्जत ॥
अठतीस३८तून सोभित उचित त्रि३नत चाप रविकिरन सर॥

१पूर्वदिशाको धारण करनेवाला ऐरावत और अग्नि दिशाको धारण करनेवाला पुंडरीक आदि दिग्गजों को २भय करनेवाला ३सम्पूर्ण लोहे की बनीहुई ४वानरों को मारे ५ वानरों में सिंह ६ महापार्श्व को रोका ७ बहुत समय में ८ राक्षस ने ॥ १५ ॥ ९ घाव से मूर्छित करके १०मूर्छा छोडकर ११ अतिकाय (बडे शरीरवाला) ॥ १६ ॥ १७ ॥ १२भूमि पर १३पाप का मूल ॥१८॥ १४रामचन्द्र ने उसको बहुत बलवान् देखकर १५विभीषण से कहा १६ हजार घोड़ोंवाले रथ पर बैठाहुआ १७राहु के चिन्हवाली काली ध्वजा, चार सारथि जिसके रथ को हांकते हैं, अड़तीस जिसके भाथे (तरकस), नमेहुए तीन धनुष, सूर्य की किरण समान बाण, चार हाथ की मोटी मूठें लगीहुई, दश दश हाथ लंबी दो तलवारें, गले में लाल रंग की माला और पर्वत के तीखे शिखर समान

चउ४हत्थ मुट्ठि दस१०मित दुर्आसि अरुन माल पव्वय प्रखर१९
सुनत बिभीखन सयन जोरि अक्खिय इम बिन्नति॥
रावनसुत अधिवीर एह अतिकाय महामति॥
धान्यमालिनी जठरजात रथ१गज२हय३गति बर॥
दान१साम२नय३भेद४मंत्र५धनु६खग्ग७धुरंधर॥
भुज जास रहत लंका अभय जिहिं सुर असुर अवध्य वर।
विधिदत्त कवच१रथ२अस्त्र३ बस सु यह करत कपि तृप्त सर।२०।

दोहा

पासीपासरु सक्रपवि२, मारि प्रदर किय मोघ॥
सीघ्र जतन प्रभु अनुसरहु, उडे जात कपि ओघ॥२१॥

( षट्पात् )

मैंद१कुमुद२बलिनील३द्विविद४तिम सरभ५कपीश्वर॥
सुनत बिभीखन कथित पञ्च५सम्मुह हुव दुद्धर॥
तिनके गिरि१तरु२कट्टि कलह अतिकाय तुमुल किय॥
कोउ न भयउ समत्थ लैन रावन अंगज जिय॥
हतबलन छोरि हुष्टहु हुलसि बढि बुल्लिय प्रभुढिग बचन॥
नन मरहु रंक व्यवसाय१बल२रक्खहु दुव२सुहि देहु रन॥२२॥
सुनि यह कटु सौमित्रि चाप टंकोरि सर ऐंचिय॥

जिसका शरीर है यह कौन है॥ १९॥ १ हाथ जोड़कर २ अधिक वीर ३ मंदोदरी के ४ पेट से पैदाहुआ, घोड़े हाथियों का श्रेष्ठ चलानेवाला ५ देवताओं से और दैत्यों से नहीं मारेजाने का जिसको वर है और ६ ब्रह्मा के दिये हुए ७ अपने बाणों को बानरों से तृप्त करता है॥ २०॥ ८ वरुण के पाश और ९ इन्द्र के वज्र को जिसने अपने १० बाण मारकर ११ व्यर्थ कर दिये थे जिसको मारने का आप शीघ्र उपाय कीजिये १२वानरों के समूह उडेजाते हैं॥२१॥१३ विभीषण का कहाहुआ सुनते ही १४ भयंकर १५ रावण के पुत्र का जीव लेने को १६निर्बलों को छोड कर१७प्रसन्न होकर १८रामचन्द्र के पास जाकर बोला कि रंकों की तरह१९मत मरो तुम दोनों भाई२०उद्यम और बल रखते हो सो मुझे दो (दिखाओ)२१लक्ष्मण ने धनुष को२२टंकारके

भये बिचल अतिभीत जाहि सुनतहि कौणप जिय ॥
कहिय पिक्खि अतिकाय बाल न मरहु अविचच्छन ॥
काहि जगावहु काल बान मम अनल सत्रुबन ॥
सौमित्रि कहिय सूरत्व सठ बचन मात्र न करहु विदित ॥
करिअस्त्र१सस्त्र२निज जय करहु अर्भ न जानहु काल इत ।२३।
तब अतिकाय कलंब इक्क१मुक्किय लक्खनपर ॥
अर्द्धचंद्र करि वाहि कट्टि डारिय रघुकुंजर ॥
पञ्च५बिसिख पुनि प्रथित दये अतिकाय दुरासद ॥
पञ्चक५करि ते पञ्च५बहुरि दिय कट्टि मितंवद ॥
इक१मंदर तानि लक्खन असह हढ अतिकाय ललाट दिय ॥
व्है व्यथित कहिय व्यवसाय वर कर सिसु प्रहारकिय २४
सर इक१तीन३रु पञ्च५सत्त७इक्कमत्थ दये खल ॥
तीरन करि ते कट्टिदये लक्खन पिसेस वल ॥
तबहि इक्क१सर तानि अपर दिन्नौं लक्खन उर ॥
सु द्रुत काढ्ढि सौमित्रि धरिय आग्नेय मंदर धुर ॥
खल मरम तक्कि मुक्किय सु खग खलहु रौद्र प्रतिभट तजिय ॥
ते अस्त्र लरिय बिच्चहि बहुल दग्ध दुहुन भूतल भजिय॥२५॥

१ राक्षसों के जीव २ अतिकाय ने लक्ष्मण से कहा कि हे बालक ३ हे मूर्ख किसलिये काल को जगाता है ४ अग्निरूपी मेरे बाणों का शत्रु बनकर मत मर. लक्ष्मण ने कहा कि हे मूर्ख! केवल वचन से ही अपनी ५ वीरता प्रसिद्ध मत कर ६ मुझको बालक मत जान. इधर तेरा काल है ॥ २३ ॥ ७ बाण ८ रघुवंशियों में हाथी(श्रेष्ठ)९बाण १० प्रसिद्ध ११ दुष्ट अभिप्रायवाले अतिकाय ने १२ थोड़ा बोलनेवाले लक्ष्मण ने १३ तीर १४ व्याकुल होकर कहा कि तुम्हारा उद्यम१५श्रेष्ठ है १६ तुम्हारे हाथ तो बालक के से हैं परन्तु प्रहार बड़ा किया ॥ २४ ॥ १७दूसरा बाण लक्ष्मण के उर में दिया जिसको १८ शीघ्र निकाल कर लक्ष्मण ने१९अग्नि का२०बाण २१वह आकाश में गमन करनेवाला बाण छोड़ा जिसको२२रोकनेवाला दुष्ट ने भी रौद्र अस्त्र छोड़ा२३बहुत लड़कर दोनों जलकर२४भूमि का सेवन किया (भूमि पर पड़गये) ॥ २५ ॥

अस्त्र तबहि ऐषीक[1] सजव[2] मुक्किय रावनसुत ॥
ऐंद्र[3] प्रयुंजि अनंत[4] दियउ खल अस्त्र मारि द्रुत ॥
आसिर[5] किय जमअस्त्र सु करि वायव्य सेस हनि ॥
बेढि खलहिँ सरबुंद बिबिध बरख्यो नीरद[6] वनि ॥
अतिकाय कवच ते सर परसि भिन्नभल्ल[7] मुरि मुरि परे ॥
तँहँ आय पवन सेसहिँ[8] कहिय किम उपाय इतरहि[9] करे ॥२६॥
कंकट[10] याहि अभेद्य अग्ग अप्पिय हंसासन[11] ॥
ब्रह्म अस्त्र तुम तजहु हनन इहिँ जतन और नन ॥
सुनि समीर[12] बच सेस अस्त्र सुहि सर आरोपिय ॥
भुव अयास[13] ग्रह कंपि दाह दिसदिस प्रचंड दिय ॥
तिहिँ पिक्खि तजिय रावनतनय असि१ कुठार२ हल३ सक्ति४ सर५ ॥
तिन्ह कट्टि विसिख अतिकाय तक पहुँचि मत्थ छेदिय प्रकर[14] ॥२७॥
सुनि रावन करि सोक कहिय ऐसो कोउ न अब ॥
सबिभीखन[15]१ सुग्गीव२ राम३ लक्खन४ हनैं जु सब ॥
अहो[16] रामबल असह हमहु मन्न्यौं नारायन ॥
जररहत जिहिँ त्रास अरर[17] लंका द्वारायन[18] ॥
अति सावधान रक्खस रहहु सीता रक्खहु जतन सह ॥

---

१ ऐषीक अस्त्र विशेष अर्थात् रामचन्द्र ने काकरूप जयंत पर चलाया था वह अस्त्र २ शीघ्र छोडा ३ इन्द्र अस्त्र की योजना करके ४ शेषावतार (लक्ष्मण) ने दुष्ट के अस्त्र को शीघ्र मारदिया ५ राक्षस ने ६ वह वायु अस्त्र मेघ बनकर वर्षा, परन्तु वे बाण अतिकाय के कवच का स्पर्श करके ७ भालें टूटकर पीछे ही गिरगये वहां पवन ने आकर ८ लक्ष्मण से कहा कि ९ आपने दूसरे उपाय क्यों किये ॥२६॥ इसको आगे ११ ब्रह्मा ने अभेद्य १० कवच दिया था जिसके काटने का और उपाय नहीं है, ब्रह्म अस्त्र ही छोड १२ पवन के ये वचन सुनकर लक्ष्मण ने १३ इससे परिश्रम युक्त होकर भूतल के घर कांपने लगे और दशो दिशा में भयंकर अग्नि लगगई १४ विक्षेप करके ॥२७॥ १५ विभीषण सहित १६ रावण ने कहा कि रामचन्द्र का बल आश्चर्य के योग्य और नहीं सहा जावे ऐसा है हमने अब उनको परमेश्वर माना है जिनके भय से लंका के १८ दरवाजों के १७ किंवाड़ जुड़े ही रहते हैं

प्रात१रु निसीथं[1]२संध्या३समय कपिन परक्खहु कति असह ।२८।

दोहा

यह कहि बाहिर [2]आसिरन, गो रावन निजगेह ॥
सुत भ्रातन स्मृति चिंति सुच[3], आन्यों बहुरि अछेह ॥ २९ ॥

( षट्पात् )

जनक[4] दीन निज जानि ज्वलन[5] वढि वदिय इंद्रजित ॥
बिलखहु तात[6] न नैंक मोहि जीवत अरिष्ट इत ॥
विष्णु१रुद्र२रवि३सक्र[8]४साध्य[9]५अंतक[10]६वैस्वानर[11]७ ॥
को रक्खहि मम अग्ग सकल पिक्खहु अब सगर ॥
यह कहि अरोहि खर[12]रथ अतुल कढ्यो लरन दससिरकुमर ॥
सहँसन[13] अनेक बाहन सहित पुरायँजनहु हुव पिट्ठिपर ॥ ३० ॥
गज१हय२रासभ३करभ[14]४सर्प्प[15]५विच्छिय[16]६वृखदंसक[17]७ ॥
वग्घ[18]८सिंह९फेरव[19]१०वराह११स्वापद[20]१२सिखि[21]१३हंसक[22] १४
इत्यादिक बाहनन चले आरूढ[23] निसाचर ॥
इनहिं आनि हुतभूमि[24] सज्ज रक्खिय खल संगर[25] ॥
ससुगंध१माल२घृत१जाल२सुभ हुतभुक[26] हुँत[27] कंटक करे ॥
सरपत्र१सस्त्र२कलित[28]रु१सामिध[29]२अयस्त्रुक[30]१पटलोहित१धरे ॥ ३१ ॥

---

१आधी रात।२८।२शहर से बाहर रहनेवाले राक्षसों को यह कहकर, मरे हुए भाई और पुत्रों को याद करके अपार३शोक किया।२९।४अपने पिता को दीन जानकर५अग्नि के समान बढ़कर इन्द्रजित ने कहा६हे पिता कुछ विलाप मत करो मैं जीवित हूं तब तक इधर७अशुभ नहीं होवेगा८इन्द्र९गणदेवता१०यमराज११अग्नि. ये मेरे सामने रामचन्द्र की कौन रक्षा कर सकेंगे१२गधे जुते हुए रथ पर चढ़कर १३ हजारों राक्षस अनेक वाहों पर चढ़ेहुए इसके पीछे हुए॥३०॥ १४ ऊंट १५सर्प १६बीछू १७ बिल्ली १८ बघेरड़ा ( सिंहविशेष ) १९ स्याल २० कुत्ता अथवा वनपशु विशेष २१ मयूर २२ हंस, इत्यादिक वाहनों पर२३ चढ़कर राक्षस चले, इन सबको युद्ध के लिये तैयार करके२४होम करने की भूमि पर२५युद्ध करने को रक्खे और सुगंधि, माला, घृत और जाल(काष्ठविशेष)२६अग्नि में उस दुष्ट(इन्द्रजित्)ने२७होमे और सरपत्र के स्थान में शस्त्र रखकर २८ सहित २९ ईंधन और ३०लोहे का स्त्रुवा बनाकर लाल वस्त्र धरे।३१।

असित छाग गल१गहिय अनल पत्थरि सरपत्रन ॥
आहुति इक्क१हि लगत बढ्यो पावक प्रचंडपन ॥
अर्चि फिरिय अपसव्य गह्यो आवत हवि उर्द्धहि ॥
ब्रह्मअस्त्र खल तबहि चंड हुत किय सहाय चहि ॥
ताहिके मंत्र करि जप अतुल मंत्रे कंकट१चाप२रथ३ ॥
तिनसहित बहुरि मंडन तुमुल पिहित चढ्यो खल गगनपथ ॥३२॥
तस सहाय खिल तमकि कढे जुज्झन क्रव्यादन ॥
नभतैं खल तिन्ह कहिय होहु अरिसन हव्यादन ॥
कपिभय नैंक न करहु छकहु जयरस सब मोक्षत ॥
सु सुनि निसाचर सकल रूपे कपि नासकरन रत ॥
नव९सत्त७पंच५कपि घननिनद कट्टे इक्क१हि बानकरि ॥
इहिंगति असेस कटकहिं अडर भयदिन्नौं बपु बान भरि ॥ ३३ ॥
कपिन तजे गिरि कट्टि जंग किय अतुल सक्रजित ॥
दिय अट्ठारह१८पर्दर गंधमादन१उर अंचित ॥
नलकैं२दिय नव९बान मैंद३उर सप्तक७मारिय ॥
भल्लुकपे४हिं दस१०भेदि पंच५करि गज५हिं प्रहारिय ॥
बपु नील६तीस३०घत्तिय बिसिख ब्रह्मदत्त बर अस्त्रवल ॥
सुग्रीव७ऋषभ८अंगद९द्विबिद१०खंडितकिय अतिकोप खल ॥३४॥

---

फिर काले छाग ( बकरे ) का गला पकड़ कर सरपत्रों के ऊपर डाल कर अग्नि में डाल दिया इस एक आहुति के लगते ही प्रचंड अग्नि बढा और दाहिनी ओर ज्वाला बढकर हवि को ऊपर ही ग्रहण करलिया उस समय इन्द्रजित् ने ब्रह्म अस्त्र को उसमें होमा और उसीके मंत्रों का जप किया जिससे मंत्रेहुए कवच धनुष और रथ उस अग्नि में से निकले तिन सहित भयंकर युद्ध करने को गुप्त होकर आकाश मार्ग में चढा ॥ ३२ ॥ बाकी के राक्षस क्रोध करके उसके सहायक हुए जिनसे दुष्ट (इन्द्रजित) ने कहा कि शत्रु रूपी तृणों के अग्नि होजाओ १ मेघनाद ने, इसप्रकार सम्पूर्ण २ सेना को ३ निर्भय मेघनाद ने वानरों के शरीरों में बाण भरकर भय दिया॥३३॥४बाण५सुन्दर६रींछों के राजा जाम्बवान के७बाण घाले(घुसेड़े)८ब्रह्मा के दियेहुए श्रेष्ठ अस्त्र के बल से ॥ ३४ ॥

इत्यादिक भट अखिलकुणप१कतिकतिक मूढ२करि ॥
सर१असि२पट्टिस३सूल४भयद बहुबरासि अनखभरि ॥
सानुज रघुपति सीस आनि बरख्यो पुनि आसुग ॥
विविध बेध किय बीर जुत्त बिस्मय भ्राताजुग ॥
प्रभु कहिय अहो लक्खन लखहु अस्त्र ब्रह्म दारुन असह॥
हनि सबन मूढ करि तुमहमहिँ उद्धत जैहैं दुष्ट यह॥३५॥
सहहु अज्ज सौमित्रि परख विक्रांत१भीरु२पन ॥
इतीकहत इंद्रजित घुमडि सरबुंद तजिय घन ॥
अगजंगमके ईस समर सानुज अचेत हुव ॥
अबिभीखन१बज्रांग२धरनि सब मूढ गिरे ध्रुव ॥
तब जय मनाय रावनतनय कंटक नैर प्रवेसकिय ॥
इत आंजनेय१रावन अनुज२दुहुँन२रंग फिरि सोधदिय ॥३६॥

दोहा

दिनपंचम५लव खिल रहत, इम बासवजित एह ॥
सत्तसट्ठिकोटिन६७००००००० कपिन, गो मुख्यन हनि गेह ॥३७॥

(पट्पात्)

उल्का कर गहि इतहिँ बीर बज्रांग१बिभीखन२ ॥

---

१ कितनों को मुर्दे और कितनों को २ मूर्छित करके ३ कटारी ४ छोटे भाई सहित रामचन्द्र के ऊपर ५ वाण. ६ रामचन्द्र ने कहा कि हे लक्ष्मण देखो आश्चर्य करानेवाला ब्रह्मअस्त्र सहन करने योग्य नहीं है, अन्य सबको मारकर मुझको और तुमको मूर्छित करके यह दुष्ट अनम्र होकर जावेगा ॥ ३५ ॥ हे लक्ष्मण आज इस अस्त्र को सहन करो वीर और कायरों की यही परीक्षा है. चराचर के स्वामी युद्ध में छोटे भाई सहित अचेत होगये और विना विभीषण और हनुमान् के सब मूर्छित होकर भूमि पर गिरगये ७ नगर में गया, इधर ८ हनुमान् और विभीषण ने युद्ध भूमि में फिरकर सबका शोधन किया ॥ ३६ ॥ (अठारह निमेष नेत्र के पल मारने की एक काष्ठा और दो काष्ठा का एक लव हेमचन्द्र के मत से होता है ऐसे) पांच लव दिन बाकी रहते इसप्रकार इन्द्रजित सड़सठक्रोड़ मुख्य बानरों को मारकर घर गया ॥ ३७ ॥ अंगारे अथवा जलते हुए काष्ठ तथा मुसालें

मृत१जीवन२सुधि करन फिरे रनअजिर महामन ॥
निसातिमिरबिच निठि सकल मृत१मूढ२सम्हारे ॥
जांबवानढिग जाय यातु इम बचन उचारे ॥
भल्लुकअधीस तब असु भवुक गदित एह करि कर्णागत
मैं रच्छ कहिय असु खिल बिकल नैनन तोहि न लखिसकत ३८

( दोहा )

जातैं सुप्रज अंजना पुनि कृतार्थ पवमान ॥
कहहु बिभीखन सो ससुभ, मारुति जीवत वा न ॥ ३९ ॥

( षट्पात् )

कहिय बिभीखन केम लंघि रघुनाथ१सलक्खन२ ॥
तजि अंगद१सुग्रीव२पवनसुतमाँहिं प्रीति घन ॥
जंपिय यह सुनि जांबवान जो वह असु धारत ॥
तो कुणपहु सब जियत नतो जियतहु मृतही मत ॥
यह सुनत आय मारुति निकट पुच्छिय रिच्छहिं परसिपय
तब कहिय वीर आवहु तुमहिं बिरचहु सबन बिसल्य१भय२॥४०॥
जावहु मारुति सजव लंघि गिरि तुंग हिमालय ॥
अग्ग कनकमय अद्रि ऋषभ१, कइलास ताँरमय ॥
दोउन१बिच है दीप्त इक्क१औषधगिरि उत्तम ॥

---

(चिरागें) हाथों में लेकर हनुमान् और विभीषण मरे जीवितों की सोध करने को रण के चौक में फिरे जाम्बवान के पास जाकर राक्षस (विभीषण) ने कहा कि हे रीछों के राजा! तेरे प्राण कुशल हैं? यह विभीषण का कहाहुआ सुनकर जांबवानने कहा कि मेरे कुछ ही प्राण बाकी होने से विकल हूं और नेत्रों से तुझको नहीं देखसक्ता ॥ ३८ ॥ जिस पुत्र के होने से अंजना श्रेष्ठसन्तानवाली हुई औरपवन भी कृतार्थ हुआ वह शुभ हनुमान जीवित है अथवा नहीं ॥३९॥ १रामचन्द्र और लक्ष्मण को छोड कर २हनुमान में तेरी अधिक प्रीति है ३जाम्बवान ने कहा कि जो हनुमान जीवित है तो ये मरेहुए भी सब जीते हैं नहीं तो जीते हुए भी मेरे विचार से सब मरे हुए हैं जब हनुमान ने समीप आकर पग स्पर्श करके पूछा तब जांबवान ने कहा कि हे वीर सबको साल रहित और भय रहित करो ॥४०॥ ४शीघ्र ५ऊँचापर्वत ६सोने का पर्वत है ७चांदी

तामैं औषध अखिल लेहु तिनमाँहिँ इतोसम ॥
संधानकरी१संजीवनी२वलि विसल्यकरनी३विदित ॥
चौथी४सुवर्णकरनी४उचित इन्ह लहि आवत वेग इत ॥४१॥
इक गिरि तब आरोहि उडिय मारुति अंबरमग ॥
पैठि गयउ वह पुहवि भयउ कंपित जवकरि जग ॥
ह्वै रविमग हिमवान१लंघि लखि ब्रह्मकोसर२ वर ॥
रजतालय३सक्रगृह४रुद्रसरमोक्ष५पुण्यपर ॥
हयग्रीव६दरस करजोरि करि निजवल छेकत गैर्नगत ॥
ब्रह्मसर७लखिय जहँ नित्य बहु वैवस्वत किंकर रहत॥४२॥
वज्र८ वैश्रवन९निलय सूर्यप्रभ१०सूर्य निबंधन११॥
ब्रह्मासन१२ लख लखिय रुद्रधनुथान १३महामन ॥
निरखि भूवलयनाभि१४गन सु नंदी१५गनेस१६गुह १७ ॥
बहु कन्याजुत बिदित उमा१८सह्वत क्रीडासुह ॥
हिमवतसिला१९रुकइलास२०लखिकनककटकलखिऋपभ२१धर

(रूपे) का पर्वत है इन दोनों के बीच में औषधियों का पर्वत है उसमें सब औषधियां हैं जिनमे से तुम इतनी सी लेना कि एक तो सन्धानकरी (लगाते ही घाव को भर देनेवाली) दूजी संजीवनी (मरे हुओं को जिलानेवाली) तीसरी विशल्यकरणी (अंगों की पीड़ा दूर करनेवाली) और चौथी सुवर्णकरणी (घाव आदि से हुई विवर्णता को दूर करके अंग सुन्दर करनेवाली) इनको लेकर जल्दी आओ ॥ ४१ ॥ १ तब हनुमान एक पर्वत पर चढकर उडा वह पर्वत२भूमि में घुसगया ३ सूर्य के मार्ग से हिमवान पर्वत को लांघ कर श्रेष्ठ४ब्रह्मकोश ( स्थानविशेष) ५ रूपे का पर्वत ६ इन्द्र का घर ७ त्रिपुर के मारने को जिस स्थान पर महादेव ने बाण छोडा था उस पवित्र स्थान पर होकर८आकाश मे गया ९ यमराज के सेवक रहते हैं उन को देखे ॥ ४२ ॥ फिर वज्र के अधिष्ठाता देवता रहते हैं उनको देखकर कुबेर का घर,सूर्य की कान्ति के समान कान्तिवाले सूर्यगणों के मिलने का स्थान, ब्रह्मास्त्र के अधिष्ठाता देवताओं के रहने का स्थान देखकर महादेव के पिनाक नामक धनुष रहने का स्थान और भूगोल का नाभिस्थान (प्राजापत्य स्थान)को देखा और नन्दीगण गणेश स्वामिकार्तिक और बहुत कन्या सहित पार्वती को क्रीड़ा करते देखा

इनदुहुँनर२ बीच दीपित लखिय स्वसनंजात औषध सिखर ॥४३॥
अर्थी आवत लखि रु भये व्यवहित औषध सब ॥
रे गिरि दुष्ट उठाय तोहि लैहौं आक्खिय तब ॥
करि गर्जन अतिकोप गिरि सु उप्पारि हत्थ गहि ॥
आयउ मारुति अतुल चपल निज कटक मज्झ चहि ॥
सुंघाय प्रभुहिँ सानुज सकपि किय समस्त सबविधि कुसल ॥
पहुँचाय सृंग तस थान पुनि बाहुरि प्रभु भिंटिय प्रबल।४४
कहिय तबहि कपिराज अहो रावन नहि आवत ॥
उल्का गहि सब अडर पुरी प्रबिसहु जयपावत ॥
सहँसन उल्का सुनत पकरि कपि रिच्छ धसे पुर ॥
दूजी२बेरहु जुद्ध करे गढ१गृह२हय३सिंधुर४॥
जातु५हु सदार सहँसन जरे सत जोजन सुचि रव सुनिय॥
रघुबरहु त्योंहि निजधनु करखि कौणप घरघर बान किय॥४५॥
कुंभकरन सुत तबहि दुष्ट कुंभ१रु निकुंभ२दुवर॥
अपर अकंपन१अरु प्रजंघ२यूपाक्ष३धीर धुव ॥
जिम सोनितदृग४जातु सुभट इत्यादि दसानन ॥
पठये बहुरि प्रकुप्पि घेर पावक आकुल घन ॥
तिन आय रचिय प्रभुदल तुमुल तहँ अपुव्व अंगद लरिय।
नारेयँ काय अंतर तबहि गदा अकंपन घोर दिय ॥ ४६ ॥

---

१ हनुमान ने ॥ ४३ ॥ २ याचना करनेवाले को आता हुआ देखकर सब औषधियां गुप्त होगई ३ रामचन्द्र को छोटे भाई सहित वह जड़ी सुँघाकर बानरों सहित सबको कुशल किया. फिर उस शिखर को उसके स्थान पर पहुंचा कर पीछा आकर फिर रामचन्द्र से मिला ॥ ४४ ॥ सुग्रीव ने कहा कि आश्चर्य की बात है कि रावण युद्ध करने को बाहर नहीं आता इसलिये सब मुसालें (चिरागें) ले ले कर निर्भय होकर पुरी में घुस जाओ ४ राक्षस भी स्त्रियों सहित हजारों जल गये उस ५ अग्नि का शब्द सौ जोजन तक सुना६राक्षसों के घर घर में बाण करदिये ।४५।७दूसरा अकंपन८शोणिताक्ष नामा राक्षस९अग्नि के घेरे से बहुत व्याकुल होकर१०रामचन्द्र की सेना मे भयंकर युद्ध११अंगद के शरीर में ।४६।

तस प्रहार लहि चेत अद्रि डारिय इक१ अंगद ॥
कियउ अकंपन कुणपं मारि कौंणप असेस मद॥
सोनितदृग तव असह दये अंगद विग्रहं सर ॥
छुर१छुरप्र२नाराच३वच्छदंत४रु विपाट५वर ॥
वलिकर्णि६सिलीमुख७सल्ल्य८वहु ते सहि अंगद कुद्दि तव
रथ१चाप२वान३तस तोरि रन सूर धरनि डारे ति सव ।४७।
ढव्विं तवहि असि ढल्ल रचिय सोनितलोचन रन ॥
तहँ मलंगि तरिय छिन्निलिय असिंहु विचच्छन ॥
फलंक तास तिहिं फारि सूर मंडिय वरंसंगर ॥
सु लखि अयोमंय अरुननैन लिय घोर गदा कर ॥
ताकै प्रजंघ १ यूपाक्ष२दुव२हुव सहाय हरवल्ल वढि ॥
अंगद सहाय मैंद१रु द्विविद२पव्वय डारिय विजय पढि।४८।
तव प्रजंघ तरवारि पकरि दोरयो अंगदपर ॥
अस्वकरंन द्रुत इक्क हन्यो खल वपु वासवंहर ॥
वंलि मुठ्ठिय यह वाहु अवनि डारयो प्रजंघ असि ॥
खलहु मुठ्ठि तव खिज्जि हनी अंगद ललाट हसि ॥
कछुकाल सहि रु लहिचेत क्रम कपि प्रजंघ सिर कट्टिलिय।
यूपाक्ष लखत भातृंज मरन रथसन कुद्दि कृपान लिय।४९।

सचरणगद्यम्

तहाँ द्विविदनैं यूपाक्षके उरमैं प्रहारकरि ताकौं दोहू२करनसौं गाढो गहिलयो ॥

---

१ पर्वत २ सम्पूर्ण राक्षसों का मद मारकर अकंपन को ३ मुर्दा करदिया ४ शोणिताक्ष ५ अंगद के शरीर मे असह बाण दिये, "छुर से आगे लेकर शल्य पर्यन्त बाणो के भेद हैं" ॥ ४७ ॥ ६ तरवार और ढाल को थाम ( पकड़ ) कर ७ शोणिताक्ष ने युद्ध रचा ९ विचक्षण ८ अंगद ने कूद कर उस राक्षस की उस १० ढाल को फाड़कर ११ श्रेष्ठ युद्ध किया जिसको देखकर शोणिताक्ष ने १२ लोहे की बनी हुई १३ आगे वढकर ॥ ४८ ॥ १५ इन्द्र के पोते अंगद ने १४ अश्वकर्ण नामक वृक्ष की शीघ्र इस दुष्ट के शरीर में दी१६फिर१७भतीजे का मरना देखकर१८खड्ग लिया

तब भ्राताकौं पकर्यो निहारि सोनिताक्षहू द्विबिदके उरमैं अ-नेक प्रहार करत भयो ॥

दूजी२बेर दुष्टनैं गदा उठाई देखि द्विबिदनैं ताको बाहु मरोरि सो ही गदा लैकैं दोहू२दुष्टनकै प्रचुर प्रहार मारे ॥

अरु लोहितनेत्रको मुख नखरनैंसौं बिदारि ताके अंगदं पुहवी पैं पीसिडारे ॥ ५० ॥

द्विबिदनैं असैं लोहितनेत्रकौं हन्यौं देखि मैंदनैं यूपाक्षहू मारिलयो।
अरु अवसेस अनीक छिन्नभिन्नहोय कुंभ१निकुंभ२के सरनगयो॥
भजी सेनाकौं बिस्वासदेकैं कुंभनैं द्विबिदकै एक१बान मार्यो॥
तासौं बिसेस बिव्हलहोय कपिकुंजरनैं भूपति सम्हार्यो ॥ ५१ ॥

( दोहा )

मैंदहु लखि भ्रातहिं गिरत, दई सिला इक१डारि ॥
सोहु कुंभ तिच्छन सरन, दई सबेग बिदारि ॥ ५२ ॥
कुंभ दयो सर मैंदउर, यहहु पर्यो अनचेत ॥
मातुल दुव२लखि मूढ निज, अंगद कोप उपेत ॥ ५३ ॥

[ रोला ]

तबहि कुंभ सर तीन३पंच५नाराच प्रहारिय ॥
सहि अंगद बहुसैल डंकि रक्खससिर डारिय॥
काट्टि गिरिन पुनि कुंभ बान अंगद भ्रूअंतर ॥
दये ति सहि अंगदहु कुप्पि तरुसाल लियउ कर ॥५४॥
आवत छेदि वहेहु दयो हनि कुंभ सत्त७सर ॥
कुंभ बिसिख सहि कलहँ भयउ अंगद अचेत भर ॥

---

१ बहुत २ शोणिताक्ष के मुख को ३ नखों से ४ भुजबंध ॥ ५० ॥ ५ बाकी की ६ सेना ७ बानरों मे हस्ति भूमि पर गिरगया ॥ ५१ ॥ ८ इसप्रकार अपने दोनों मामों को ९ अचेत देखकर १० अंगद कोप स-हित हुआ ॥ ५३ ॥ ११ छोटे बाण जो चलते समय दृष्टि नहीं आते १२ कूदकर १३ भौंह के बीच में ॥ ५४ ॥ १४ कुंभ का बाण सह कर १५ युद्ध में

जांबवान मुख[1] सुनत राम पठये सहाय जब ॥
तेहु रुके सहि तीर भयउ सुग्रीव अग्ग तब ॥ ५५ ॥
मुक्के गिरि तरु अमित[2] कुंभ सब तेहु कट्टिदिय ॥
कुद्दि तबहि कपिराज कुंभ कोदंड[3] टूककिय ॥
बलि सिराहि बहुबेर कह्यो अवसर विक्रम करि ॥
कुद्दि सुनत यह कुंभ भुजन सुग्रीव लयोभरि ॥ ५६ ॥
करिय मल्लरन कछुक बहुरि कपिराज महाबल ॥
अर्णव[4]विच कुंभहिं पछारि पिक्खिय ताको तल ॥
परत सिंधु जल उफनि बढ्यो दिसदिस थल बोर्‌यो ॥
कुंभ चेतलहि कुद्दि जंग आय रु पुनि जोर्‌यो ॥ ५७ ॥
कपिपतिउर[5] तँहँ कुंभ मुट्ठि वज्रोपम[6] मारिय ॥
तिहिँ प्रहार तस कवच तोरि बँपु[7] मर्म विदारिय ॥
तब सुग्रीवहु तमकि[8] कुंभउर मुट्ठि पातकिय ॥
पापी तिहिँ तजि प्रान लोक अर्जित[9] पद्धति[10]लिय ॥ ५८ ॥
गहि निकुंभ तब परिघ चल्यो कपिपतिहिँ प्रचारत ॥
बदन फारि अतिबेग मत्त गोचर[11] पर मारत ॥
परिघ उठावत पिक्खि धमकि अंबर१धर२धुज्जिय ॥
[12]प्रखर सोहि खलपरिघ उमगि मारुति[13] निज उरालिय॥५९॥
लग्गत आनिल[14] बच्छै[15] टूकटूकन वह तुट्टिय ॥
[16]मल्लपि तबहि हनुमान दुष्ट उर मुष्टिघात दिय ॥
कछु खिन घुम्मि निकुंभ जाय पकर्‌यो समीर[17]सुत ॥

१जांबवान आदि २ अगणित ३ धनुष को तोड़ डाला ॥ ५६ ॥ ४समुद्र में ॥५७॥५ सुग्रीव के उर में ६ वज्र की जिसको उपमा लगै ऐसी ७शरीर के मर्मस्थान को विदारण करदिया ८ क्रोध करके कुंभ के उर में मुष्टि मारी जिससे उस पापी ने ९ जैसे पाप कर्म इकट्ठे किये थे तैसे ही लोक का १० मार्ग लिया अथवा लोक जिस मार्ग जाते हैं उस मार्ग गया अर्थात् मरगया ॥ ५८ ॥ ११जो दृष्टि में आवे उसी पर१२तीखा१३हनुमान् ने ॥ ५९ ॥ १४हनुमान् के१५हृदय में लगते ही१६कूदकर१७हनुमान् को

मारुति तब पुनि मुट्ठि दुष्ट[1] उर अतुल हनी द्रुतं[2] ॥ ६० ॥
इहिँ छतं[3] होय अचेत परत रक्खस गहि पीसिय ॥
कुट्टिकुट्टि तसकाय भिन्न मस्तक मरोरिलिय ॥
कौणप खट[4] कुंभादि हनैं इहिंगति नवमी दिन ॥
सुनत धारि अतिसोक अधिक बिलप्यो रक्खसइनं[5] ॥६१॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ बीतिहोत्रचण्डासिबंशबर्णने वसुदेव ६८ बेला ६८।१ बिबाहबेलावर्णनविषयकबृध्नबंशविवर्द्धकवैवस्वतमनुतनुजनुरिक्ष्वाकु ६ पट्टपुत्रबिकुक्ष्ति ७ कुलकलशजानकीजानिचर्यायामष्टम्या८ऽऽद्दिनवम्य ९ न्तरणबर्णनक्रव्यादमहोदर१ महापार्श्व २ सहितरावणपुत्रत्रिशिरा १ ऽतिकाय २ देवान्तक ३ नरान्तक ४ मरणइंद्रजिद्ब्रह्मास्त्रव्याकुलससैन्यराघव २ मोहनहनुमदौषधपर्बताऽऽनयनसर्वप्रत्युज्जीवनकपिलङ्कादवदापननवमी९रणरात्रिप्रजङ्घा१ ऽकंपन२ यूपाक्ष ३ शोणिताक्ष ४ सहितकौम्भकर्णिकुम्भ १ निकुम्भ २ निपतनं द्विपञ्चाशत्तमो५२मयूखः ॥५२॥ आदितश्चतुर्णवतितमः ॥ ९४ ॥

( प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा )

---

१दुष्ट निकुंभ के उर में २ शीघ्र ॥६०॥ ३इस घाव से ४कुंभ को आदि लेकर राक्षसों को नवमी के दिन मारे ५ राक्षसों का राजा (रावण) ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में वसुदेव और बेला के विवाह समय के वर्णन विषय में सूर्यवंश को बढानेवाले वैवस्वत मनु के पुत्र इक्ष्वाकु के पाटवी पुत्र विकुक्षि कुल के कलश जानकी के पति (रामचन्द्र) के चरित्र में अष्टमी के अंत तक के युद्धवर्णन में राक्षस महोदर, महापार्श्व सहित रावण के पुत्र त्रिशिरा अतिकाय देवान्तक नरांतक का मरना, इन्द्रजित् के ब्रह्मास्त्र से व्याकुल होकर सेना और राम लक्ष्मण का मूर्छित होना, हनुमान् का औषधि के पर्वत को लाना, सब का फिर जीवित होना, वानरों का लंका में अग्नि लगाना, नवमी के युद्ध में राक्षस प्रजंघ, अकम्पन, यूपाक्ष शोणिताक्ष सहित कुंभकर्ण के पुत्र कुंभ निकुंभ को मारने का बावनवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ५२ ॥ और आदि से चौरानवे मयूख हुए ॥ ९४ ॥

( षट्पात् )

सुनि मृत सोदर सुतन सोचि कछु पुनि प्रकुप्पि सठ ॥
पिल्ल्यो तब खरपुत्र हनन मकराक्ष महाहठ ॥
करि प्रनाम धकि कढिय दे सु लंकेस प्रदक्खिन ॥
चढि रथ हंकिय चंड दिसन मंडत रज दुर्दिन ॥
गिरिगय प्रतोद तस सूतकर ध्वजहु तुट्टि छोनियँ ढरयो ॥
हतसत्व हयहु जानुन जकिय यह कुसोनहु न अद्दरयो ॥१॥

( दोहा )

यह कुसोन सु न अद्दरयो, अच्युत दल पुनि आय ॥
रच्यो सतत मकराक्ष रन, बान निकर बरसाय ॥ २ ॥

( षट्पात् )

प्रहरन जातुन पाय भीत कपि कटक चल्यो भाजि॥
ठहै तब राम हरोल संघ सत्रुन अटक्यो साजि ॥
देखि प्रभुहिं तिहिं दुष्ट कहिय दुरि दंडक काननं ॥
जब मारयो खर जनक अज्ज प्रविसहु सुत आनन ॥
अभ्यस्त सस्त्र जो तव असह सोहि चलावहु सत्रुसिर॥
प्रभुकहिय ठहै न बैनन समर अस्त्रतजहु करि रनअंजिर ॥३॥
राम बचन मकराक्ष सुनत मुक्किय अनेक सर ॥
कोसलेस तिन्ह कट्टि अप्प मुक्किय खल उप्पर ॥

---

२ अपने भाई और पुत्रों को १ मरेहुए सुनकर ३ खर के पुत्र मकराक्ष को भेजा ४ क्रोधित होकर निकला ६ उसके सारथि के हाथ से ५ चाबुक गिरगया ७ ध्वजा तूटकर भूमि पर गिरगई ८ पराक्रम रहित होकर घोड़े भी घुटनों के बल गिरगये ९ इन अपशकुनों को भी नहीं माना ॥ १ ॥ १० रामचन्द्र की सेना में आकर ११ निरंतर १२ बाणों का समूह वर्षाकर ॥ २ ॥ १४ राक्षसों के १३ शस्त्र पाकर १५ शत्रुओं के समूह को रोका १६ दंडक वन में छिपकर १७ मेरे पिता खर को मारा था उसीके पुत्र के १८ मुख में आज प्रवेश करो, जो तुम्हारे १९ अभ्यास किये हुए असह शस्त्र होवे वह चलाओ २० रामचन्द्र ने कहा कि वचन से २१ युद्ध नहीं होता इस २२ युद्ध के अखाड़े में युद्ध करके अस्त्र छोड़ ॥३॥

खलहु [1]मंदर ते खंडि कियउ अद्भुत अतिसय करि ॥
तब प्रकुप्पि दै तीर [2]हरिहु [3]तस चाप लयो [4]हरि ॥
पुनि मुक्कि अष्ट८नाराच प्रभु सूत१तुरग २रथ३संहरिय ॥
खरपुत्र तबहि [4]सिवदत्त [5]खर धकि त्रिसूल निजकर धरिय॥४॥
वहहु कट्टि [6]अखिलेस अधिक सोहिय रन अंगन ॥
मुट्ठि बंधि मकराक्ष सम्मुख दोरयो जब हठसन ॥
[7]पावकअस्त्र प्रयोग बिरचि तब राम बानदिय ॥
[8]अहं दसमी१० मधुअसित लरत खरतनय प्रानलिय ॥
दससीस सुनत करि सोक [10]द्रुत पीसि [11]रदन अतिसय कुपित ॥
हठि [12]तनय राम१लक्खन२हनन जेठो [13] पिल्लिय इंद्रजित ॥५॥
[14]बारिदरव तब सबिध [15]ज्वलन किय [16]हवन [17]पुव्व जिम ॥
[18]पग्घ अरुन धरि प्रकट तत्थ तियजनहु गये तिम ॥
[19]सुचिहु पुव्व सम सकुन दये उठि [20]अर्चि प्रदक्खिन ॥
चउ४हय रथ तब चढिय असह रावनकुमार [21]इन ॥
किय बहुरि [22]नैर बाहिर कढि रु रक्खस मंत्रन [23]हव्यहुत ॥
पुनि पिहित [24]होय आय रु [25]परिग सर बरखत दसतुंड[26]सुत ॥६॥
खल [27]व्यवहित रहि [28]खमग रघुप [29]बेधे दुव२रोपन [30] ॥

---

१ उन तीरों को काटकर २ रामचन्द्र ने भी ३ उसका धनुष काट दिया ४ महादेव
का दियाहुआ ५ तीखा त्रिशूल हाथ में लिया॥४॥ ६ रामचन्द्र उसको भी
काटकर ७ अग्नि अस्त्र का प्रयोग करके ९ चैत्र बदि दशमी के ८ दिन १० शीघ्र ११ दन्त
पीसकर अत्यन्त कोप में होकर हठ करके राम लक्ष्मण को मारने के लिये
१३ बड़े १२ पुत्र इन्द्रजित को भेजा॥५॥ तब १४ मेघनाद ने १५ अग्नि में १७ पहिले
किया था उसी माफिक १६ होम किया १८ इन्द्रजित लाल रंग की पाघ धारण करके
गया और इसीप्रकार स्त्रियां भी वहां पर गईं १९ अग्नि ने भी पहले के स
मान दहिनी ओर २० ज्वाला (झाल) उठाकर शकुन दिये २१ कुमरों का सूर्य
२२ नगर के बाहर निकल कर २३ मंत्रों के साथ हव्य को होमा फिर २४
छिपकर बाणों की वर्षा करता हुआ २६ दशमुख का पुत्र (मेघनाद) रामचन्द्र की
सेना पर २५ गिरा।६। उस दुष्ट ने २८ आकाशमार्ग में २७ गुप्त रहकर २९ राम लक्ष्मण
को ३० बाणों से वेधे और अत्यन्त कोप से बंदर और रींछों को मारा.

मारे रन तिम अमित कीस१ भल्लुक२ अतिकोपन ॥
लक्खन अक्खि सु लखिय प्रभुहिं सासन तव पाऊँ ॥
ब्रह्मअस्त्रकरि अवहि निखिल क्रव्याद नसाऊँ ॥
प्रभु कहिय इक्क१ अपराधपर कुल रक्खस उचित न कंदन
इहिं हननजतन करिहैं अपर रावनसुत बचिहैं न रन ।७।
प्रभु आसय यह पिक्ख स्वपुर घननाद प्रवेसिय ॥
मायामय सीता बनाय निजरथ चढाय लिय ॥
खल तिहिं राघव लखत हनन निकस्यो लंकासन ॥
सहँसन कपि तब समुख जुरे मारुतिमुख जुज्झन ॥
मैथिली लखत अनिल दुमन लग्गो सोचन कष्टलहि ॥
तँहँ दुष्ट हनन रघुवरतियहिं गहिय खग्ग कच तास गहि॥८॥
रामराम वह रटिय मलिनपट१वपु२मायामय ॥
अनिलसुतहु तब अंसु डारि अक्खिय रे निर्दय ॥
अबला यह किम याहि हनन तेरी मति होवत ॥
स्त्रीघातिन जे लोक रोक सहिहै तँहँ रोवत ॥
इन्द्रजित कहिय हनि याहि अब जवकर लैहौं सवन जिय
तियघात पाप हनि ताडका क्यों नहिं चिंतन राम किय॥९॥

---

१लक्ष्मण ने यह देखकर रामचन्द्र से कहा कि आप की २ आज्ञा होवे तो ब्रह्मास्त्र से ३ सम्पूर्ण ४ राक्षसों का नाश कर दूं, रामचन्द्र ने उत्तर दिया कि एक के अपराध से सब कुल का नाश करना उचित नहीं इसके मारने का कोई दूसरा उपाय करेंगे ॥७॥ ५ मेघनाद ने लंका में जाकर ६ हनुमान् आदि ७ सीता को देखकर हनुमान् उदास हुआ, विचारने लगा कि क्या कियाजावे इतने में ही दुष्ट मेघनाद ने सीता के केस पकड़कर खड्ग लिया ॥ ८ ॥ हनुमान् ने आंसू डालकर कहा कि अरे निर्दय यह स्त्री है इसको मारने को तेरी बुद्धि कैसे होती है स्त्रियों के मारनेवालों के लिये जो लोक हैं तहां जाकर रोताहुआ कैद भुगतेगा, इन्द्रजित् ने कहा कि इसको मारकर शीघ्र ही तुम सब के जीव लूंगा और ताड़का को मारते समय रामचन्द्र ने स्त्री मारने का पाप क्यों नहीं याद किया ॥९॥

कहि इस रावनकुमर धार सित[1] असि उबाय ध्रुव ॥
दै उपबीत उतार मारि भुवजा[2] डारी भुव ॥
यह लखि घोर अनर्थ भीत प्रतिमुख कपि[3] भज्जिय ॥
मारुति तिनकहँ मोरि जुरन अग्रेसर गज्जिय ॥
सयँ[4] निज उठाय महती सिला दससिरसुत सिर मुक्किदिय
वह टरयो सरथ तब हनि इतर[5] क्रव्यादन[6] छिति[7] गोन किय। १०।
कपिहत[8] लखि निज कटक जुरयो दुद्धर बासवजित[9] ॥
करि इक्कत निज[10]कीस अनिल[11]अंगज आक्खिय इत ॥
जिहिँ निमित्त[12] सब जुरत सती सीता सु हनी सठ ॥
सब यह प्रभुहिँ[13] सुनाय हुकम सद्दहु उद्धत हठ॥
निज गुल्म[14] सुभट समुझाय इम प्रभुढिग आयउ पोनसुव[15] ॥
इन्द्राजित गयउ उत हवनथल भल निकुंभिला नाम भुव।११।

दोहा

रावन तनय निकुंभिला, ज्वलन किन्न हुत जाय ॥
हव्य गिरत वह तुष्ट हुव, बहुबिध अर्चि बढाय ॥१२॥

॥ षट्पात् ॥

---

१ तीखे खड्ग को निश्चय ही उठाकर जनेऊ उतार दिया (एक कंधे पर तरवार मार कर शरीर को तिरछी दो चीर करदेने को जनेऊ उतारना कहते हैं) और २ भूमि से पैदा हुई (सीता) को भूमि पर डाल दी ३ बन्दर पीछे भागे उनको हनुमान ने उलटे मोड़ कर युद्ध करने को आगे होकर गर्जना की. ४ अपने हाथ में बडी शिला उठाकर ५ दूसरे ६ राक्षसों को मारकर ७ भूमि पर गई ॥ १० ॥ ८ वानरों से अपनी सेना को मरी देखकर ९ इन्द्राजित १० अपने बंदरों को इकट्ठे करके ११ हनुमान ने कहा कि जिसके १२ कारण सब लड़ते थे उस सीता को तो मूर्ख इन्द्राजित ने मारडाली यह १३ रामचन्द्र को सुनाकर जैसा वे हुक्म देवें तैसा करो इसप्रकार अपनी १४ सेना के वीरों को समझाकर १५ हनुमान रामचन्द्र के पास आया ॥ ११ ॥ और इन्द्रजित ने निकुंभिला नामक स्थान में जाकर अग्नि में होम किया सो होम का पदार्थ भीतर पड़ते ही बहुत प्रकार की ज्वाला बढाकर वह अग्नि प्रसन्न हुआ ॥ १२ ॥

सुनि इत दोउरन समर जांबवानहिं प्रभु जंपिय ॥
सबल इंद्रजित संग कलह हनुमान घोर किय ॥
यातैं भल्लुकईस[1] देहु ताकँहँ सहाय द्रुत ॥
यह गय पच्छिम पोरि[2] जत्थ हनुमान अरिन जुत ॥
करि मंत्र वह जु पहिलैं[3] कह्यो मिल्यो बज्रवपु[4] वाहुरत ॥
अंजनातनय रिच्छन अधिप प्रभुढिग मिलिआये प्रनत ॥ १३ ॥

दोहा

प्रभुसौं अक्खिय पोनसुत, सठ चढाय रथसत्थ ॥
सीता कच[5] गहि सक्रजितैं[6], अज्जँ[7] हनी सु अनर्थ[8] ॥ १४ ॥
हमबिह्वल देखतरहे, बने न बिपति बिदार ॥
माता मारी दुष्ट दैं, असि[9] उपवीतैं[10] उतार ॥ १५ ॥

( षट्पात् )

सुनत बज्र सिर परिग[11] गिरे राघवँ[12] भुव रोवत ॥
कपिबर सीतल सलिल[13] लगे सिंचन श्रम खोवत ॥
इक्खि[14] बिबस अग्रजहि किन्न लक्खन आलिंगन ॥
कहिय धर्म आगम प्रमेय निरख्यो सु हैहि नन ॥
होतो जु धर्म्म तो धर्मरत तुम यह व्यसन न पावते ॥
होतो अधर्म तो कुलसहित पापहिं नरक पठावते ॥ १६ ॥

( दोहा )

---

[1]हे रीछों के राजा! [2]पश्चिम द्वार पर [3]ऊपर कहीहुई सलाह करके [4]हनुमान पीछा आताहुआ मिला ॥ १३ ॥ [5]सीता के केस पकड़कर [6]इन्द्रजित ने [7]आज मार-डाली सो [8]अनर्थ हुआ ॥ १४ ॥ [9]तरवार की देकर [10]जनेऊ उतार दी ॥ १५ ॥ [11]यह सुनते ही मानो मस्तक पर वज्र पड़ा [12]रामचन्द्र रोते हुए भूमि पर गिर गये [13]ठंढे पानी से [14]बड़े भाई को विवश देखकर लक्ष्मण ने उनको भुजों में भरलिये और कहा कि धर्म शास्त्र के प्रमाण से देखा सो धर्म है ही नहीं जो धर्म होता तो धर्म में प्रीति रखनेवाले आप यह दुःख नहीं पाते और जो संसार में अधर्म होता तो कुल के सहित पापी (रावण) को नरक

धर्म१अधर्म२उभैर न ध्रुव, यह दृढ जानी अज्ज ॥
प्रभु१जासौं कंकट परे, सकुल दसानन२अज्ज ॥ १७ ॥
सुगँ बिभव अधर्म रत१, बिपति धर्म रत२ लेत ॥
अज्ज किये मोघ सु उभै२, खल सीता हनि खेत ॥ १८ ॥
धर्म हुतो जो सत्यमय१, ततो अनृतमय२ तात ॥
बखसि राज्य काढत बिपिन, बंध्यो क्यौं न विघात ॥ १९ ॥
अग्रज ममत धर्म यह, सत्त७हि प्रकृति समर्थ ॥
तज्यो तुम सु राज्यहिं तजत, ओड्यो व्यसन अनर्थ ॥ २० ॥
बासवजित डारी विपति, पुरयरहित अघपूर ॥
उट्ठि निहारहु अप्प अब, दास करत तिहिं दूर ॥ २१ ॥
इम नरलीला अनुसरत, उभय२भ्रात अकुलाय ॥
चउ४सचिवन संजुत चविय, इहाँ बिभीखन आय ॥ २२ ॥

( षट्पात् )

अनुज अंक आकुलित बिक्खि रघुबरहिं बिभीखन ॥
कहिय सोक जिन करहु खलहिं जानहु मायाधन॥

---

भजता ॥१६॥ धर्म और अधर्म दोनों ही नहीं हैं यह आज निश्चय जानागया कि जिसमे हे प्रभु! आप तो सुख को काटकर " कं सुखं कटतीति कङ्कटः" पड़े हो और रावण आज कुल सहित है ॥ १७ ॥ दुष्ट इन्द्रजित् ने सीता को मारकर धर्म और अधर्म दोनों को आज झूठा कर दिया ॥ १८ ॥सत्यमई जो धर्म होता तो पिता ने झूठमई (जिसको नहीं मिलता था उसको) राज्य देकर आप को वन में भेजते समय उसको क्यों नहीं मिटाया ॥ १९ ॥ हे भाई साहिब ! मेरे विचार से सातों प्रकृति (राजा आदि राज्य के सात-अंगों) सहित अपने बडे राज्य को छोडने के साथ ही धर्म को छोडकर आप ने दुःख अनर्थ को धारण किया है ॥ २० ॥ इन्द्रजित् ने पुराय से रहित पाप की भरीहुई विपत्ति डाली है उसको आप का सेवक दूर करता है सो उठकर देखो ॥ २१ ॥ इसप्रकार मनुष्यलीला करतेहुए दोनों भाई अकुला रहे थे वहां अपने चारों मंत्रियों सहित विभीषण ने आकर कहा ॥ २२ ॥ छोटे भाई की गोदी में व्याकुल हुए रामचन्द्र को देखकर विभीषण ने कहा कि शोक मत करो इन्द्रजित को मायाधन(माया ही है धन जिसके ऐसा)जानो.

सीताहिं न लखिसकत आनि मारन कितीक यह ॥
करि मोहित कपिकटक[1] इष्ट[2] सद्धन पहुँच्यो वह ॥
इक१चैत्य[3] जनन१होमन२उचित थिरनिकुंभिला जागथल ॥
रक्खित सु जातु[4] सहँसन रहसि बासवजित[5] गो तहँ प्रबल ॥२३॥

( दोहा )

जो अब होमहिं इद्रजित, विनु प्रत्यूह[6] बनाय ॥
तो अमरनँजुत अप्पतैं, जित्यो दुष्ट[7] न जाय ॥ २४ ॥
खोजैं मोहित[8] राम खिन. इम माया रचि एह॥
होमकरन दुष्ट सु पिहित[9], गो निकुंभिला गेह ॥ २५ ॥
हवन तास पूरो न व्है, तोलों भेजहु तथ्थ॥
कर्मबिगारन दुष्टको, सौमित्रिहिं[10] हमसत्थ ॥ २६ ॥

( षट्पात् )

बत्त सुनत यह बीर लघुहि[11] पठयो प्रभु लक्खन॥
जांबवान१हनुमान२भये संगहि रिपुभक्खन ॥
अंगद३रावनअनुज२जवी[12] कोटिन दलसंजुत ॥
गये जहाँ अतिगूढ़ सबिधि होमत रावनसुत ॥
रच्छक तदीय बहु रात्रिचर देखत लक्खन बानदिय ॥
सर१सक्ति२कुंत३असि४तिनहु सजि क्रमि सम्मुह[13] घमसान किय२७
निज बल[14] सीदत निरखि खिज्जि असमाप्त हवन खल ॥

यह सीता को देख भी नहीं सकता है मारना तो कितनी बड़ी बात है १ बानरों की सेना को इसप्रकार मोहित करके वह अपना२प्रिय कार्य साधने को गया है ३ ऋत्विजों के होम करने का उचित यज्ञस्थान जिसका निकुंभिला नाम है ४ हजारों राक्षसों से रक्षा कियाजाता है वहां पर प्रबल ५ इन्द्रजित् गया है ॥ २३ ॥६बिना विघ्न के इन्द्राजित् होम बनालेवेगा तो वह दुष्ट ७ देवताओं सहित आप से नहीं जीतने में आवेगा ॥ २४ ॥८ क्षणमात्र मूर्छित हुए रामचन्द्र को देखेंगे तब तक मैं होम कर लूंगा यह विचार कर ९ छिपकर ॥ २५ ॥ १० लक्ष्मण को हमारे साथ भेजो ॥२६॥११ शीघ्र ही भेजा १२ वेगवान् क्रोड़ों सेना सहित उस होम की रक्षाकरनेवाले राक्षसो को देखते ही१३सामने चलकर युद्ध किया ॥२७॥१४अपनी सेना को

उठि स्यंदन आरोहि चल्यो सम्मुह जव चंचल ॥
मलपि तत्थ हनुमान जातु सहँसन मारि जव॥
निरखि ताहि घननाद तक्कि अक्खिय सूतहिँ तब ॥
मारुति समीप लै रथ चलहु सारथि तँहँ लैगो सुनत ॥
सस्त्रहु अनेक मुक्के ति सब हनुमानहु किय[1] प्रतल हत ।२८।
कंटक[2]पुत्तहिँ कहिय पवन[3]अंगज अभीतपन ॥
जो रावनसनजात[4] रंग तो मोहि देहु रन ॥
जीवत अब जैहो न लरत आसुगपुत्तहिँ[5] लहि ॥
कुप्पि खलहु कोदंड चंड लिय हनन वाहि चहि ॥
लखि ताहि बिभीखन लक्खनहिँ[6] बढि सु दिखायउ होम[7]बन
न्यग्रोध[8] इक घननीलनिभ[9] जँहँ सहव्य[10] दीपित ज्वलन[11] ॥२९॥

( दोहा )

कहिय बिभीखन लक्खनहिँ, यह न्यग्रोध उदार॥
यँहँ भूतनहित इंद्रजित अप्पत बलि[12]उपहार ॥ ३० ॥
वनि यातैंहि अदृष्टतनु[13], पी छैं लरत प्रचारि ॥
जाय न तँहँ घननाद जिम, रचहु अप्प तिम रारि ॥ ३१ ॥

( षट्पात् )

सुनत चाप सौमित्रि करखि आश्रुति[14] टंकारिय ॥
रावन सुतसन रारि मंगि सायक[15] बहु मारिय॥
तबहि बिभीखन तत्थ[16] परयो घननाद[17] दिठ्ठिपथ ॥

कांपती हुई देखकर यज्ञ का समाप्त किये विना ही उठकर रथ पर चढ़कर वेग में चंचल होकर चला अपने सारथि से कहा कि हनुमान के समीप रथ लेचल १ थप्पड़ से उन शस्त्रों का नाश कर दिया ॥२८॥ २ कंटक (रावण) के पुत्र से ३ पवन पुत्र (हनुमान) ने निर्भय होकर कहा कि तू रावण से ४ उत्पन्न है तो इस रंगभूमि में मुझे युद्ध दे (मुझ से युद्ध कर) ५ पवन के पुत्र से लड़कर जीवित नहीं जावेगा. विभीषण ने ६ लक्ष्मण को ७ होम का वन दिखाया वहां पर नीले मेघ के ९ सदृश एक ८ बड़ का वृक्ष है वहां पर १० हव्य सहित ११ अग्नि प्रदीप्त होरहा है ॥ २९ ॥ १२ बलि की सामग्री ।३०। १३ शरीर को अदृष्ट करके ॥ ३१ ॥ १४ कान तक खींचकर १५ बाण मार

बुल्ल्यो तिहिँ खल कुवचँ[1] दुष्ट हुव तूहि रामरथँ[2] ॥
उपज्यो१बढ्यो२रु सिक्रयो३इहाँ घर[3] हरिमंथक[4] घोर घुन ॥
यहँ आय पाप पुत्राहिँ हनन देत विरूयँ वनि अपसउन ॥३२॥

( दोहा )

तातैं जाति१न बंस२तव, हित३न बंधुपन४होहि ॥
अरि वनि तू दससिर अनुज, मार्यो चाहत मोहि ॥ ३३ ॥

( षट्पात् )

कहिय बिभीखन कुटिल दोख मोसिर किम डारत ॥
होत पापरत हेर्य प्रथित यह निगम पुकारत ॥
निलय[11] प्रज्वलित निरखि कढत को नहि हितकारक ॥
अब निज कृत फल उदित मुदित लक्खन यह मारकँ[12] ॥
सुनि यह सुनाय घन खल सवन बुल्ल्यो जियत न जायहो॥
[13]सौमित्रि कहिय बैनन स्वबल बदिहैं जवहि बतायहो ॥३४॥
वासवजित[14] सुनि बहुत बिसिख[15] लक्खन उर बेधिय ॥
सिंहनाद करि सजव[16] कँटुक[17] वच पुनि प्रमुक्त किय ॥
खत्रबंधु[18] खल राम मूढ भ्रातहिँ लखिहैं मृत ॥
लक्खन अक्खिय लज्ज रंच तव नाँहिँ कहाँ ऋत ॥
सठ छुद्र छोरि बानीसमर क्यौं न दिखावत सस्त्रकरि ॥
इम अक्खि पंच५नाराच दिय क्रव्यादँन[19] उर कोपभरि॥३५॥

---

१६ तहाँ १७ मेघनाद की दीठ पड़ी १ खोटे वचन बोला २ रामचन्द्र को लानेवाला ३ घर रूपी चिणे का भयंकर ४ घुण ५ नकटा होकर ६ अपशकुन देता है ॥ ३२ ॥ ७ हे रावण के छोटे भाई जो पाप में रत होता है वह-८छोडने योग्य (त्याज्य) होता है यह१०वेद ९ प्रसिद्ध कहता है११घर को जलता हुआ देखकर अपना हित करनेवाला उसमें से कौन नहीं निकलता है१२मारनेवाले.लक्ष्मण[13] ने कहा कि वचनों से अपना बल बताता है उसी माफिक बतावेगा जब मारूंगा (जब तुझको वीर मानूंगा) ॥३४॥१४इन्द्रजित् ने यह सुनकर.बाणों[15] से.शीघ्र[16].कड़वा[17] वचन बोला नीच[18] क्षत्रिय दुष्ट और मूर्ख रामचन्द्र अपने भाई को मराहुआ देखेंगे. लक्ष्मण ने कहा कि मैं सत्य कहता हूं कि तुझको कुछ भी लज्जा नहीं है हे नीच मूर्ख वचन का युद्ध

इंद्रजितहु तब अनखि से[2]सवपु हनिय तीन३सर ॥
तब लक्खन ज्याघा[3]त ध्वान परिय धरअंबर ॥
बासवजितको बदन जाहि सुनतहि बिबर्ण[4] हुव ॥
कहिय बिभीखन सकुन भले अब खल गिरिहै भुव ॥
सुनि सेस बहुरि दिन भूरि[5] सर खल हुव मूढ मुहूर्त[6] मित ॥
लहि भान बहुरि रिपु लक्खनहिँ जुज्झत बुल्लिय इंद्रजित॥३६॥
अग्गैं सोदर[7] उभय२अवँनि सरबंधि लुटाये ॥
यहै स्मृति न तो अबहु चक्खि मम प्रदरं चलाये ॥
इम कहि लक्खन अंग सप्त७मारे सठ सायकँ ॥
सतक१००बिभीखन अंग दसक१०[11]मारुति उर घायक ॥
लखि एह हसि रु लक्खन कहिय रन अैसो भीरु[12]हु रचत ॥
पुनि कट्टि कवच ताको प्रखर[13] दिय बहु आ[14]सुग रारि रत ।३७।
तबहि इंद्रजित तमकि सेस कवचहु द्रुत कट्टिय ॥
दोउ२न अति छत[15] देह तद[16]पि कोउ न लँचि[17] लट्टिय[18] ॥
एकादसि दिन अस्त भयो इम लरत महाभर[19] ॥
निसि[20] आगम नहिँ मुरि[21]ग जुरिग पुनि समर संधि सर ॥
निस लरत भयो द्वादसि१२दिवस तदपि मुरे नहि लरन तकि
ससचिव[22] सिराहि रावनअ[23]नुज लर्‍यो यहहु रसवीर छकि।३८।

छोडकर.१९राक्षस के उरसे ॥३५॥ २लक्ष्मण के शरीर में ३ धनुष की प्रत्यंचा
के आघात से भूमि और आकाश को शब्द से पूर्ण करदिया जिसके सुनने
ही इन्द्रजित् का मुख फीका पड़गया ४बहुत बाण दिये ५ दो घड़ी तक दु-
ष्ट मूर्छित होगया ॥ ३६ ॥ ६ पहिले दोनों सगे भाइयों को बाणों से बांध-
कर ७ भूमि पर ८ लुड़ादिये (लुढ़का दिये) थे यह याद नहीं है तो अब भी
मेरे चलाये हुए ९ बाणों का स्वाद चख १०बाण ११हनुमान के उर में मारे १२
ऐसा युद्ध तो कायर भी करते हैं १३तीखे १४बाण दिये ॥ ३७ ॥ दोनों के श-
रीर बहुत १५घाव युक्त होगये १६तोभी १७ नमकर कोई १८ पीछा नहीं फि-
रा १९ बडे भार सहित एकादशी का दिन अस्त हुआ और २० रात्रि आ-
जाने पर भी २१ नहीं मुड़े २२ अपने मंत्रियों सहित लक्ष्मण और इन्द्राजि-
त् की प्रशंसा करके २३ विभीषण भी लड़ा ॥३८॥

भल्लुकपति[1] निज भटन सहित मारि वहु रक्खस ॥
सेसहिं पिट्ठि चढाय लर्यो मारुति[3] तिम लै जस ॥
खलहु विभीखन तजि रु बहुरि लक्खन सन जुज्झिय ॥
दोउन दाव दिखाय हत्थलाघव अपुव्व किय ॥
सर लैन१ जुरन२ तक्कन३ खिचन४ छोरन५ लग्गन६ परसपर॥
कोउ न निहारि इनकों सक्किय किय इम नर१ रक्खस२ समर। ३९ ।
द्वादसि१ २ दिन पुनि अस्त भयउ हुव रत्ति भयंकर ॥
रुधिर नदी जवँ जोर चली वढि विविध दिगंतर ॥
न तँहँ पवन संचरिय नत्थि प्रजरिग तँहँ पावक ॥
लोकन मंगल होहु वंदिय पुनि सदय स्वभावक ॥
[11]सौमित्रि तवहिं रिपु चउ४ हयन हुलासि च्यारि४ साय[12]कहनें ॥
तस सूत मारि इक१ भल्ल करि दये विसिख[13] खलकें घनें॥ ४० ॥
रथि१ सारथि२ पन उभयँ२ विरचि तव जुरिग इंद्रजित॥
इहिं अंतर वहु विसिख सेस पुनि हनिय सुरनं हित ॥
खल तिनसौं हुव खिन्न लखि सु चउ४ कीस चलाये ॥
रभस१ प्रमाथी२ सरभ३ गंधमादन४ इत आये॥
इक१ इक१ प्रहारि इक१ इक१ तुरंग मारि चउ४ हि पटके धरनि॥
रथ तोरि कियउ रक्खस पदग उग्गिय इम तेरसि१ ३ तरनि।४१।
तवहिं इंद्रजित कहिय सत्थ अप्पन क्रव्यादन ॥
मैं जावत पुरमज्झ अपर स्यंदन चढि आवन ॥

---

१ जाम्बवान २ लक्ष्मण को पीठ पर चढाकर ३ हनुमान् लड़ा ४ मनुष्य (लक्ष्मण) और राक्षस ने ५ युद्ध किया ॥३९॥ ६ भयंकर रात्रि हुई ७ वेग के साथ ८ न तो वहां पवन चल सका और ९ न अग्नि जला और दया के स्वभाव से लोकों ने १० कहा कि मंगल होओ ११ लक्ष्मण ने १२ बाण मारे १३ बाण दिये ॥४०॥ तब रथिपन और सारथिपन १४ दोनों कार्य स्वयं आप करके इन्द्रजित् लड़ा १५ देवताओं का कल्याण करने के लिये १६ विकल १७ चार वानर १८ एक एक घोड़े को एक एक ने मारा १९ इन्द्रजित् को पैदल करदिया इसप्रकार त्रयोदशी २० सूर्य उदय हुआ ॥ ४१ ॥ २१ अपने साथ के राक्षसों से इन्द्रजित् ने कहा २२ दूसरे २३ रथ पर चढ कर आने के लिये मैं पुर में जाता हूं,

तोलौं तुम इत लरहु बढन देहु न सत्रुन बल ॥
यह कहि पत्तन[1] जाय चढिग रथ हयन चलाचल[2] ॥
आयउ बहोरि आहव अजिर[3] सहँसन बानर संहरिय ॥
सौमित्रि तबहि दै बान सित[4] कार्मुक[5] तस खंडन करिय॥४२॥
अपर चाप खल गहिय सोहु कट्टिय रघुनंदन ॥
अरिउर आसुग[7] पंच५दये अति प्रखर महामन[8] ॥
सोन[9] बमत संक्रजित[10] इतर[11] धनु पुनि कर झल्लिय ॥
बरखि अजिह्मग[12] बिंदु घात लक्खन[13] बपु घल्लिय ॥
दुट्टके कट्टि[14] ते सब प्रदर रामानुज[15] अद्भुत रचिय ॥
सबरिपुन खोजि त्रय३लय३बिसिख[16] द्रुत[17] करि इक१इक१देहदिय४३
तदनंतर बहुतीर सक्रजितकै दिय लक्खन ॥
आये जे सब अडर[18] प्रदर[19] कट्टे परपक्खन ॥
बहुरि सक्रजित[20] सूत मारि पटक्यो महिमंडल ॥
फिरनलगे[21] आवर्त बाजि[22] नेतांबिनु[23] बिव्हल ॥
ते हयहु करे घायल त्वरित तब प्रकुप्पि रावनतनय ॥
दस१०बान सेस उपघन[24] दये व्है कुंचित[25] ते हुव बिलय[26]॥४४॥
लक्खन कवच अभेद्य मन्नि सरत्रय३ललाट दिय ॥
तिन्ह लग्गत रघुबीर शृंगत्रय[27]३गिरि सोभा लिय॥

---

१ पुर में जाकर २ चंचल घोड़ों के रथ पर चढा ३ युद्ध के अखाड़े में आया ४ लक्ष्मण ने तीखे बाण देकर इन्द्रजित् का ५ धनुष काट डाला ॥ ४२ ॥ ८ बडे मनस्वी लक्ष्मण ने ७ अत्यन्त तीखे ६ बाण इन्द्रजित् के उर में दिये जिससे ९ रुधिर उगलते हुए १० इन्द्रजित् ने ११ दूसरा धनुष हाथ में लिया १२सीधे बाणों से लक्ष्मण के १३शरीर में १४उन तीरों को काटकर १५रामचन्द्र के छोटे भाई लक्ष्मण ने १६तीन तीन बाण १७ शीघ्रता करके ॥४३॥ शत्रुओं के बाण अपनी ओर आये तिनको १८निर्भयता से १९बाण काटडाले फिर २० इन्द्रजित के सारथि को भूमि पर पटका २३ निर्वाहक के विना २२ घोड़े २१ गोलाकार ( गोलकुंडा ) फिरने लगे २४ लक्ष्मण के समीप में दिये २५ कुंठित ( भोटा ) होकर २६ नाश होगया ॥ ४४ ॥ २७तीन शिखरवाले पर्वत की शोभा को धारण की

बासवजितके[1] बदन पंच५सर सेस प्रहारे ॥
बान पितृव्यके[2] बदन तीन३बासवजित मारे ॥
सबकपिन मारि इक१इक१बिसिखं[3] जुलुम किन्न पुरुहूतजित[4] ॥
तँहँ कुप्पि चउ४हि खलके त्वरित हने विशीखन हय विहित॥४५॥
जब रथ सन इंद्रजित कुद्दि इक१सांगि[5] धारि कर ॥
तक्कि पितृव्यके[6] अंग निसितँ[7] मुक्की सु निसाचर ॥
सो आवत सौमित्रि करी सत१००टूक सरन करि ॥
पंच५बिभीखन प्रदर दये खल उर अमर्ष भरि ॥
जमदत्त[8] बान तत्पर जबहि जोस्यो सत्वरं[9] इंद्रजित ॥
स्वप्नमैं धनदं[10] दिय बान सो ज्यौं[11] जुत किय लक्खन अजित॥४६॥

दीजत१अजित२अन्त्यानुप्रासः ॥१॥

चले दुहुँन२के बान मिलि रु सत १००टूक बिचाहि हुव ॥
उभय२ मोघं[12] लखि सेस[13] अस्त्र बारुनं[14] धारिय धुव ॥
खंल[15] किय रौद्र २ प्रयोग सांत बारुन किय ताकँहँ ॥
आसिरं[16] तब आग्नेय१ त्वरित मुक्क्यो प्रदीप्त तँहँ ॥
पर्जन्य२बिरच राघव प्रबल दुष्ट प्रयुक्तं[17] निवारि दिय ॥
तब जातु[18] अस्त्र आसुर२ तमकि करखि बान संग्रामकिय ।४७।
आसुरसरके[19] अंग कढ धनुतैं[20] असि १ मुग्गर२॥
सांगि ३कुठार४त्रिसूल५गदा६कूटं[21]७रु खरं तोमर ८॥

---

१ इन्द्रजित् के मुख पर २ काका(विभीषण)के मुख पर इन्द्रजित् ने तीन तीर मारे ३ बाण ४ इन्द्रजित् ने ॥ ४५ ॥ ५ सांग (सम्पूर्ण लोहे की बनी हुई शक्ति) ६ अपने चचा के शरीर में ताक कर ७ तीक्ष्ण छोडी ८ यमराज का दियाहुआ बाण ९ शीघ्र १० कुबेर ने स्वप्न में बाण दिया था वह लक्ष्मण ने ११ प्रत्यंचा सहित किया ॥४६॥ १२ दोनों को व्यर्थ देखकर १३ लक्ष्मण ने १४ वरुण अस्त्र को धारण किया १५ इन्द्रजित् ने रुद्र अस्त्र का प्रयोग किया जिसको वरुणास्त्र ने मिटादिया तब १६ राक्षस ने अग्नि अस्त्र छोडा जिस पर लक्ष्मण ने इन्द्र अस्त्र छोडकर १७ इन्द्रजित् के प्रयोग कियेहुए अस्त्र को मिटा दिया १८ राक्षस ने आसुर अस्त्र से बाण खींच कर क्रोध से युद्ध किया ॥४७॥ १९ आसुर अस्त्र के बाण के अंग से २० धनुष २१ तीखे भाले

इत्यादिक लखि भ्रात सेस मुक्किय माहेश्वर[1] २॥
यासौं वह खल अस्त्र ज्वलित रुक्क्यो रन सत्वर ॥
गंधर्व१देव२पितर३रु गरुड४विद्याधर५चारन६बहुत ॥
ऋषि७नाग८सिद्ध९किन्नर१०रासिकदेखन छाये गगन[3] हुत ॥ ४८
तब लक्खन इक१तीर ज्वलन सन्निभ[4] कर लिन्नौं ॥
अग्गै जिहिं तैं इंद्र कलह दानव जय किन्नौं ॥
ऐंद्र१अस्त्र आरोपि चलिय[5] तिहिं करखि चलावत ॥
सत्यसंध[6] जो राम धर्मपथ अचल धर्ममत ॥
इम अक्खि ऐंचि गुन[7] आकरन[8] श्रीलक्खन मुक्कयो सु सर॥
सक्रजित[9] मत्थ कुंडल सुभग कट्टि गिरायउ पुहवि पर॥४९॥

( दोहा )

गिरत इंद्रजित गगनतैं[10], वरखे कुसुम[11] बिसेस ॥
बिचरहु बिज्वर[12] मुनि१बिबुध[13]२, अभय गिरा[14] हुव एस॥५०॥
हरखे मर्कट[15]१रिच्छ२हरि३, बिबिध मिटाय बिखाद ॥
इम मधुमेचक[16] मदनादिन[17]१३, हन्यौं सेस[18] घननाद॥ ५१ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्र

---

१लक्ष्मण ने शिव अस्त्र छोडा २ शीघ्र ३ शीघ्र आकाश में छागये ॥ ४८ ॥ ४ अग्नि के सदृश ५ उस बाण को खींचकर चलाते समय कहा कि जो रामचन्द्र धर्म के मार्ग मे हैं और धर्म में उनका मत अचल है और६ सत्य प्रतिज्ञावाले हैं तो यह बाण व्यर्थ नहीं जावे.७ प्रत्यंचा को ८कान पर्यन्त खींचकर लक्ष्मण ने वह बाण छोडा जिसने कुंडल सहित ९ इन्द्रजित् के मस्तक को काटकर भूमि पर गिरादिया ॥ ४९ ॥१०आकाश से११पुष्पों की वर्षा हुई और निर्भय१४वाणी (आकाशवाणी) हुई कि मुनि और१३ देवता १२पीड़ा रहित होकर फिरो ॥५०॥१५लगूर (काले मुख के वानर) रींछ और वानर नाना प्रकार की खेद को मिटाकर इसप्रकार १६ चैत्र वदि १७ कामदेव की तिथि (ज्योतिष के मत से प्रत्येक तिथि के स्वामी देवताओं को माने जिनमें त्रयोदशी का स्वामी कामदेव है) त्रयोदशी के दिन १८ लक्ष्मण ने मेघनाद को मारा ॥ ५१ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहु-

वसुधेश्वरबंशबर्णने बसुदेव ६८ बेला६८।१बिवाहबेलावर्णनविष-यिकविवस्वद्वंशाविबर्द्धकवैवस्वतमनुतनुजनुरिक्ष्वाकु ६ षट्पपुत्रवि-कुक्षि ७ कुलकलशबैदेहीबल्लभचरित्रे श्रीरामदशमी १० रणामक-राक्षमारणैकादशी ११ दिनमेघनादयोधनमायानिर्मितमैथिलीवि-दारणश्रुततदुदन्तप्रभुपरिदेवनरावणिनिकुम्भिलाहवनविरचनसौ-मित्रितद्विध्वंसनबीरद्वयरसङ्गरविधानद्वादशी१२दिनपुनारणविरत-रणाशेषावतारत्रयोदशी १३ सङ्ग्रामशक्रजिन्निपातनं त्रयःपञ्चाशत्त-मो ५३ मयूखः ॥ ५३ ॥ आदितः पञ्चनवतितमः ॥ ९५ ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

( षट्पात् )

मरत इंद्रजित कातिक गये लंका भजि रक्खस ॥
गये कातिक दुरि उदधि छिपे आदिन काति दुर्दिस ॥
लै रावनसुत सीस बिदित हनुमान बिभीखन ॥
इत्यादिक सब सेस संग आये दल अप्पन ॥
श्रीराम अग्ग डार्‌यो सु सिर प्रभु लखि सुंघिय सेस सिर ॥
बानर सुसेन बुल्लिय रु कहिय कारि बिसल्लय इन्ह न करि चिर१
सुनि सुसेन दिय नस्य सेस आदिक सब बानर ॥

वर्ण वंशवर्णन में वसुदेव और बेला के विवाह समय के वर्णन विषय में सूर्यवंश के बढानेवाले वैवस्वत मनु के पुत्र इक्ष्वाकु के पाटवी पुत्र विकुक्षि के कुल के कलश जानकी के प्यारे (रामचन्द्र) के चरित्र में दशमी के युद्ध में श्रीरामचन्द्र का मकराक्ष को मारना, एकादशी के दिन मेघनाद से युद्ध होना,माया की रचीहुई जानकी का मारना, वह वृत्तान्त सुनकर रामचन्द्र का विलाप करना, रावण के पुत्र (मेघनाद) का निकुंभिला में यज्ञ करना, लक्ष्मण का उस यज्ञ को नाश करना, दोनों वीरों का संग्राम करना, द्वादशी के दिन फिर रण विस्तार करना, त्रयोदशी के संग्राम में लक्ष्मण का इन्द्रजित् के मारने का त्रेपनवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ५३ ॥ और आदि से पचानवे मयूख हुए ॥ ९५ ॥

१ लक्ष्मण के साथ २ लक्ष्मण के मस्तक को सूंघा (यह पूर्ण प्रेम करने का लक्षण है) ३ सुषेण नामक वानर को बुलाकर कहा कि ५ देरी नहीं करके इनको ४ शाल रहित कर ॥ १ ॥ ६ नासिका

तब निज दल जय तं[1]नत अखिल हुव स्वस्थं[2] सरीरन ॥
इत सचि[3]वन सुतनास आय रावनसन अक्खिय ॥
सठ[4] बिलप्पि[5] बहु जनकसुता मारन मान[6]स किय ॥
लै[7] असि असोकबनिका चलिय मंदोदरि जुत सबन सह ॥
ढिगजात पिक्खि कट्टन सिरहिं बरज्यो सचिव सुपार्श्व[8] यह ॥ २ ॥

( दोहा )

सचिवनके वरजैं मुरारि, बैठो परिखंद[9] आय ॥
प्रेरे निजभट कपिन पर, बलं[10] खिल सज्ज बनाय ॥ ३ ॥

( षट्पात् )

मधुमेचक[11] सिवदि[12]वस[14]कढ्यो खिल बल लंकासन ॥
लहि लंकेस निदेस[13] सजव जुट्यो कपि संघनैं[14] ॥
पट्टिस[15]१घन२सृंग[16]३पर्स४परिघ५सर६खग्ग७परस्वंध[17]८ ॥
सक्ति[18]९कुंत[19]१०छुरिका[20]११त्रिसूल१२अंकुस१३गदा१४दि अधं[21]॥
चउं[22]४रीति हेति[23] लग्गे चलन किन्न तुमुल[24] रक्खस कपिन ॥
तहँ वढत जोर उतको अतुल लिय भाजि राघव सरन इन॥४॥
तब आजानु अरत्नि[25] राम टंकारि चाप लिय ॥
लाघ[26]व करि लक्ख[27]न कलंब सत्रुन सिर मुक्किय ॥

१अपनी सेना में विजय को फैलाते हुए२नैरोग्य शरीरोंवाले हुए ३ मंत्रियों ने पुत्र का नाश रावण से कहा ४ शठ रावण ने बहुत विलाप करके ५ जानकी को मारने का ६ मन किया ७ तरवार लेकर ८ सुपार्श्व नामा मंत्री ने रावण को मनाकिया ॥ २ ॥ ९ सभा में आकर बैठा १० बाकी के सबको बुलाकर॥३॥११चैत्रकृष्णा१२चतुर्दशी(चतुर्दशी के स्वामी महादेव हैं) के दिन बाकी की सेना लंका से निकली और१३रावण की आज्ञा लेकर १४ वानरों के समूह से युद्ध किया १५ कटारी १६ भिंदिपाल (गोफण) १७ फरसी १८ शक्ति १९ भाला २० छुरी आदि२१नीचे गिरने लगे २२चाररीति (मुक्त चक्र आदि१अमुक्त खड्ग आदि २ मुक्तामुक्त भाला आदि ३ यन्त्रमुक्त बाण आदि४)से२३शस्त्र चलने लगे२४राक्षस और वानरों ने भयंकर युद्ध किया॥४॥२५घुटनों तक फैलेहुए हाथ हैं जिनके ऐसे रामचन्द्र ने धनुष को टंकार के लिया२६शीघ्रता करके२७लाखों २८ बाण शत्रुओं पर छोड़

कांचन[1]मय धनुकोटि भ्रमत आलातचक्र[2] जिम ॥
देखी जातुन[3] एह अंग इतरन[4] दीख्यो तिम ॥
प्रभु प्रेरि अस्त्र गांधर्व पुनि जँहँ तँहँ अप्पहि[5] अप्प हुव ॥
क्रव्याद[6] व्यथित[7] लग्गे कहन यह राघव यह राम ध्रुव ॥५॥
गजन हनत[8] यह राम रथन रघुबर यह कट्टत ॥
अस्वन सूदत एह एह पत्तिन[9] द्रुत दट्टत ॥
जिम भक्तनहिय जत्थतत्थ[10] भासत परमेश्वर ॥
इम दसरथसुत आंजि[11] लख्यो आसिरँ[12] आसिर पर ॥
दुव लक्ख२०००००पँदग[13] गजधृति सहँस१८०००,
सहँस चउद्दह१४०००सादिगन[14] ॥
स्यंदनी[15] अयुत१००००राघव हनैं तिहिंदिन अष्टमभागसन[16]॥६॥

( दोहा )

भजि कर्बुर[17] लंका दुरे, कपि दल हुव जयकार ॥
असित[18] चउद्दसि१४मास मधु[19], किय रन इम भयकार ॥ ७ ॥

( पादाकुलकम् )

बुल्लि राम हनुमान१विभीखन२,मैंद३द्विबिद४सुग्रीव५महामन६ ॥
जांबवान७जुत कहिय अस्त्र बल, भवपैं[20]कै मो पैं यह है भल॥८॥

१ सुवर्ण के बने हुए धनुष के गोशे २ अग्नि के अंगारे के चक्र समान फिरने लगे ३ राक्षसों ने इसी अलातचक्र को देखा ४ दूसरा अंग नहीं दीखा. फिर रामचन्द्र गान्धर्व अस्त्र छोडकर जहां तहां ५ आप ही आप होगये जिससे ६ व्याकुल होकर ७ राक्षस कहने लगे कि निश्चय ही यह राघव, यह रामचन्द्र है ॥ ५ ॥ ८ मारते हैं ९ पैदलों को शीघ्र दबाते हैं, जिसप्रकार भक्तों के हृदय में १० जहां तहां परमेश्वर ही दीखते हैं तिसप्रकार १२ राक्षस राक्षस पर ११ युद्ध में दशरथ के पुत्र (रामचन्द्र) दीखे १३ पैदल १४ घोड़ों पर चढनेवाले १५ रथों पर चढनेवाले १६ दिवस का आठवां भाग बाकी रहते इतनों को रामचन्द्र ने मारे ॥ ६ ॥ १७ राक्षस भागकर लंका में छिपगये १९ चैत्र मास १८ कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी के दिन इसप्रकार भयंकर युद्ध किया ॥ ७ ॥ रामचन्द्र ने इनसे कहा कि यह श्रेष्ठ अस्त्र २० महादेव के पास है या मेरे ही पास है ॥ ८ ॥

रात्रिचरी[१] लग्गी इत रोवन, किय अनुचित रावन कुल खोवन
सुमिरिसुमिरि हत[२] पति१सुत२बंधुन, अधिक बिलप्पि[३] परी दुख[४] ॥

( दोहा )

दिवस चउद्दसि१४दुव दलनं[५], रौद्र[६] भई इम रारि ॥
प्रात अमाँ[७]३०दिन जातुर्पति[८], निकस्यो समय निहारि ॥१०॥
निजकुल नारिन रुदन सुनि, नक्खि[९] बहुत निस्वास ॥
कट्टि रदच्छद[१०] रदनकरि[११], भो रावन जमभाँस[१२] ॥ ११ ॥
महापार्श्व१बुल्ल्यो अपर[१३], अपर[१४] महोदर२तत्थ ॥
विरूपाक्ष३पुनि बुल्लिकैं, सज्ज्यो लरन समत्थ ॥ १२ ॥

( षट्पात् )

स्यंदन[१५] सज्जिग नियुत१०००००-
नाग[१६] सज्जिग नियुत त्रय३००००० ॥
सट्ठिकोटि६०००००००००बर बाह[१७] तिते खर६०००००००००-
तरल[१८] तथा मय[१९]६०००००००० ॥
असंख्यात पाइक्क[२०] भये दससिर ढिग हाजरि ॥
खासा स्यंदन सूत[२१] तबहि लायो सत्वर[२२] करि ॥
इक सहँस१०००जास कानकैं[२३]कलस रतन[२४] थंभ अष्टक८तुरग[२५]॥
तिहिं रथ अरोहि लंकेस तब मिल दल हंकिय राममग॥१३॥

(मुक्तादाम)

---

१राक्षसियां रोने लगीं२मरेहुए३विलाप करके४दुःख रूपी कुओं में गिरीं॥९॥ ५दोनों सेनाओं में इसप्रकार६भयंकर युद्ध हुआ७अमावास्या के दिन प्रभात ही८राक्षसों का पति(रावण)॥१०॥९बहुत निश्वास डालकर११दंतों से१० ओठों को काटकर (यह विशेष क्रोध का लक्षण है) १२ यमराज की सी क्रान्तिवाला हुआ ॥ १० ॥ १३ दूसरे महापार्श्व को बुलाया १४ दूसरे महो दर को ॥ १२ ॥ १५ रथ सझे १६ हाथी १७ श्रेष्ठ बाहन १८ चपल १९ ऊंठ २० असंख्य पैदल २१ सारथि रावण के खासा रथ को २२ शीघ्रता करके लाया जिसके २३ स्वर्ण के हजार कलश २४ रत्नों के जड़ेहुए खंभे और आ- ठ २५ घोड़े जुतेहुए थे ॥ १३ ॥

चल्यो अब रावन लै चतुरंग[1], बजे बहु काहल[2]१संख२मृदंग३ ॥
सुचामर१छत्र२बिराजत सीस, बढ्यो प्रलयानल[3] ज्यौं भुजवीस२०
मही हुव बोधितरुच्छद[4] कंपि, चिके[5] बनि जंगम१थावर२चंपि ॥
भये सिर सेस उदंबर[6] पक्क, मुरे किटि१कच्छप२लग्गि मचक्क।१५।
बढ्यो करि फैल समुद्रन नीर, गतप्रभ[8] भानु भयो तम भीर ॥
भये तहँ रावनकौं अपसोन[9], भरयो रवँ[10] घोर सकुंतन भौन ॥१६॥
गिरयो ध्वज गिद्ध सिवा[11] किय सोर, तुरंग उठे गिरि ठहे हततोर॥
फुरे खल बाहु१रु लोचन२सव्यँ[12], भई सिर लोहितवुष्टि अभव्य[13]१७
परी पँबिसी[14] उलका चहुँ४पास, किलक्किय वायस[15]१गिद्ध२कुभास
बनैं दस१०ही मुख तास बिवर्ण[16], फिरयो स्वर बोलनमैं कटुकर्ण[17]१८
दसानन ए न गिनैं उतपात, घनैं छकसौं जुरि मंडिय घात ॥
त्वरा[18] करि तीरनपैं तजि तीर, करे कपि सैंबर[19]तूल समीर ॥ १९ ॥
भजी लखि स्वीयँ[20] चमू कपिराज, सुसेनहिं रक्खिय गुल्म[21]समाज॥

---

१चार प्रकार की ( रथ घोड़े हाथी और पैदल ) सेना को लेकर २ कलह ( युद्ध ) संबन्धी बाजे बजे ३ प्रलय की अग्नि के समान रावण बढा ॥ १४ ॥ उस समय भूमि कंपायमान होकर ४ पीपल वृक्ष के पत्ते के समान होगई (पीपल का पत्ता हिलता बहुत है इसीसे इस वृक्ष का नाम चलदल है) दबने के कारण जड़ औ चैतन्य ५ अपने स्थानों से हटने (डुलने) लगे और शेषनाग के मस्तक पकेहुए ६ ऊमर वृक्ष के फल के समान होगये ७ वराह ॥ १५ ॥ अन्धेरे की भीड़ से सूर्य ८ क्रान्ति रहित होगया ९ अपशकुन हुए. गिद्ध पक्षियों ने अथवा सामान्य पक्षियों ने१०घोर शब्द से रावण के स्थान को भरदिया ॥ १६ ॥ ध्वजा पर गिद्ध गिरा और११स्यालणी ने शब्द किया १२ रावण के वामबाहु और लोचन फरकनेलगे और मस्तक पर १३ अमंगलिक रुधिर की वर्षा हुई ॥ १७ ॥ १४ वज्र के समान चारों ओर अंगारे गिरे और १५ काकपक्षि और गिद्ध बुरी तरह से चीखने लगे और रावण के दश ही मुख १६ फीके पड़गये और रावण का स्वर बोलने में १७ कटुकर्ण (कानों को कड़वा लगे ऐसा) होगया ॥ १८ ॥१८ शीघ्रता करके १९ सेमलवृक्ष की रुई पवन के सामने उड़ती है इसप्रकार वानरों को करदिये ॥ १९ ॥ २० अपनी सेना को भागी हुई देखकर २१रक्षा के अर्थ फौज थी जिसमें सुषेण

उठाय बडे द्रुमकौं कर अप्प, दये[1] डग रावन अग्ग सदप्पं ॥२०॥
निहारि कपीसहि सम्मुह जात, बढे बहु संगहि जुत्थप व्रात[3] ॥
रची अति उग्र हरीस्वर[4] रारि, महाबल जातु लये बहु मारि॥२१॥
सिला१गिरि२गुल्म३हनैं[6] इक१संग, भयो खलको दल विव्हल अंग ।
बिरूपदृगाख्य[7] यहै लखि बीर, भयो बढि क्रंदत[8] जातुन भीर ।२२।
कपीश्वरकौं निजनाम सुनाय, तज्यो[9] रथ कुद्दि चढ्यो गज आय ।
पलावंत थंभि स्वकीयन[10] सूर, कियो कपिराज हियो सरपूर[11]।२३।
तहाँ रविपुत्तहु[12] लै तरु सत्थ, मलंगि हन्यो खलके गजमत्थ ॥
धुक्यो[13] धनु१मात्र करी[14] तिहिं घाय,परयो करि क्रंदन[15] कंपहिं पाय२४
भयो गजकौं तजि सम्मुह दुष्ट, लये कर खग्ग१रु खेटक२रुष्ट[16] ॥
कपीश्वरको करि तर्जन[18] तत्थ, सबेग जुरयो रनकोविद[19] सत्थ।२५।
सिला इक मुक्किय व्हाँ कपिराज,टरयो लखि ताकहँ पिक्ख सुवाज
कपीश्वरकै दिय खग्ग प्रहार, मुहूर्त[20] न भो यह चेतन धार ॥२६॥
सचेतन व्है तदनंतर[21] उठि, हनी दृढ रक्खसके[22] उर मुट्ठि ॥
निसाचरहू धकि[23] दै पुनि खग्ग,करयो कपि दंसन[24] काय अलग्ग२७
कपीस दयो तलघात[25] बहोरि, दयो खल टारि सु पैं द्रुत[26] दोरि ॥
दई पुनि बानरके उर मुट्ठि, दयो खल संख[27] कपी तल रुट्ठि॥२८॥

को रखकर सुग्रीव ने अपने हाथ में बडा वृक्ष लेकर १ घमंड के साथ रावण के सामने २ पैंड (कदम) दिये ॥ २० ॥ ३ जुत्थपों के समूह बढे ४ कपीश्वर ने बडी उग्र लड़ाई रची ५ बलवान् बहुत राक्षसों को मारलिये ।२१। ६ वृक्षों के ठूंठों (शाखा रहित वृक्षों) से ७ विरूपाक्ष ने ८ रोते कूकते हुए राक्षसों की सहाय पर ॥ २२ ॥ ९ अपने १०भागेहुओं को रोककर उस वीर ने सुग्रीव के हृदय को बाणों से ११पूर्ण कर दिया ॥२३॥ तहां १२सुग्रीव ने भी उस घाव से वह१४हाथी एक धनुष जितना१३झुक गया फिर फिर घूम कर १५कूक करके गिरा ॥ २४ ॥ १६क्रोध करके १७ढाल तरवार ली१८सुग्रीव को धमका कर वह १९ युद्ध के पंडित (सुग्रीव) के साथ जुटा ॥ २५ ॥२० दो घड़ी पर्यन्त ॥ २६ ॥२१जिस पीछे चेत पाकर२२राक्षस के उर में२३क्रोध करके२४शरीर से कवच को अलग कर दिया ॥२७॥ २५थप्पड़ अथवा चरण का आघात दिया२६शीघ्र दौडकर टाल दिया दुष्ट (विरूपाक्ष) के२७ललाट

कपीश्वरके तलको लहि घात, भयो वमि[1]लोहित[2] दुष्ट निपात ॥
अमावसिके दिन वानर[3]भूप, हन्यो पहिलैं इम[4] नेत्रविरूप ॥२९॥
दसानन तास बिनास निहारि, महोदर पिछियँ[5] तत्थ प्रचारि ॥
[6]प्लवंग अनेक हनैं जिहिं जाय, कपीसहि भो पुनि स्वीय सहाय३०
दइ गिरितुल्य सिला इहिं डारि, महोदर कट्टिय वानन मारि ॥
हन्यौं कपि सालमहीरुहँ[7] कोपि, विदारि दियो वपु[8] हू नख रोपि।३१।
गिरयो परिघायुध[9] रक्खसकेर, सु लै कपि वाजि हने घनघेर ॥
तबै तजि चंक्रुर[10] मत्त मलंगि, महोदर लिन्न गदा रनरंगि ॥ ३२ ॥
कपीस्वरपैं किय तास प्रहार, दई कपिनैं परिघायुध मार ॥
गदा१परिघायुध२ते मिलि मग्ग, उभै२हि गिरे बनि टूक अलग्ग३३
मिट्यो गिनि आयुध राघव[11]मित्र, अयोग्र लख्यो इक हेम विचित्र
अयोमय भूतलतैं सु उठाय, महोदरपैं द्रुत दिन्न चलाय ॥ ३४ ॥
द्वितीय२गदा गहि रक्खस तत्थ, हनी हठि आवत मूसलमत्थ ॥
उभै२मिलि सस्त्र भये पुनि खण्ड, नियुद्ध[12] रच्यो तब दोउन२चंड३५
परस्पर मंडि चपेट प्रहार, गिरे दुव२मूर्छित ह्वै कछुबार॥
उठे पुनि चेतन पाय उदग्ग[13],लये खिजि रक्खस खेटक[14]१खग्ग२।३६।
कपीसहु तेहि गिरे भुव[15] हेरि, उठाय जुरयो सु महोदर घेरि ॥
महोदरके करवालहिं[16] टारि, लयो असिसौं[17] खलसीस उतारि३७

की हड्डी पर वानर ने थप्पड़ मारी १ रुधिर की उलटी कर के २ गिरगया ३ वानरों के राजा ( सुग्रीव ) ने इसप्रकार ४ विरूपाक्ष को मारा ॥ २९ ॥ ५ महोदर को भेजा ६ जिसने जाकर अनेक वानरों को मारे ॥ ३० ॥ ७ शालवृक्ष मारा और ८ शरीर को नखों से विदीर्ण करादिया ॥ ३१ ॥ ९ शस्त्र विशेष१०रथ को छोड कर ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ ११रामचन्द्र के मित्र (सुग्रीव) ने अपने आयुध को मिटाहुआ जान कर सोने के चित्रामवाले लोहे के मूसल को भूमि से उठा कर महोदर पर शीघ्र चला दिया ॥ ३४ ॥१२दोनो ने भयंकर बाहुयुद्ध रचा ॥३५॥१३उदग्र (ऊंचे उठेहुए मस्तक वाले अर्थात् अनम्र) राक्षस ने क्रोध करके१४ढाल तरवार ली ॥ ३६ ॥१५ भूमि पर गिरे हुए उन्ही शस्त्रों को हेरकर १६ खड्ग को बचाकर १७ तरवा

मरयो लखि याहि भजे मनुजाद[1], महादिकपार्श्व[2] रच्यो रनबाद ॥
अनी[3] थित ही जित अंगदकेर, जुरयो तित रक्खस दै घन घेर ३८
वलीमुख[4] भूरि हनैं[5] तजि बान, सज्यो तब वालितनैं[6] घमसान ॥
लयो परिघायुध इक्क उठाय, दई खलकै सु छक्यो घनघाय ।३९।
दसाननको भट होय अचेत, गिरयो रथतैं धुकि सूत समेत ॥
सिला पुनि अंगद इक्क१ प्रहारि, दये खलके रथ१ बाह२ बिदारि ।४०।
मुहूरतँ[10] अंत सचेतन दुष्ट, दये सर अंगद१ कै बहुरुष्ट[11] ॥
दये त्रय३ भल्लुकनायक[12]२ वच्छैं[13], गवाक्ष३ सरीर दये बहु दच्छैं[14] ॥४१॥
जुट्यो तब वालितनै जँव[15] जोरि, लयो परिघायुध तास झकोरि ॥
दुरहत्थन मुक्किय ताहि भ्रमाय, दयो खल चाप सबान गिराय ४२
गिरयो धनु संगहि मस्तकत्रान[16], दई बहुरयौं दलकी खल कान ॥
करयो खल कुप्पि परस्वध[17] वार, सु टारिगयो कपिराजकुमार ४३
वली तदनंतर अंगद रुट्ठि, हनी दृढ रक्खसके उर मुट्ठि ॥
महाखलके सु लगी पविमान[18], परयो हियफट्टि भयो गतप्रान ४४
दसानन सो लखि कुप्पि दुरूह[19], जुरयो लाहि दुद्धर बानर जूह ॥
दिसा विदिसा करि स्यंदन[20] नाद, बली बढि अग्ग रच्यो रनबाद ॥४५॥
करयो खल तामसअस्त्र[21] प्रयोग, घने कपि भस्म भये तजि छोग[22] ॥
सहयो न सु[23] अस्त्र भजे खिल कीस, रची तहँ जुज्झन[24] लक्खन रीस ४६

से दुष्ट का मस्तक उतारलिया ॥ ३७ ॥ १ मनुष्यों को खानेवाले (राक्षस) भाग २ महाशब्द है आदि में जिसके ऐसा पार्श्व अर्थात् महापार्श्व ३ जहां पर अंगद की सेना की अणी खड़ी थी उधर जाकर लड़ा ॥ ३८ ॥ ४ बहुत ५ वानरों को मारा ६ अंगद ने युद्ध किया ॥ ३९ ॥ रावण का ७ उस रथ ८ धक्के खाता हुआ सारथि सहित ९ घोड़े मारडाले ॥ ४० ॥ १० दो घड़ी पीछे चेत पाकर ११ क्रोध करके १२ जाम्बवान के १३ हृदय में १४ चतुर ने ॥ ४१ ॥ १५ वेग जोड़कर ॥ ४२ ॥ १६ मस्तक को कवच(टोप) १७ फरसी का वार किया ॥ ४३ ॥ १८ वज्र के समान ॥ ४४ ॥ १९ कठिनाई से तर्कना में आवे ऐसा रावण वानरों के दुर्धर्ष समूह से जुड़ा, २० रथ का शब्द करके ॥ ४५ ॥ २१ तमोगुणी अस्त्र अथवा सर्प अस्त्र छोड़ा २२ उत्साह छोडकर २३ वह अस्त्र सहा नहीं गया जिससे बाकी के वानर भाग गये वहां पर २४ युद्ध करने

दयो खल छाय कलंबन जाल, गिरायउ कट्टि सु पै सुरसाल ॥
समीप लये तदनंतर राम, घनैं सर मुक्कि जुरयो जयकाम ॥४७॥
प्रभू खलके सर भल्लन छेदि, दये निजसत्रु समूहन खेदि ॥
परिक्रमि मंडल दक्खिन१वाम२, परस्पर जुट्टिय रावन१राम२॥४८॥
भयो नभ तीरन संकुलि मोघ, अखंड प्रसार बढ्यो तमओघ ॥
गयो चरमाचल लंघि पतंग, जथापि तथापि मच्यो इम जंग॥४९॥
तहाँ खल सर्व अयोमय तीर, हनैं प्रभु गोधि घनैं हमगीर ॥
तऊ बिधुरा न भजी करतार, प्रयुंजिय रौद्र महास्त्र प्रसार॥५०॥
महीप सरासन कोटि मिलाय, अभेद्य तनुत्र दये खलकाय ॥
मुधा करि हंस पितामह दत्त, गये भुव भेदि दसानन गत्त ॥५१॥
करयो पुनि राघव अस्त्रप्रयोग, भरे खल गोधि सरोरग भोग ॥
इतेबिच रावन अस्त्र निवारि, सज्यो सर आसुरअस्त्र सुरारि॥५२॥
तज्यो तँहँ तीर अनेक प्रकार, कढे धनुतैं बल अस्त्रकरार ॥
शृगाल१तरच्छु२नखायुध३तुंड, रु गिद्ध४सिचान५अहीमुख६झुंड५३

को लक्ष्मण ने क्रोध किया ॥ ४६ ॥ १ दुष्ट को बाणों की जाल से छा दिया२देवताओं के शाल (रावण) ने जिस पीछे रामचन्द्र को समीप लिये ॥४७॥३ अपने शत्रुओं के समूहों को निकाल (हांक) दिये४गोलाकार फिरकर ॥ ४८ ॥ तीरों से भरकर आकाश मिथ्या होगया अर्थात् आकाश नहीं रहा और अखंड फैलाव के साथ अंधेरे का समूह बढा यद्यपि सूर्य अस्ताचल को लांघ गया तथापि इसप्रकार युद्ध मचारहा ॥ ४९ ॥ सब लोहे के बनेहुए बाण रामचन्द्र के ललाट में मारे तो भी रामचन्द्र ने व्याकुलता नहीं पाई और रौद्र अस्त्र का प्रयोग किया ॥ ५० ॥ रामचन्द्र ने धनुष के दोनों गोशों को मिलाकर अभेद्य कवचवाले रावण के शरीर में बाण दिये सो ब्रह्मा के दिये हुए कवच को वृथा करके दशानन के शरीर को भेदकर भूमि में गये ॥ ५१ ॥ फिर रामचन्द्र ने अस्त्र का प्रयोग करके बाणों रूपी सर्पों के फणों से रावण के ललाट को भरदिया इतने में देवताओं के अरि रावण ने उस अस्त्र को मिटाकर आसुर अस्त्र सझा ॥ ५२ ॥ उस धनुष से कराल अस्त्र निकले जिनमें कितने ही गीदड़ बघेरा (सिंह विशेष) सिंह गिद्ध बाज (शिकरा नामक पक्षि विशेष) सर्प के मुख धारण करनेवाले समूह ॥ ५३ ॥

धरैं मुख व्याघ्रन७कोकन८केक, छुटे इम आसुर मंत्रअनेक ॥
तज्यो ज्वलनास्त्र तबैं रघुराज, कढे इततैंहु घनें बर बाज ॥५४॥
दिवाकर१अग्नि२ससी३चपला४ऽऽदि, धरैं मुखघोर छुटे नभ छादि॥
दयो तिन्ह आसुर अस्त्र निवारि, रची अनखाय दसानन रारि५५
तज्यो मयनिर्मित अस्त्र निसाट, घनैं पुनि अस्त्र कढे बहुघाट ॥
त्रिसूल१गदा२असि३पट्टिस४प्रास५, भयानक है प्रलयानल भास५६
तज्यो प्रभु व्हाँ सुरगायक अस्त्र, करे खलके ति मुधा सबसस्त्र
अनंतर अस्त्र तज्यो खल ओर, जु पै प्रभु खंडिय बानन जोर५७
कियो तब रावन दुस्सह कम्र्म, दये दस१०बान महाप्रभु मर्म्म ॥
व्यथा तिनतैं न लही रघुबीर, दये खलकै पुनि दुद्धर तीर ॥५८॥
इतेबिच लक्खन दै सर सत्त७, हर्यो खलकेतु१नृमस्तक तत्त ॥
हन्यौं पुनि सारथि२दै इक१तीर, रु दै सरपंच५हर्यो धनु बीर५९
बिभीखन तत्थ लये रचि रारि, गदाकरि अग्रजके हयमारि ॥
धर्यो रथ छोरि बिनाहय धक्कि, तजी खल संगि बिभीखन तक्कि६०
बिभीखन मारकं जानि प्रबीन, सु कट्टिय लक्खन दै सरतीन३॥
रची मयकी बसु८घंटन जुत्त, धरी कर सक्ति तहाँ खल धुत्त॥६१॥

और कितने ही भेड़िया व्याघ्र शृगालों के मुख करके छूटे तब रामचन्द्र ने अग्नि अस्त्र छोडा सो इधर से भी श्रेष्ट पांखोंवाले बाण निकले।५४।सूर्य अग्नि चन्द्र विजुली आदि घोर मुख धारण करके आकाश को छादित करके छूटे१क्रोध करके रावण ने युद्ध रचा ॥ ५५ ॥ रात्रिचर (रावण)ने मय के रचे हुए अस्त्र को छोडा जिससे बहुतभांति के बहुत अस्त्र कढे२प्रलय की अग्नि की क्रान्ति के समान ॥ ५६ ॥ वहां रामचन्द्र ने गंधर्व अस्त्र छोडा जिसने दुष्ट के तिन शस्त्रों को वृथा कर दिये जिस पीछे रावण ने अन्य अस्त्र छोडा ॥ ५७ ॥३रामचन्द्र के मर्म स्थान में मारे जिनसे रामचन्द्र ने पीड़ा नहीं पाई ४दुर्द्धर्ष (जिनका अनादर नहीं होसके ऐसे) बाण दिये ।५८। ५ध्वजा को काट डाला. ६रावण की ध्वजा में मनुष्य के मस्तक का चिन्ह था जिसको काट डाला७दौड़ा रथ छोडकर॥६०॥८विभीषण को मारनेवाली जानकर लक्ष्मण ने उस सांग (शस्त्र विशेष) को काटडाली९.धूर्त ने ॥ ६१ ॥

निजानुज रच्छक सेसहिँ जानि, तजी तिनपैँ खल तक्कि रु तानि॥
संदंसन लक्खनको उरफारि, गई तडिता जिम बद्दल बारि ॥६२॥
प्रभ भुव जात सु भंजिय संगि, मिटी इम टारतहू असु मंगि ॥
परे भुव लक्खन प्रानन पेलि, किधौं लहि जेठ प्रभंजन केलि६३
गिरयो अनुजातहिँ पिक्खि विहाल, महाप्रभु भीरु भये कछुकाल
मुहूर्त अनंतर छोरि बिखाद, कह्यो सबसौं व हनौं मनुजाद ॥६४॥
चढो कपि१भल्लुक२अद्रिन मत्थ,सुरादिक होहु बिमानन सत्थ॥
लगावहु दिट्ठि चउद्दह१४लोक, रचो रविसूत तुरंगन रोक ॥६५॥
मनावहु स्वस्ति सबै मुनि१सिद्ध, लहो दसकंध वपा गल गिद्ध ॥
धरो अवधान चराचर सज्ज, लखो मम रामपनौं सब अज्ज ॥६६॥
यहै कहि दै सर रावन अंग, कियो तस देह सु सेह सरंग ॥
परे प्रभुकै पुनि लक्खन दिट्ठि,सुसेनहिँ बुल्लि कह्यो नृप निट्ठि६७
यहै खलपातित सोवत सेस, कहा जयआस भई अब एस ॥

अपने छोटेभाई की रक्षा करनेवाला लक्ष्मण को जानकर वह शक्ति उन पर छोडी सो कवच सहित लक्ष्मण का उर फाड़कर जैसे विजुली बादल को निवारण करने जाती है तैसे गई१भूमि पर गिरतेहुए लक्ष्मण ने उस शक्ति को तोड़ डाली इसप्रकार उसको बचाते बचाते२प्राण की चाहना करके मिटी, जिसप्रकार जेठ मास में३पके केल वृक्ष गिरें तिसप्रकार लक्ष्मण प्राण को हटाकर गिरे॥६३॥ ४छोटेभाई को गिराहुआ देखकर रामचन्द्र विव्हल हुए और कुछ समय५ कायर होगये ६ दो घड़ी पीछे विषाद को छोड कर सब से कहा कि७अब८ राक्षस को मारता हूं॥ ६४॥ वानर और रींछ तो पर्वतों पर चढ जाओ और देवता आदि विमानों पर चढो, चौदह लोकवाले इधर देखो और सूर्य का सारथि भी सूर्य को युद्ध दिखाने के लिये घोड़ों को रोको॥ ६५॥ मुनि और सिद्धलोग कल्याण मनाओ,रावण की मज्जा(गूद)को गिद्ध गळ ले ओ, चर और अचर सभी मनोयोग (वांछित) को प्राप्त होओ और आज मेरा रामचन्द्रपन देखो॥ ६६॥ यह कहकर बाण देकर रावण के शरीर को सेहली (सह्लक) के समान कर दिया, फिर जब लक्ष्मण रामचन्द्र की दृष्टि में आये तब सुषेण नामक बंदर को बुलाकर कठिनाई से कहा॥ ६७॥ दुष्ट का पटकाहुआ यह लक्ष्मण सोता है सो अब ऐसा होने पर जय

न जीवनतैं१रनतैं रहित आज, बिदेहसुताहु अबै किहिंकाज॥६८॥
सुसेन कह्यो न मरे प्रभु सेस, बनी मुखआकृति पंकज बेस॥
प्रभाघन बिग्रह नैन प्रसन्न, बहैं नहि एरिस ओज बिपन्न॥६९॥
सुसेन बली प्रभुसौं इम बुल्लि, कही पुनि मारुतिसौं हित खुल्लि॥
बतायउ भल्लुकनायक तोहि, सजीवन आनहु पब्बयसोहि॥७०॥
यहै सुनिकै पुनि गो हनुमान, लयो पुनि अद्रि जरी३ अनजानि॥
त्रि३बेर महाबल ताकहँ तुल्लि,फलंगिगयो रनमैं हियफुल्लि॥७१॥
सुसेन जरी सब ते पहिचानि, दयो द्रुत नस्यहि सेसहि आनि॥
उठे इहिं सोवतसे जागि सेस, बुलाय मिले ४अरही अखिलेस॥७२॥
यहाँ नहिं लक्खन तोबिनु प्रान, बदी यह राघव प्रेम बिधान॥
कही तब लक्खन चिंतहु बैन, लयो पन राज्य बिभीखन दैन॥७३॥
करो वह सत्य यहै सुनि राम, कियो पुनि रावन बानन५ धाम॥
दसाननहू रथ ओर अरोहि, छल्यो प्रभु सम्मुह जुज्झत ६छोहि॥७४॥
रथी खल१ज्यौं प्रभु२त्यौं पदचार, बदे समता नहिं देवन बार॥
बिचारि यहै पुरुहूत बलीय,समातलि व्हाँ पठयो रथ स्वीय॥७५॥
हरेहय जोरि त्वराकरि आय, लये रथ मातलि राम चढाय॥

की क्या आशा है सीता भी अब किस काम की है॥ ६८॥ मुख की आकृति कमल के समान बनी हुई है शरीर भी बहुत कान्तिवाला है और नेत्र प्रसन्न हैं प्राणबल जिन का नाश होजाता है वे ईदृश (ऐसे) चिन्ह धारण नहीं करते॥६९॥१हनुमान् से कहा२जाम्बवान ने तुझे बताया था उसी संजीवन पर्वत को लाओ॥७०॥३जड़ी को नहीं जानसका तब पर्वत को ही उठालिया और तीन बार उस पर्वत को हाथ में तोलकर फलंग लगाकर युद्धभूमि मे प्रसन्न होकर आया॥ ७१॥ सुषेण बानर ने उस जड़ी को पहिचान कर लक्ष्मण को शीघ्र आकर नाक मे सुंघाई४शीघ्र ही सब के स्वामी रामचन्द्र लक्ष्मण को बुलाकर मिले॥ ७२॥ ७३॥५रावण को बाणों का घर बनादिया६क्रोध करके॥ ७४॥ रावण रथ पर और रामचन्द्र पैदल होने से देवताओं ने कहा कि रथ के बिना बराबरी नहीं है, बलवान इन्द्र ने यह बिचार कर मातलि नामक अपने सारथि सहित अपना रथ भेजा॥ ७५॥ वह मातलि हरे रंग के घोड़ो को जोत कर शीघ्रता करके आया और

अभेद्य तनुत्र१रु सक्तिर२रु चाप३,इते पठये ति लये धरि आप७६
परिक्रमि स्यंदन वंदन किन्न, चढे पुनि राम सरासन लिन्न ॥
रच्यो समतारन द्वैरथ१ नाम, रहे नभ देव भने जय राम ॥ ७७ ॥
जिते खल अस्त्र तजे रुपि रंग, भये प्रभु अस्त्रनतैं सब भंग ॥
तज्यो जब रक्खस रक्खस२ अस्त्र,अनेक कढे अहि आकृति सस्त्र७८
तज्यो तब पासुपतस्त्र नरेस, करे सरपन्नग मोघ असेस ॥
लखे खल अप्पन अस्त्र असार, दये प्रभु विग्रह बान हजार।७९।
हने बहु मातलिके जय हेतु, बिदारिय वासव३ स्यंदन केतु ॥
हरी छबिके पुनि बेधि तुरंग, जुस्यो घन घोर दसानन जंग॥८०॥
रह्यो बुध१रोहिनिहिँ तहँ आय,जुस्यो ग्रह आर१ विसाख२हिँ जाय॥
लियैं ढिग रुंड१रु धूमलकेतु२,हतप्रभ भानु लस्यो खयहेतु ॥८१॥
बढ्यो लखि दुष्टहिँ यों बहु ब्रात,अचानक घोर मचे उतपात ॥
भयो भुव कंप डरे सबभूत, डिगे बन१पव्वय२वृच्छ३ विधूत ॥८२॥
तहाँ गहि दुष्ट महाखय मूल,तज्यो बसु८घंटन जुत्त त्रिसूल ॥

रामचन्द्र को रथ पर चढा लिया,इन्द्र ने अभेद्य कवच, शक्ति और धनुष भेजे थे भी समर्थ रामचन्द्र ने धारण किये ॥ ७६ ॥ रथ के परिक्रमा करके नमस्कार किया१दोनों रथवाले कहलाकर बराबरी का युद्ध करनेलगे ॥ ७७ ॥ २राचस ने राचस अस्त्र छोडा जिससे अनेक सर्प की आकृति के शस्त्र निकले ॥ ७८ ॥ रामचन्द्र ने पाशुपत अस्त्र छोडा।जिसने रावण के सर्पाकार सब बाणों को व्यर्थ करादिया रावण ने अपने बाणों को सार रहित देखकर रामचन्द्र के शरीर में हजार बाण दिये ।७९।३इन्द्र के रथ की ध्वजा को काटडाली ॥८०॥ रामचन्द्र रूपी चन्द्रमा को रावण रूपी राहु से ग्रसाहुआ देखकर चन्द्रमा के अतिप्रिय रोहिणी नचत्र पर बुध नामक ग्रह आगया (ज्योतिष के मत से बुध का रोहिणी नचत्र पर आना भयंकर समझा जाता है ) और इक्ष्वाकु वंशियों के सदा शुभकारी विशाखा नचत्र पर मंगल ग्रह आगया (यह भी उत्पात का सूचक है) राहु और केतु को समीप लिये हुए सूर्य नाश का कारण होकर कान्ति हीन दीखनेलगा ॥८१॥ इसप्रकार रावण को प्रबल हुआ देखकर एकाएक भयंकर उत्पातों के समूह मच गये भूकंप होने लगा और सब प्राणी डरने लगे विशेष धुनेजाकर बन पर्वत और वृच्च डिगने लगे ॥ ८२ ॥ दुष्ट रावण ने नाश के मूल आठ घंटावाले

तजे प्रभु तापर बान जितेक, त्रि३सीस करे छुवि भस्म तितेक ।८३।
तजी तव बासवसांगि छितीस, कियो वह खंडित तास त्रिसीस॥
हनैं खल स्यंदनके बलि बाजि, अरे धकि राघव दुस्सह आजि ८४
दये खल गोधि[1] तथा त्रय३रोप[2], बढे दसकंधहिं खेद१रु कोप२ ॥
तजे खल बान हजारन तत्थ, मुरे नहिं राघव तोहु समत्थ ॥८५॥
कह्यो प्रभु रावनसौं हगजोरि, भयो हतबिक्रम तू तिय चोरि ॥
अहम्मति[3] भार बढ्यो तव आहि, त्वराकरि दूरकरौं अब ताहि८६
अनेक हरी जिहि काज निलज्ज, सु लै परनारिनके सुख अज्ज[4] ॥
यहे कहि मारि हजारन तीर, कर्‌यो तितऊ दसकंध सरीर ॥८७॥
पर्‌यो रथपैं छकि दुष्ट अचेत गयो रथलै तजि सारथि खेत ॥
गयो जव रावनको वह मोहँ, कह्यो तब सारथिसौं छकि छोहँ ८८
अरे सठ मोकँहँ कातर जानि, तज्यो रनतैं करि मो जसहानि ॥
कहैनहिं जोलगि वे जयकार, त्वराकरि तोलग लैचलि त्वौंर।८९
कही तव सारथि हेदसकंध, बढ्यो तव बिग्रह मोह प्रबंध ॥
थके हयहू श्रम१धर्म२ समेत, टर्‌यो इहिं कारन मैं तजि खेत ९०
यहै सुनि रावन ताकँहँ तुष्ट, दयो करको इक१भूखन दुष्ट ॥
सु सारथि रावनको रथमोरि, बडे जवँ आयउ जंग बहोरि ॥९१ ॥
अगस्त्य महामुनि ताहि अनेहँ, कही रघुनाथहिं आय रु एह ॥

---

त्रिशूल को छोडा उस पर रामचन्द्र ने जितने बाण छोडे तिनने त्रिशूल ने भस्म करदिये ॥ ८३ ॥ तब रामचन्द्र ने इन्द्र की शक्ति छोडी उसने त्रिशूल को काटा फिर दुष्ट के रथ के घोड़ों को मारे इसप्रकार रामचन्द्र संग्राम में दुस्सह होकर अड़े ॥ ८४ ॥ रावण के १ ललाट में तीन २ बाण दिये ॥ ८५ ॥ ३ तेरे अहंता का भार बढगया है सो शीघ्र ही दूर करता हूं ॥ ८६ ॥ ४ आज वह सुख भोग यह कहकर हजारों तीर मार कर रावण के शरीर को ५ चालनी के समान करदिया ॥ ८७ ॥ ६ मूर्छा ७ क्रोध में छककर ॥ ८८ ॥ ८ कायर जानकर ९ जब तक शत्रु अपनी जय हुई नहीं कहै तब तक १० शीघ्रता करके ११ पीछा लेचल ॥ ८९ ॥ १२ तुम्हारे शरीर में मूर्छा का प्रबन्ध बढगया था ॥९०॥ १३ प्रसन्न होकर दुष्ट रावण ने उस सारथि को १४ हाथ का भूषण दिया १५ बडे वेग से ॥ ९१॥ १६ उसी समय में अगस्त्य मुनि ने आकर रामचन्द्र से कहा

त्रि३बार दिनेसहृदै जपिलेहु, सपूजन अर्घ्य अनुत्तम देहु ॥ ९२ ॥
इहाँ तुमही लहिहो जय राम, दसाननकों हनिहो रनधाम ॥
अगस्त्य गये प्रभुसौं कहि एह, सुही सव सङ्गिय राम सनेह ।९३।
त्रि३आचामि ह्वै सुचि लै निज चाप, लगे खलकों अब वेधन आप ॥
कही तँहँ मातलिसौं प्रभु भव्य,चलो खलको रथ लै अपसव्य९४
सुही करि रावन अंतिक आय, दयो प्रभुकों सुसमीप दिखाय ॥
इते बिच कौतुक धारि उमंग, जुरे सव पिक्खन द्वैरथ जंग ॥ ९५ ॥
पर्यो खलके रथ अस्त्र१अभव्य, प्रभंजनचक्र भये अपसव्य२॥
चलैं जिहिं मारग रक्खसराय१,चलैं तित गिद्धनके समुदाय ॥९६॥
भई भुव दीप्त४गिरी उलका५हु, थके चलते रन जातुन बाहु ॥
दिवाकरके सित१लोहित२पीत३.मयूख लखे खल अंग परीत७ ।९७।
भज्यो भुव कंप दसानन पास८,सिवा किलकी तस पिट्ठि९कुभास
वह्यो प्रतिकूल रजोमय बात१०,बिनाँ घन भो तडिता१पवि२पात११
बढ्यो तम घोर दिसा बिदिसान१२.गिरी लरि सारिकिका रथथान१३

कि तीन बेर आदित्य हृदय नामक स्तोत्र को जप करके पूजा के साथ अनुत्तम (न उत्तमो ऽस्मात् स अनुत्तमः)को अर्घ्य दो।९२।९३। तीन वार आचमन लेकर पवित्र होकर अपना धनुष लेकर मातलि से रामचन्द्र ने १ योग्य वचन कहे कि रावण के रथ को २ दहिना लेकर चलो ॥ ९४ ॥ ३ रावण के समीप आकर ४ दोनों रथों का युद्ध देखने को यहां लक्षणा से दोनों रथियों का युद्ध जानना चाहिये ॥ ९५ ॥ रावण के रथ पर अमंगलिक ५ रुधिर की वर्षा हुई और ६ वायु गोटे (वघूलिये) दहिनी ओर को हुए और जिस जिस मार्ग रावण चला तिस तिस मार्ग उसके साथ गिद्धों के समूह चले ॥ ९६ ॥ लंका की भूमि जलती हुई दिखाई देने लगी और आकाश से अग्नि के अंगारे गिरे युद्ध में राक्षसों के भुज शस्त्र चलाते हुए थकगये रावण के शरीर के चारों ओर सूर्य के किरण स्वेत लाल और पीले रंग के दिखाई देने लगे ॥ ९७ ॥ रावण के समीप की भूमि कांपने लगी और उसकी पीठ पीछे अमंगलिक अथवा बुरी तरह से स्यालणी चिखने लगी और धूलि के साथ सामने का पवन चलने लगा विना बादल बिजुली और वज्र पड़ने लगे ॥ ९८ ॥ मैना पक्षि परस्पर लड़कर रावण के रथ पर गिरे घोड़ों के

कढी चिनगी हयलिंगप्रदेस१४, झरे हयनेत्रन अश्रु बिसेस१५।९९
अनेक कुसोनं भये इम ताहि, भये सुभ राघवको जय चाहि॥
जुरयोहि तथापि दसानन जंग,इतैं प्रभु जुज्झय धारि उमंग १००
दयो लखि दोउन२यौं रनदाव.भज्यो कपि१जातु२न चित्रितभाव॥
घनैं सर दुष्ट तजे तब घुम्मि,गिरे रथकै लगि ते मुरि भुम्मि १०१
तहाँ इक१ आसुग दै रघुराय, दयो तस केतनँ कट्टि गिराय ॥
दये प्रभु अस्वनकैं खल बान, लगे जिम फूल गिरे हतपान ।१०२।
दये पुनि बान हजारन दुष्ट,तजे तिनपैं इततैं प्रभु तुष्ट ॥
भयो तिनतैं नभ कुट्टिम भास,कहौं नहिँ नैंक रहयो अवकास१०३
अनंतर दोउन२ तक्कि अमान, परस्पर बाजिनकैं दिय बान ॥
रचे पुनि दोउन२दै रथं काव,गता१ऽऽगत२मंडल३बीथि४न दाव१०४
समीप मिले पुनि द्वै२रथ आजि, भिरे धुरसौं १धुर२बाजिन१बाजि२
तहाँ प्रभु रक्खस अस्वन अंग, दये सर बाजि मुरे रथसंग ।१०५।
दये तँहँ मातलिकैं सर दुष्ट, चल्यो नहिँ सो रु भये प्रभु रुष्ट॥
कलंब हजारन दै छितिराय, दई खलकी द्रुत पिट्ठि फिराय १०६

( तिराय१फिराय२अन्त्यानुप्रासः १)

अयोग्र१ गदा२ बरख्यो मुरि सोहु, त्रिलोक अधीस बढे धकि तोहु

---

लिंग से अग्नि की चिनगारी निकली और नेत्रों से बहुत आंसू गिरे।९९।२खोटे शकुन हुए३तो भी॥१००॥वानर और४राक्षस ५ चित्राम के से होगये ॥१०१॥ ६ बाण ७ रावण की ध्वजा को काट कर गिरादी ८ प्राण रहित होकर उलटे गिरगये ॥ १०२ ॥ ९ प्रसन्न होकर बाण छोडे उन बाणों से आकाश घरकी शोभा धारण करने लगा जिसमें कुछ भी अवकाश नहीं रहा ॥ १०३ ॥ इस पीछे प्रमाण रहित (अमाप) दोनो ने दोनो रथों का चक्कर (गोलकुंडा) लगाया, आगे जाना पीछा आना गोलाकार फिरना इन मार्गों से दाव दिये ॥१०४॥१० उस युद्ध में दोनो रथ समीप मिल गये ।१०५। मातलि (इन्द्र का सारथि) चलायमान नहीं हुआ और रामचन्द्र क्रोधित हुए भूपति रामचन्द्र ने हजारों बाण देकर दुष्ट रावण की शीघ्र पीठ फिरा दी॥१०६॥११मूसल. तीनों लोक के स्वामी (रामचन्द्र) तो भी क्रोध में पूर्ण होकर आगे बढे दोनों ओर से बाणों के समूह बहे जिनके वेग से मानों

बहे दुव२घौं सन बानन व्रात, छुहे तिनके जव सागर सात॥१०७॥
डरे अतलादिनके बसवान, करयो रविरोचि प्रकासन हान ॥
तहाँसुर१ओ सुरगायक२सिद्ध३,मिले पुनि जच्छ४रु चारन५इद्ध॥१०८
महोदर ६ किन्नर७गुह्यक८जूह, लगे कहिवे लखि जुद्ध दुरूह ॥
रहो कुसली द्विज१धेनु२न ग्राम, दसाननको अब जित्तत राम१०९
घनौं अवमर्द भयो यह घोर, अहो रन एरिस भो नहिं और ॥
ख१सागर१तुल्ल्य२ख१सागर२जेम,यहै रन या रन तुल्यहि एम॥११०
रहे कहते इम पिक्खत रंग, जुरे पुनि द्वै२रचि द्वै२रथजंग ॥
तहां इक१ दै सर सर्बअधीस, लयो इक१कट्टि दसानन सीस१११
महीसिर आत बिलंबहु आस,न पै सिर और परोहत तास ॥
इका१ऽऽधिक कट्टिय यौं सत१०१मत्थ,तऊ न मरयो हुव नूतन तत्थ
निरर्थक जानि स्वबानन वार,कियो तब यौं रघुनाथ बिचार ॥
सुबाहु१ कबंध२ खरा३ऽऽदिक ओघ, हनैं जिनतैं किम ते सरमोघ
कही तँहँ मातलि यौं हित खुल्लि, रहे प्रभु क्यौं अजअस्त्रहिं भुल्लि
सुन्यौं इम मातलि उक्त समत्थ, बहे सरब्रह्म धरयो प्रभुहत्थ ११४

समुद्र क्षोभित होगये ॥१०७॥१सूर्य की कान्ति को मिटादी देवता और गन्धर्व२सिद्ध३यक्ष४निर्मल ॥ १०८॥ बडे सर्प समूह कहने लगे कि यह युद्ध कठिनाई से तर्कना से आवे ऐसा है, ब्राह्मण और गउवों के समूह कुशल रहो रामचन्द्र अब रावण को जीतते हैं ॥ १०९ ॥ यह बहुत पीड़ाकारी युद्ध हुआ ऐसा भयंकर और आश्चर्य करानेवाला कोई दूसरा युद्ध नहीं हुआ जैसे आकाश और समुद्र के समान आकाश और समुद्र ही हैं इनके जैसा दूसरा कोई पदार्थ नहीं,तैसे ही इस युद्ध के समान यही युद्ध है.युद्ध को देखकर वे तो इसप्रकार कहते रहे और इधर फिर रथ(लक्षणा से रथी)युद्ध में जुड़े सब के स्वामी रामचन्द्र ने रावण का एक मस्तक काटलिया॥१११॥ उस मस्तक के भूमि पर आने में तो विलम्ब हुआ परन्तु उसके दूसरा मस्तक उगने में विलम्ब नहीं हुआ इसप्रकार एक सौ एक मस्तक रामचन्द्र ने काटे तोभी नवीन मस्तक होते गये और रावण नहीं मरा॥ ११२ ॥५अपने बाणों का वार(प्रहार)करना निरर्थक जानकर६समूह को बाणों से मारे वेही व्यर्थ कैसे हुए ॥ ११३ ॥ उस समय इंद्र के सारथि मातलि ने हित के साथ कहा कि महाराज ब्रह्मास्त्र को आप क्यों भूलरहे हो मातलि का कहना सुनकर उस बलवान् ब्रह्मास्त्र को रामचन्द्र ने हाथ में लिया ॥ ११४ ॥

रच्यो बिधिनैं जु पुरंदर काज, वली पवमान१वसैं जिहिं बाज ॥
रहैं रवि१अग्गि१उभै२फल जास,गुरुत्व सुमेरु१रु अंग अकास२।११५
दयो वनमैं पहिलैं जु अगस्त्य, लयो प्रभु अस्त्र सु अंतकपस्त्य ॥
प्रकासत पुंखन कांचन काम, लसैं उरगासन पत्र ललाम॥११६।
सु लै श्रुतिसूचित मंत्र समेत, धरयो गुनपैं अरिनास निकेत ॥
कसीसि लयो श्रुतिमूल लगाय,भज्यो तँहँ छोनिय जंगम भाय॥
समाधि छुटी सहसा सिवकेर, बराहप जानु जके तिहिं बेर ॥
अचानक उट्ठिय ओझकि सेस, कपाल नम्यो मचक्यो कमठेस॥
दिसागज दीन फिरे भ्रमखात, उलट्ठिय आतुर सागरसात७ ॥
दयो खलके उरमैं सु अभंग,गयो हियभेदि रु रामनिखंग॥११९॥
गिरे खलके करतैं सर१चाप२, पर्यो अरराय तज्यो असु आप॥
जितैंतित भाज्जिग रक्खस सेस, लई पहिली निजरोचि दिनेस ॥
वजे सुरदुंदुभि१दिव्यसरीर२, सबै जग स्वस्थभयो तजि पीर ॥
भये मुनि१देव२रु चारन३तुष्ट,अमादिन राम हन्यौं इम दुष्ट॥१२१॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ

---

जिस अस्त्र को ब्रह्मा ने इन्द्र के लिये बनाया था जिसके पांखों में बलवान् पवन बसता है और जिसके दोनों फलों में सूर्य और अग्नि रहते हैं जिसका भारीपन सुमेरु पर्वत के समान और शरीर आकाश के समान है ॥ ११५ ॥ यमराज के घर के समान उस अस्त्र को रामचन्द्र ने लिया जिसकी पांखों पर सोने का चित्राम, गरुड़ की सुन्दर पांखों को प्रकाश करते हुए का ॥ ११६ ॥ वेद के कहेहुए मंत्रों सहित शत्रु के नाश के घर रूपी बाण को प्रत्यंचा पर धरा और खींचकर कान के मूल तक लिया उस समय भूमि चलायमान होगई ॥ ११७ ॥ अचानक भूमि को उठानेवाला बराह घुटनों के बल गिर गया, शेषनाग चौंक उठा और फणों का समूह नमगया, कमठ भी मचक गया ॥११८॥ १दिशाओं के हाथी २वह बाण रावण का हृदय भेदन करके पीछा रामचन्द्र के भाथे में चलागया ॥ ११९ ॥ अरराट शब्द करके(यह गिरने के शब्द का अनुकरण है) बलवान् प्राण को छोडदिया३बाकी के राक्षस४ सूर्य ने अपनी पहिले की कान्ति पीछी ली ॥१२०॥ ५ अमावास्या के दिन ॥ १२१ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण

बीतिहोत्रवसुधेश्वरबंशवर्णने वसुदेव ६८ वेला ६८।१ विवाहवेला
वर्णनविषयकविवस्वद्वंशविवर्धकवैवस्वतमनुतनुजनुरिक्ष्वाकु ६
प्रथमपुत्रविकुक्षि ७ कुलकलशवैदेहीवल्लभचरित्रे रामचतुर्दशी १४
दिनाखिलबहुलकर्बुरनिपातनश्रुततद्वधतद्वधूविलापरावणादर्श ३०
दिनरणविरचनसुग्रीवविरूपाक्ष १ महोदर २ विध्वंसनतारेयमहापा
र्श्व१प्राणहरणदशग्रीवशक्तिशीर्णलक्ष्मणशूरशय्याशयनसमुज्जीवि
तस्वानुजरघुराजगतप्रत्यागतलङ्केश्वरदलनं चतुःपञ्चाशत्तमो ५४
मयूखः ॥ ५४ ॥ आदितः षण्णवतितमः ॥ ९६ ॥

( प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा )

( दोहा )

अनसु गिरयो लखि अग्रजेंहिं, बहु किय रुदन बिलाप ॥
बुल्ले सु सुनि बिभीखनहिं, अतिहित राघव आप ॥ १ ॥
बीर समुख जुरि होत व्यसु, सोक उचित गिनि सो न ॥
सदा जई कोउ न सुन्यों, भय१खय२रहित त्रि३भोन ॥२॥
कहिय बिभीखन जिहिं करे, नम्म्र असुर१सुर२नाग३ ॥
अप्प हन्यों प्रभु ताहि अब, दैन रह्यो खिल दाग ॥३॥

---

वंशवर्णन में वसुदेव और वेला के विवाह समय के वर्णन विषय में सूर्यवंश को बढानेवाले वैवस्वत मनु के पुत्र इक्ष्वाकु के प्रथम पुत्र विकुक्षिकुल के कलश जानकी के प्यारे (रामचन्द्र) के चरित्र में रामचन्द्र के चतुर्दशी के दिन बाकी के बहुत राक्षसों को मारना, उनका माराजाना सुनकर और उनकी स्त्रियों का विलाप सुनकर अमावास्या के दिन रावण का युद्ध रचना, सुग्रीव का विरूपाक्ष महोदर को मारना, अंगद का महापार्श्व को मारना, रावण की शक्ति से क्षीण होकर लक्ष्मण का शूरशय्या में सोना, अपने छोटे भाई के जीवित होने पर रामचन्द्र का जाकर पीछे आयेहुए रावण को मारने का चौपनवां मयूख समाप्त हुआ।५४।और आदि से छयानवे मयूख हुए॥
२ बडे भाई को १ विना प्राण गिराहुआ देखकर ॥१॥ वीरलोग सन्मुख जुड़कर विना प्राण होतेहैं उनका शोक करना उचित नहीं है सदैव जीतनेवाला किसीको नहीं सुना और तीनों लोकों में भय और नाश से रहित कोई नहीं है ॥ २ ॥ उसको२दाग देना (दग्ध करना) ४ बाकी है ॥ ३ ॥

राम कह्यो रिपुता कहत, मरन अवधि जगमाँहिं ॥
ज्यौं तव त्यौं मम बंधुजन, अब रावन प्रिय आँहिं ॥ ४ ॥

( षट्पात् )

सुनत कुशापें दससीस पतन लंका अंतहपुर ॥
बिलपत नारिनवृंद अखिल आये कढि आतुर ॥
द्रुत पुर उत्तरद्वार होय रनभुव धव हेरत ॥
सुख सुमिरंत पति संग खुलेकेसन सुम खेरत ॥
लोटत बिहाल तोरत अलक सुत्तो लखि मानद समर ॥
महिला अचेत मयजा प्रमुख परी सकल तस देहपर ॥ ५ ॥

( दोहा )

मंदोदरि व्याकुल अमित, अक्खिय तिय अवतंस ॥
सीतासन मोमें सदा, बढत रूप१गुन२बंस३६ ॥ ६ ॥
तदपि अनंगाऽऽयत्त तैं, मोहित बीसरि मोहि ॥
हठि बरजत सीता हरी, तास मिल्यो फल तोहि ॥ ७ ॥
पुष्पक दिव्य बिमान पर, धव हमजुत चढि धीर ॥
रचते नंदन१चैत्ररथ२, बिहरन१क्रीडन२बीर ॥ ८ ॥
सो अज्जहि बित्यो समय, सोपे तुम रनसैन ॥

रामचन्द्रने कहा कि जब तक जीवित रहैं तभी तक संसार में शत्रुता कहते हैं मरे
पीछे यह रावण जैसा तेरा भाई है तैसा ही मेरा भी प्रिय है ॥ ४ ॥ १
मराहुआ २ जनाने में ३ सुनकर ४ सब ५ शीघ्र ६ रणभूमि में पति को हेरती
हुई ७ पति के संग सुख भोगे थे उन को स्मरण करती हुई ८ मस्तक पर
फूलों की रचना होरही थी जिनको बिखेरती हुई ९ मान देनेवाले अपने
पति को १० युद्ध में सोयाहुआ देखकर १२ मंदोदरी (मय की पुत्री) १३ आ-
दि ११ स्त्रियां अचेत होकर रावण के शरीर पर गिरीं ॥ ५ ॥ १४ स्त्रियों
की मुकुट ॥ ६ ॥ १५ तो भी १६ काम के वशीभूत होकर छल से अथवा
सीता में १७ मोहित होकर ॥ ७ ॥ १८ इन्द्र के नन्दनवन रूपी अशोकवन में २०
विहार और १९ चैत्ररथ (अशोकवन में रावण के क्रीड़ा करने का चैत्ररथ
नामक स्थान था) में क्रीड़ा करते थे ॥ ८ ॥ वह समय तुम्हारे रणशय्या में
शयन करने से २१ आज ही बीत गया

अर्क किरन प्रविसे अभय, अज्जहिं लंका ऐन ॥ ९ ॥
भोक्ता त्रि३भुवन भोगके, जेता जमके जंग ॥
स्वप्न किधौं यह सत्य है, राम हनैं तुम रंग ॥ १० ॥
पवनहु हमकौं लखि१परसिर, रंक अदंड रह्यो न ॥
ते बाहिर निकसी तरुनि, क्यौं तिहिं रोध कह्यो न ॥११॥

( षट्पात् )

बिलपत इम अति बिकल भई उरलग्गि अचेतन॥
इतर सउत्तिन तिहिं उठाय बहुदिय संबोधन ॥
निकट बिभीखन बुल्लि चित्त राघव अक्खिय इत ॥
अग्रज तिय बिसवासि देहु पावक तिहिं दीपित ॥
सुनि कहिय बिभीखन रामसन यह अधर्मरत दुष्ट अति॥
निजहत्थैं याहि संस्कृत करन मेरी होत न नैंक मति॥१२॥

( दोहा )

बुल्ले राम बिभीखनहिं, दुष्ट जदपि दसमत्थ ॥
तदपि सस्त्र परि पूतं तनुं, अब भ्रम छंडहु अत्थ ॥ १३ ॥
तव कर कारि संस्कार तैं, याको बढिहै अग्घ ॥
जिततित तेरो जाय है, बहुजस कर्बुरबग्घ ॥ १४ ॥

( षट्पात् )

---

और आज ही लंका के घर में निर्भय होकर सूर्य के किरण घुसे ॥ ९ ॥ ती नों लोक के भोगों को भोगनेवाले और युद्ध में यमराज को जीतनेवाले तुमको युद्ध में रामचन्द्र ने मारे सो यह सत्य है अथवा स्वप्न है ॥ १० ॥ हमको देखकर और स्पर्श करके दीन के समान पवन भी दंड पाये विन नहीं रहा वे ही स्त्रियां बाहर निकल आई हैं जिनको तुमने क्यों नहीं रोक ॥ ११ ॥ दूसरी सोकों ने मंदोदरी को उठाकर बहुत समझाई १ बुलाव रामचन्द्र ने कहा कि तुम्हारे बडे भाई की स्त्री को विस्वास देकर राव को २ अग्नि दो ३ मेरे हाथ से रावण के संस्कार करने में मेरी मति नहीं है ती ॥ १२ ॥ तो भी शस्त्रों के पड़ने से उसका शरीर ४ पवित्र होगया है ॥ १ तेरे हाथ के संस्कार से रावण का ५ आग्रह बढैगा और ६ हे राक्षसों सिंह (बिभीषण) सब दिशाओं में तेरा यश जावेगा ॥ १४ ॥

सु सुनि बिभीखन सजव आय दसकंधर आलय ॥
अग्निहोत्र ताको उठाय लै बहु चंदन चय ॥
अग्रज वपु पट आतसेय पहिराय अश्रुधर ॥
काढ्यो दै निज कंध पुरटानिर्मित नृजानपर ॥
कर्बुरी वृंद रोवत बिकल गये बिलप्पत पिट्ठि तस॥
लखि प्रयत देस निगमोक्त करि दाह्यो सोदर ससिंदस१५
प्रथम आज्य१दधि२पूर्ण सुभग स्रुककरि किय सेचन ॥
उरुन१कंडन२पयन१सकट२धारि तास रीतिसन ॥
जथास्थान अरणी१अयोग्र२दारव अमत्र३धरि ॥
पसु पवित्र हनि तत्थ अनुस्तरणी२घृतजुत करि ॥
लाजा३बिखेरि दै पुनि दहन४जल निमज्जि५पटअल्ल६जुत॥
तिल१दर्भ२मिलित दै तिहिं उदक७सक्किय सब निगमोक्तनुत१६

( दोहा )

मंदोदरि आदिक सबन, अनुनय[1] पुब्ब पठाय ॥
ह्वै पहुँच्यो रघुनाथ ढिग, सच्चो रक्खसराय ॥ १७ ॥

---

शीघ्र रावण के घर में आकर उसका अग्निहोत्र उठाकर चन्दन काष्ठ का समूह लेकर बडे भाई के शरीर को रेशमी वस्त्र पहना कर स्वर्ण की रचीहुई पालकी (नरयान) पर बिठाकर रोतेहुए (विभीषण) ने अपना कन्धा देकर निकाला राक्षसियों के समूह बिलाप करते हुए उसके पीछे गये पवित्र स्थल देखकर वेद में कही रीति के अनुसार सगे भाई (विभीषण) ने रावण को दग्ध किया ॥ १५ ॥ प्रथम घृत और दही से स्रुवे को भरकर सींचा. जांघों ( जंघा ) पर ऊंखल ( ऊंखली ) और पगों पर गाडा (छकडा)रक्खा फिर शास्त्र में लिखे अनुसार अरणी मूशल उत्तरारणी पात्र यथास्थान पर धरे और एक पवित्र पशु को मारकर उस की मज्जा के साथ घृत मिलाकर रावण के मुख में दिया और भूमि पर अक्षत बिखेर कर अग्नि देकर जल में गोता लगाकर आले वस्त्रों से तिल और डाभ से मिलाहुआ जल देकर वेद के कथनानुसार स्तुति योग्य कार्य किया ॥ १६ ॥ १ विनय पूर्वक ॥ १७ ॥

मातलिसौं कहि सक्ररथ, त्रिदिव पठायो राम ॥
बुल्ले पुनि प्रभु बुल्लिकैं, लक्खन अनुज सल्लास ॥ १८ ॥
बेग बिभीखनकैं करहु, अब लंका अभिसेक ॥
सुनि लक्खन दै कनकघट, पठये प्लवग अनेक ॥ १९ ॥
जे लाये भरि सिंधुजल, इन लंकापुर आय ॥
अप्पनकरैं अभिषेक किय, लक्खन हित तस लाय ॥ २० ॥
भव्य बिभीखनकी भई, नगरि निछावरि रत्तथ ॥
सब जातुनैं मन्न्यौं सु पहु, सो प्रभु भक्ति समत्थ ॥ २१ ॥

( पद्धपातु )

बहुरि राम मारुति बुलाय जंपिय द्रुत जावहु ॥
सीताकौं जय१कुसल२सत्रुबल३सहित सुनावहु ॥
तब हनुमान असोकवनी आय रु यह अक्खिय ॥
सुनि मुद गद्गदबानि जननि चिरकौंरि उत्तर दिय ॥
जैसो प्रमोद तैं मम कियउ तैसो तव किहिंविधि करौं ॥
त्रय३लोक राज्य तृनसो लगत भक्त तोहि को सुख भरौं ॥ २२ ॥

( दोहा )

मारुति तब किन्नी अग्ज, है यह सीख्क बिसेस ॥
तोमैं सुत मम प्रीति यह, दीजै अंब निदेस ॥ २३ ॥
साधु कह्यो तब पवनसुत, सीता अधिक सिराहि ॥
मारुति अक्खिय रक्खमी, को तव अप्रिय आहि ॥ २४ ॥

---

इन्द्र के सारथी मातलि को कहकर रामचन्द्र ने इन्द्र का रथ पीछा स्वर्ग में भेजा फिर लक्ष्मण को बुलाकर बोले ॥ १८ ॥ १ सोना के घड़े देकर २ अनेक वानरों को भेजे ॥ १९ ॥ ३ अपने हाथ से ॥ २० ॥ सब ४ राक्षसों ने उस (विभीषण) को अपना स्वामी माना ॥ २१ ॥ ५ फिर रामचन्द्र ने हनुमान को बुलाकर कहा कि शीघ्र जाओ ६ अशोकवाटिका में ७ बहुत देरी से उत्तर दिया ॥ २२ ॥ ८ हे माता आप यह आज्ञा दो तुझमें मेरी ८पुत्र की सी प्रीति है ॥ २३ ॥ १० तू श्रेष्ठ है यह कहकर ॥ २४ ॥

तोकँहँ कोन डरावती, कोन कथित[1] करती न॥
तिनकौं अब मारौं त्वरित प्रहरि नखर[2] बपु[3]र्निन ॥ २५ ॥
जननि कह्यो परतंत्र[4] जे, हेलन तिनको है न॥
अप्रिय कछु किय पुब्बं अब, बंदि[7] करत मम बैन॥ २६ ॥
मारुति अक्खिय जात मैं, सौंपहु कछु संदेस ॥
कह्यो जननि पतिकौं लखौं, अब आसय दृढ एस ॥२७॥

षट्पात्

सुनि मारुति प्रभु निकट आनि अक्खिय अंवासय॥
बुल्लि बिभीखन तबहि[11] तुहि रामहु निदेस दिय॥
सीता सिरजुत[12] न्हाय दिव्य अंबर[13]१ भूखन२ धरि ॥
दिव्यगंध ३अनुलिप्त[14] अत्थ[15] आवैं सु जत्नकरि ॥
क्रव्याद[16]राज सुनि जाय तब करन जोरि विन्नति करिय॥
न्हाय रु निचोल[17]१ भूखन पहरि चढहु यान[18] प्रभु हुकम दिय॥२८॥

दोहा

सो सुनि कर्बुरराजसौं, सीता कहिय स्वकाम[19] ॥
मंजनपुब्बहि[20] मोहि मुख, रम्य[21] दिखावहु राम ॥२९॥

षट्पात्

कहिय बिभीखन जननि करहु राघव अक्खिय जिम॥
सु सुनि सती पतिभक्त किन्न निज धवँ[22] निदेस तिम ॥

हनुमान् ने सीता से कहा कि तुम को कौनसी राक्षसी डराती थी और १
कहा नहीं करती थीं उनके ३ पुष्ट शरीर को २ नखों का प्रहार करके मार
डालूं ॥ २५ ॥ सीता माता ने कहा कि ये४ परतंत्र थीं इससे इनका ५ दो-
ष नहीं है६पहिले इन्हों ने अप्रिय किया था अब७नमस्कार करके मेरा कहा
करती हैं।२६।८मेरा दृढ अभिप्राय यही है कि पति(रामचन्द्र) को शीघ्र देखूं
॥ २७ ॥ ९ सीता माता का आशय १० शीघ्र ही ११ आज्ञा दी १२ माथा
न्हाकर १३ वस्त्र १४ अनुलेप करके १५ यहां आवें १६ राक्षसराज विभीषण
१७ वस्त्र१८पालखी पर चढ कर ॥२८॥ १९अपना मनोरथ कहा कि २० स्ना-
न करने से पहिले ही मुझे रामचन्द्र का २१ सुन्दर मुख दिखाओ ॥ २९ ॥
२२ अपने पति की आज्ञा थी वैसा किया -

सिरजुत न्हाय सुगंध१वसन२ भूखन३धारि सुंदर ॥
सिबिका[1] चढि हुव संग गयो लै तत्थ निसाचर ॥
अखिलेस पास किन्नी अरज आई जननी अत्थही ॥
सुनतहि अमर्ष[2]१हर्ष२रु दया३प्रविसे[3] प्रभु हिय सत्थही ।३०।
राम बिभीखनसौं कह्यो, हे ममभक्त उदार ॥
ममढिग आनहु मैथिली[4], सजव[5] उक्त[6] अनुसार ॥ ३१ ॥

( पट्पात् )

सु सुनि बिभीखन दर करनलग्गो कपि१जातुरन ॥
प्रेरे अग्गहि वेत्रपानि कंचुकि[9] गरिष्टगुन ॥
सबन हटावन सद्द[10] सिंधुउलटनसम भो जँहँ ॥
राम जातुराजैहिं[11] निवारि इम किय निदेस तँहँ ॥
क्रव्याद[12]१ ऋच्छ२मर्कट३रु कपि४ ए सब जानहु अप्पनैं ॥
आनहु निसंक छितिजा[13] इहाँ करहु न सब क्लेसितैं[14] घनैं ।३२

( दोहा )

मख[15]१ बिपत्ति२ उपयम[16]३ समर[17]४, अरु आपत्ति[18]५अनेह[19] ॥
पंचक५दोखहिं परिहरत, अबला[20] पिक्खन एह ॥ ३३ ॥
जु सुनि बिभीखन जानकी, आनी सबबिच अत्थ ॥
नम्म्र सलज्ज रही निरखि, स्वपूभुमुख[21] हितसत्थ ॥ ३४ ॥

( षट्पात् )

---

१ पालखी में चढी जिसके साथ होकर विभीषण रामचन्द्र के पास लेगया और अरज की कि सीतामाता यहां ही आगई है यह यह सुनते ही रामचन्द्र के उरमें २क्रोध, हर्ष और दया साथ ही ३घुसे ४सीता को मेरे ६ कहने अनुसार५ शीघ्र लाओ ७राक्षसों को दूर करने लगा ८हाथों में वेत लियेहुए ९बडेगुणवान् नाजर अथवा जनाने सेवकों को आगे भेजदिये थे १० शब्द ११ रामचन्द्र ने राक्षसराज विभीषण को मनाकिया १२ राक्षस १३ सीता को १४ सब को दुखी मत करो ॥ ३२ ॥ १५ यज्ञ में मरण समय में १६ विवाह में १७ युद्ध में और १८ आपदा के १९ समय में इन पांच जगह २०स्त्री को देखने का दोष नहीं है ॥ ३३ ॥ २१ अपने पति का मुख ॥ ३४ ॥

जदपि रही पंद्रह१५बिहाय अवसिष्ट कलासी ॥
तदपि दैन जग कँहँ प्रतीति ताकँहँ प्रभु त्रासी ॥
बुल्ले इम इक१बरस रही सीता रावन घर ॥
टरिवेको वह हो न दुष्ट दर्पकको किंकर ॥
लग्गो कलंक रघुबंस कँहँ सो मेट्यो तिहिँ२ हनि समर॥
यह बज्र परत जननी दृगन निकासि चले अश्रुन३ निकर॥

दोहा

रोवत लखि प्रभु पुनि कहिय,कुटिल४ भौंह अतिक्रुद्ध ॥
अपजस मेटन काज यह, जिर्यो मैं खल जुद्ध ॥ ३६ ॥
आवनमैं अपवाइही, तू नहि कारन तत्थ॥
दृग दूखत ज्यौं दीप त्यौं, जाहु मनोरथ जत्थ ॥ ३७ ॥

( सोरठा )

निलय पराये नारि, बिनु निजबांधव जो बसी ॥
चित्त सनेह बिचारि, को पटु६जन तामैं करत ॥ ३८ ॥
जातैं अब द्रुत जाहु, दिसादस१०हि तोकौं दई ॥
वालि उच्छीसक बाहु, मिलैं न अंगदरम्य मम ॥ ३९ ॥
लक्खन१गेह ललाम, भलो गेह वा भरत२को ॥

---

यद्यपि चन्द्रमा पन्द्रह कला को छोडकर एक कला के साथ अत्यन्त क्षीण होजाता है इसीप्रकार जानकी भी अपने पतिव्रत धर्म के पालन में क्षीण होगई थी तदपि संसार को विश्वास कराने के लिये रामचन्द्र ने उसको त्रासदिया १कामदेव का सेवक२उस रावण को युद्ध में मारकर३आंसुओं का समूह।३५। ४भौंहें टेढी करके।३६।मेरे यहां आने में निन्दा ही कारण है(निन्दा मेटने को यहां आया हूं) हे सीता तेरे कारण नहीं आया हूं जैसे नेत्र दूखते समय दीपक को रखना अच्छा नहीं लगता तैसे ही तेरा रखना भी मुझे अच्छा नहीं लगता इसलिये जहां तेरी इच्छा होवे तहां जा ॥ ३७ ॥ ५पराये घर में संबंधियों के विना६ कौन चतुर मनुष्य उसमें स्नेह रखने का अपने चित्त में विचार करैगा अर्थात् कोई नहीं ॥ ३८ ॥ इस कारण से अब तू शीघ्र जा फिर भुजबंध से शोभायमान मेरे भुज का उसीसा (तकिया) नहीं मिलैगा। ३९। लक्ष्मण का सुन्दर घर अथवा भरत का घर तेरे रहने को अच्छा है अथवा

वा कपिपतिः अभिराम,अथवा भजहु नरादइन ४ ॥ ४० ॥

( मुक्तादाम )

बिदेहसुता सुनि ए कटु बैन, घनी सकुची रु चले जलनैन॥
कह्यो यह घोर कहो निजनाथ,जथा नृ गवाँर गवाँरिय साथ४१
डिग्यो कबहू मम मानस नाँहिँ पतिव्रत सौँह करौं सबमाँहिँ ॥
कुनारिन चिंति न फेरहु पिठि,रहैँ पतिमाँहिँ सुनारिन दिठि ॥४२॥
भयो गहतैं खल पुद्गलसंग, उहाँ परतंत्र हुतो मम अंग॥
न मैं अपराध सुतो किय दुष्ट, हुतो वस चित्त तहाँ तुम इष्ट ॥४३॥
सदा सबदेह स्वतंत्र न आँहिँ, कहा तियजोर जहाँ पति नाँहिँ ॥
समाँ बितई रहतैं तुमसंग, छिपैं नहि नैंक निसर्गज रंग ॥ ४४ ॥
परीहि तथापि न मो पहिचानि, रु जाँतिहिसौं कुवधू लियमानि॥
भई भुवसौँ मिस लै मिथिलेस, सुव्रतनमैंहि रही सिसुवेस ॥४५॥
हजारनमैं बिधिसौँ गहि हत्थ, अयोग्य करो न धनी बनि अत्थ ॥
दयो ममसील समस्त बिसारि,तजौं तनु तो अब आगि प्रजारि४६
कह्यो पुनि लक्खनसौं जगदंब,करो चित देवर काष्ठकदंब ॥

सुग्रीव का घर अच्छा है अथवा बिभीषण के घर का सेवन कर ॥ ४० ॥ जानकी ने ये कड़वे वचन सुनकर बहुत विलाप किया और लज्जित हुई और अपने पति से कहा कि यह घोर वार्ता जैसे ग्रामीण (मूर्ख मनुष्य) ग्रामीण (छोटे ग्राम में रहनेवाली) स्त्री को कहै तैसे आप कहते हो ॥ ४१ ॥ १ मन. सबके सामने पतिव्रत का २सोगन करती हूं, हे रामचन्द्र खोटी स्त्रियों के चरित्रों को स्मरण करके मुझसे पीठ मत फेरो श्रेष्ट स्त्रियों की दृष्टि सदैव पति में ही रहती है ॥४२॥ दुष्ट रावण के शरीर का संग मुझको पकड़ते समय ही हुआ था जिस समय मेरा शरीर पराधीन था उसमें मेरा अपराध नहीं वह तो दुष्ट रावण ने स्पर्श किया था परन्तु मेरा चित्त तो आप में ही इष्टरूप से वास करता था ॥ ४३ ॥ ३स्वतंत्र नहीं है,४आपके साथ रहते ४वर्ष बीतगये ६स्वभाव से उत्पन्न हुआ रंग छिपा नहीं रहता ॥४४॥ ७ जन्म से ही मुझको खोटी स्त्री मानली=मिथिला के पति का मिस लेकर भूमि से पैदा हुई और बचपन से ही श्रेष्ट व्रतधारियों में रही ॥ ४५ ॥ ९ यहां पर मेरा जो सब शील आप भूलगये तो अग्नि जलाकर शरीर छोड़ूंगी॥४६॥ सीतामाता ने लक्ष्मण से कहा कि हे देवर काष्ठ का समूह इकट्ठा करके चिता बनादो

करौं मम भस्म हुतासन इष्ट, सुही इहिं आमय औषध सिष्ट ४७
रहौं न वृथा अपवादहि पाय, तजी पतिकी मग ओर न जाय ॥
लखे प्रभुकों सुनिकैं यह सेस, कह्यो प्रभुहू सुनि सैन निदेस।४८।
रची तव सेस चिता अनुरूप, प्रदक्खिन मात करे रघुभूप ॥
अधोमुख दीप्त चिता ढिग जाय, प्रनाम कर्यो द्विज१देवन२पाय४९
कह्यो करजोरि उपर्बुध ओर, मुर्‍यो नन राघवसौं हिय मोर ॥
रु कायक१ बाचक२ मानस३ वान, कदापि भयोपतिसौं हितहान५०
हुतासन रक्खहु तो तुम सक्खि, यहै कहि देह दयो बिच रक्खि॥
लगे डिगिवे तँहँ अंडकटाह, कुलाचल कंपि डरे दिगनाह ॥५१॥
गयो द्रुत हारव फुट्टि त्रिलोक, परे नर१ नाग २ सुरा३ सुर४सोक॥
भये प्रभु दुर्मन इक्क१मुहूर्त, भये दृगपंकजहू जलपूर्त ॥ ५२ ॥
महेस१विरंचि२ रु इंद्र३ कुबेर४, कृतांत५ रु अप्पति६पाय सुबेर॥
विमानन बैठि तहाँ सब आय, कही इम राघवसौं हितलाय।५३।
प्रभू सब संसृतके तुम धाम, न अप्पहिं मानव मन्नहु राम ॥

मुझ को अग्नि ही प्रिय है इसकारण से भस्म कर दो इसरोग की यही श्रेष्ठ औषधि है ॥ ४७ ॥ मिथ्या निन्दा पाकर नहीं रहूंगी पति की छोडीहुई दूसरे मार्ग नहीं जाती, यह सुनके लक्ष्मण ने रामचन्द्र की ओर देखा सो रामचन्द्र ने भी इसारे से आज्ञा देदी ॥ ४८ ॥१जैसी सीता के लिये होनी चाहिये ऐसी२सीता माता ने रामचन्द्र की प्रदक्षिणा करके३नीचा मुख किये जलतीहुई चिता के पास जाकर ॥ ४९ ॥ अग्नि की ओर हाथ जोड़ कर कहा कि मेरा हृदय रामचन्द्र से नहीं मुड़ा शरीर से वचन से और मन से किसी समय में पति से हित की हानि हुई होवे तो॥ ५० ॥हे अग्नि! तुम साक्षि रखना, यह कहकर अपना शरीर उस अग्नि के बीच में रख दिया ब्रह्मांड डिगने लगा कुलाचल (जो पर्वत भूमि के परिधि लगाये हुये हैं वे) धूजकर दिशाओं के हाथी डिग गये ॥ ५१ ॥ शीघ्र हाहाकार शब्द फूटगया देवता और असुरों के शोक पड़गया " रामचन्द्र का भक्त विभीषण राक्षसों का राजा होगया इस कारण असुरों को भी शोक हुआ". और दो घड़ी तक रामचन्द्र भी उदास रहे और कमल समान नेत्र जल से पूर्ण होगये ॥ ५२ ॥४यमराज५वरुण, श्रेष्ठ समय पाकर॥ ५३ ॥ सब संसार के आप घर ही हे रामचन्द्र आप अपने को मनुष्य मत मानो और

बिदेहसुता कमला अवतार, तजो जिन ताकहँ हे भवतार ॥५४॥
भये नर रावनके बधकाज, फल्यो सब देवन इष्ट सु आज ॥
नरत्वहिं राम तथापि न छोरि, रहे तिन अग्ग खरे करजोरि ५५
इतेबिच देह हुतासन धारि, स्वअंक बिदेहसुता बइठारि ॥
कह्यो रघुनाथ सती यह लेहु,वृथा अभिसाप न याकहँ देहु ५६
मुहूर्त यहै सुनिकैं करि ध्यान, प्रसन्न कह्यो रघुनाथ प्रमान ॥
करी दुव२दोख मिटावन एह, बिदेहसुता अब हे ममगेह ॥५७॥
हुतो खल रावनको बल नाँहिं, कुदिठ्ठि सकैं करि जानकिमाँहिं
सुपै सुनि आक्खिय संकर तत्थ, यहै रघुनाथ पिता तव अत्थ५८
बिमान समारुहि पिक्खन आय, परो तुम भ्रात उभे२तस पाय ॥
करी सुहि राघव नम्म्र निसंक, उभे२हि लये अजके सुत अंक॥
कह्यो सुतसौं हनि रावन दुष्ट, करो पुरजाय सबै अब तुष्ट ॥
सुपुत्त हमैं वह तैं दिय स्वर्ग, बढो तव भूमि१ प्रजा२धन३ वर्ग ६०
दिवायउ देवननैं बन तोहि, हमैं अब जानिपरी जिम जोहि ॥

सीता लक्ष्मी का अवतार है सो हे संसार का उद्धार करनेवाले उसको मत छोड़ो ॥ ५४ ॥ तो भी रामचन्द्र मनुष्यपन को नहीं छोड़कर उन देवताओं के सामने हाथ जोड़ कर खड़े रहे ॥ ५५ ॥ अग्नि ने शरीर धारण करके जानकी को अपनी गोदि में बिठाकर रामचन्द्र से कहा कि इस पतिव्रता को लो और इसको मिथ्या दोष मत दो ॥ ५६ ॥ यह सुनकर दो घड़ी तक ध्यान करके रामचन्द्र ने प्रसन्न होकर अग्नि से कहा कि तुम्हारा कहना प्रामाणिक है एक तो यह कि रामचन्द्र बहुत कामी है और दूसरा यह कि संसारिक व्यवहारों को नहीं जानते इन दोनों दोषों को मिटाने के लिये हमने इसका त्याग किया था अब जानकी मेरे घर में है ॥ ५७ ॥ जानकी में खोटी दृष्टि करसके ऐसा रावण का बल नहीं था, यही बात वहां पर महादेव ने कही और कहा कि हे रामचन्द्र यह तुम्हारे पिता (दशरथ) भी यहीं पर हैं । ५८ । विमान पर चढकर देखने को आये हैं तुम दोनों भाई इनके पगों में पड़ो अज के पुत्र (दशरथ) ने दोनों को गोदी में लेलिये ॥ ५९ ॥ अपने पुर में जाकर सब को प्रसन्न करो, हे पुत्र तुमने हमको वह स्वर्ग दिया है इससे हम आशीर्वाद देते हैं कि तुम्हारे भूमि प्रजा और धन का समूह बढो ॥६०॥ तुमको देवताओं ने बनवास दिवाया था सो जो वार्ता जैसे थी वह हमको अब जान

चले पुनि राघव बठि विमान, दिखावत जानकिकौं सब थान ॥
लगे पुनि सिक्ख१ समस्तन दैन, कह्यो तिन ह्वाँ चलिहैं प्रभुऐन७०
सबै प्रभुको लखिहैं अभिसेक, बनैं पुनि आवन गेह३ बिबेक ॥
सुही किय स्वीकृत४ राम सिराहि, चढायलये सब पुष्पक चाहि७१
दिखावत संगर५१ मग्ग२ असेस, विदेहसुता लहि हंकिय६ देस ॥
विमान सु पुष्पक हंसउपेत, पताकित७ दिव्य उड्यो छविदेत ।७२।
कपीश्वरके पुरके ढिग जात, कह्यो प्रभुसौं हसिकैं जगमात८ ॥
प्लवंगनके९हु कलत्र१० असेस, चलैं मम संग ममासय११ एस ॥ ७३ ॥
गये तब राघव वानरदुंग१२, लये सकलत्र१३ सबै कपिसंग ॥
चउत्थि४निसा रहि ह्वाँ रघुराय, चले पुनि पुष्पक सर्व चढाय ।७४।

पादाकुलकम्

ऋष्यमूक१पंपा२पद्धति१४ रुख, जातु१५ कवंध १विराध२नास मुख१६॥
जे जे कर्म बनैं जब आवत, ते सीता कँहँ सबहि दिखावत॥७५॥
पहुँचे चैत बिसद१७ पंचमि५दिन, भरद्वाज आश्रम राघवइन१८॥
पुच्छिय करि वंदन मुनिसौं पहु१९,सजनननि२० भरत२कुसल पुरअक्खहु७६
भरद्वाज अक्खिय कुसली सब,पै अतिदुक्ख भरत पावत अब ॥
जटिल२११मलिन२२२कृस३रामहि चाहत,पुच्छि पादुका२३ राज्य निवाहत७७
दरसन देहु जाय तिहिं सत्वर२४, वर कछु लेहु मोहुसौं रघुवर ॥
प्रभु तब कपिन अभीष्ट२५ असन२६ चहि,मंग्यो वर मुनिसौं असैं कहि७८

१सबको विदा करनेलगे२अयोध्या में चलेंगे।७०।३पीछे अपने घरों को आने का विचार४रामचन्द्र ने स्वीकार किया और रुचि पूर्वक सबको पुष्पक विमान पर चढालिया ॥७१॥५युद्ध के स्थल और मार्ग दिखाते हुए ६ हंस सहित ७ ध्वजाओं सहित ॥ ७२ ॥ ८ सीता ने ९ वानरों की सब १० स्त्रियां भी मेरे साथ चले ऐसा ११ मेरा अभिप्राय है ॥ ७३ ॥ १२ वानरों के पुर (किष्किन्धा) में १३ स्त्रियों सहित वानरों को ॥ ७४ ॥१४मार्ग की ओर १५राक्षस१६आदि ॥ ७५ ॥ चैत्र१७सुदि पंचमी के दिन १८ रघुवंशियों के सूर्य भरद्वाज मुनि के आश्रम पर पहुंचे१९राजा रामचन्द्र ने २०माता सहित।७६। २१जटा रखाये हुए२२दुर्बल २३ रामचन्द्र की पादुका से पूछ पूछ कर राज्य कार्यको निवाहते हैं।७७।२४शीघ्र जाकर२५वानरों के इच्छानुसार२६भोजन

दोहा

स्वर्गतरुन सम फल१कुसुम२, मैं जावत जिहिं मग्ग३ ॥
पादप४ धारहु १होहु पुनि, अद्रि मधुश्रव२अग्ग ॥७९॥
कहि तथास्तु तब मुनि कर्यो, पद्धति६ बन फलपीन ॥
लंबमान७ साकेत८लग, चौरो जोजन तीन ॥८०॥
पूरन अब्द९ चउद्दहम१४, इहिं आश्रम हुव आत ॥
पठयो मारुति१० अग्ग प्रभु, भेटन माता१भ्रात२ ॥ ८१ ॥
चैत बिसद प्रतिपद१दिवस, किय रावन संस्कार११ ॥
किय अभिसिक्क१२ बिभीखनहिं, दूजे२दिवस उदार ॥ ८२ ॥

( सोरठा )

जब सीता लैजाय, दससिर धरी असोकबन ॥
तब देवन तँहँ आय, जननी१३ हित पायस१४ दयो ॥ ८३ ॥
लगी न ताकँहँ लैन, कहि पति बिनु उपवास१५ क्रम ॥
बिबुधन१६ तब हित बैन, कह्यो असन१७ याको करहु ॥ ८४ ॥
तर्स१८१रु भूख२ए तोहि, व्यापै नहिं यातैं बहुरि ॥
सती खाय तब सोहि, बलि१९ अनसन२० कढ्यो बरस१ ॥८५॥

---

मांगा ॥ ७८ ॥ १ स्वर्ग के वृक्षों के समान फल और २ फूल हम जाते हैं जिस ३ मार्ग के ४ वृक्ष धारण करें और आगे के पर्वत ५सहत के बहानेवाले होजावें ॥ ७९ ॥ ६ मार्ग के वन को फलों से पुष्ट कर दिया ७ लंबाई से ८ अयोध्या तक और चौड़ाई में तीन जोजन (बारह कोश) ॥ ८० ॥ चौदहवां ९ वर्ष पूरा हुआ उसी दिन रामचन्द्र भरद्वाज के इस आश्रम में आये इसीकारण से (भरत ने कहा था कि चौदह वर्ष बीत जाने पर भी आप नहीं आवोगे तो मैं जलजाऊंगा) १० हनुमान को आगे भेजा ॥ ८१ ॥ चैत्र सुदि एकम के दिन को रावण का ११ अग्नि संस्कार (दग्ध) और दूज के दिन बिभीषण का १२राज्याभिषेक किया॥८२॥जब रावण ने सीता को लेजाकर अशोक बन में रक्खी तब देवताओं ने आकर१३सीता को पीने के लिये१४दूध दिया ॥ ८३ ॥ सो नहीं लेकर सीता ने कहा कि पति के बिना१५निराहार रहूंगी१६देवताओं ने हित के वचन कहे कि इसका१७भोजन कर जिससे तुझको ॥ ८४ ॥ १८ तृषा और भूख नहीं लगै तब सीता ने उसको खाकर१९फिर२०निराहार वह वर्ष निकाला ॥ ८५ ॥

तीजे३दिन प्रभु ताहि, मिले परखि पावक[1] विमल ॥
चलि चउत्थि४दिन चाहि, किष्किंधा कट्टी रजनि ॥ ८६ ॥
सुग्रीवादि असेस[2], नारिनजुत ले संग निज ॥
अहँ[3] पंचमि५अखिलेस, भरद्वाज मुनि भिंटये[4] ॥८७॥
मानववपु[5] हनुमान, अग्ग सुनावन आगमहिँ॥
पुव्वहि[6] विरचि प्रयान, गुह आलयँ[7] पहिले गये ॥ ८८ ॥
सुख किय कुसल सुनाय, शृंगवेरपति संकरे[8] ॥
गगन[9] रामजस गाय, उड्यो वहुरि सुत अनलको[10] ॥ ८९

( षट्पात् )

रामतीर्थ१कपि लंघि सरित[11] बालुकिनी२संजुत ॥
बरूथिनी३पुनि गोमती४रु सालवन५लंघि द्रुत ॥
नंदिग्राम६जु इक१कोस साकेतनगर[12] सन ॥
भरत भिंटि तहँ जाय कह्यो सब वृत्त वन्यो वन[13] ॥
वह धरत अजिन[14]१कासायपट[15]२कंद फलासन[16]३जतिन[17] व्रत ४॥
सुनि अग्रजात[18] आगम गिर्‌यो इक१मुहूर्त मुंद मोहगत[19] ॥ ९० ॥
पुनि लहि चेतन भरत विरचि मारुति[20] आलिंगन[21] ॥
अक्खिय देहुँ तोहि धेनु इकलक्ख१००००पयोधन[22]॥
सत१००ग्राम रु सोलह१६ सुरूप कन्न्या गुनसुंदर ॥
कहि परंतु तू कोन सुर[23]१कि असुर२ कि नर३किन्नर४

---

१अग्नि में २ सबको ३ पंचमी के दिन ४ भरद्वाज से मिले ॥८७॥५मनुष्य का शरीर करके रामचन्द्र का आगम सुनाने के लिये रामचन्द्र से ६ पहिले गमन करके प्रथम गुह के ७ घर (शृंगवेरपुर) में गया ॥ ८८ ॥ ८ शंकर के अवतार (हनुमान) ने ९ आकाश मार्ग में १० पवन का पुत्र उड़ा ॥ ८९ ॥ ११ नदी १२ अयोध्या से एक कोश पर नन्दीग्राम में जाकर भरत से मिला और १३ वन में जो वृत्तान्त बना वह सब कहा वह (भरत) १४ मृगचर्म १५ भगवा वस्त्र धारण किये कंद फल का १६ भोजन करनेवाला१७यतियों के व्रत को रखनेवाला१८बडे भाई का आना सुनके१९हर्ष की मूर्छा में दो घड़ी तक भूमि पर गिर गये ॥ ९० ॥२०हनुमान से२१मिल२२दूध ही है धन जिनके ऐसी एक लक्ष गौ २३ देवता है किधों

हुव किम अरण्य[1] सीताहरण किम दसकंधर नास किय।
सह आदिअंत हनुमान सुनि कथा राम जयमय कहिय ॥९१॥

( दोहा )

छट्ठी६बासर काल्हि प्रभु, मिलिहैं तुमसौं आय ॥
सुनत एह सत्रुघ्नसौं, भरत कह्यो हितभाय ॥ ९२ ॥
शृंगारहु प्रासाद[3]१ पुर२, समुख चलहु दलसँज्जि[4] ॥
सत्रुघ्न सु सज्ज्यो हुकम, अतिघन हरख उपज्जि ॥ ९३ ॥
लागि जनंतति[5] साकेत लग, चाल्लिय मिलि चतुरंग ॥
जीवत पल्वल्ल[6] भेक[7] जिम, सुचि[8] पहिले जलसंग ॥ ९४ ॥

( षटपात् )

कौसल्यादिक जननि त्रय३हि चढि चल्लिय नृजानन[9] ॥
सहित भरत१ सत्रुघ्न२ पाय नूतन[10] जिम प्रानन ॥
सम्मुह इम इत सेन चल्लिय सम्मद[11] अपुब्ब चहि ॥
उततैं हँकिय अप्प[12] व्योम[13] पुष्पक बिमान बहि ॥
मगबिच मिलाप छट्ठ६दिवस भ्रातन सह जननिन भयो ॥
साकेतनगर[14] बासिन सुखद अरक[15] महानिस[16] उग्गयो ॥९५॥

( दोहा )

जथा[17]उचित बंदन जननि, मिलि भ्रातन दुख मेटि ॥
स[18]बिभीखन१ कपिपति[19]२ सबन, भरत मिल्यो उर भेटि९६

१वन में सीता कैसे हरी गई ॥ ९१ ॥ २कल छट्ठ के दिन ॥ ९२ ॥ ३ महल और पुर को सिणगारो ४ सेना सझकर ॥ ९३ ॥ अयोध्या तक मनुष्यों की ५ पंक्ति लगगई और चतुरंगिणी सेना चली अयोध्या के लिये रामचन्द्र का यह आना ६ छोटे तालावों में रहनेवाले ७ मैंडकों को ८ आषाढ मास की प्रथम वृष्टि के जलसंग के समान हुआ ॥ ९४ ॥ ९ पालखियों में १० नवीन प्राण पाया होवे जिस प्रकार ११ अपूर्व हर्ष चाह कर १२ रामचन्द्र चले १३ आकाश में १४ अयोध्या पुरवासियों को सुख देनेवाला मानो १६प्रलय के पीछे का १५सूर्य उदय हुआ १७माताओं को उचित रीति से नमस्कार करके १८ विभीषण सहित १९ सुग्रीव आदि सब से ॥ ९६ ॥

(१००२) वंशभास्कर [रामचंद्रवर्णन

माता तीनन[३] मुदितमन, नतिजुत करत प्रनाम ॥
लाये उर बिस्वासलहि, रुचिर सलक्खन[१] राम[२] ॥ ९७॥
प्रभु अग्गैं तें[४] पावरी, धरी भरत सुभ धोय ॥
कह्यो राज्य निज अब करहु,हमरे पति[१] गति[२] होय॥९८॥
बिरहदीन लखि भरतकौं, अतिकृस[५] मलिन अधीर ॥
सविभीखन[१] कपिपति[२]सबन, नयन छल्यो बढि नीर ९९।
अनुज भरत[१] सत्रुघ्न[२] उभय[६], आखिलईस धरि अंक[७] ॥
आये नंदिग्राम अब, राम निवाजत रंक[८] ॥ १०० ॥
सिक्ख तहाँसन पुप्फकहिं[९], दिन्नी प्रभु निजथान ॥
कहतहि वह अलकौं[१०] गयो, वित्तद[११] निलय[१२] बिमान ॥१०१॥
इह नमि बंदी देवरन, सीता सस्सुन पाय ॥
लज्जा[१] मुद[२] नतिजुत[१३] लगी, लिन्नी उन उरलाय ॥१०२॥
स्वीय पुरोहित जीवसम[१४] अक्षमालिका[१५] जानि ॥
बंदे राम बसिष्ट बिभु[१६], लिय आसिख मुदमानि ॥ १०३ ॥

(षट्पात्)

कपिनारिन सनमानि कपिन[१] रिच्छन[२]स्वागत[१७] करि ॥
लिय बधाय साकेत[१८] भरत सम्मद[१९] अतीवभरि ॥
रहि सकुसल तिहिं रत्ति[२०] प्रात निगमोक्त[२१] साद्धि उरु ॥

१नम्रता सहित प्रणाम करके२लक्ष्मण सहित ३ सुन्दर रामचन्द्र को माताओं ने हृदय से लगा लिये ॥ ९७ ॥ रामचन्द्र ने चित्रकूट में भरत को दी थी ४ वे पावड़ियें धोकर भरत ने रामचन्द्र के आगे रक्खी ॥ ९८ ॥ ५ दुर्बल॥९९॥ ६ दोनों को ७ गोदी में बिठा कर. रामचन्द्र ८दीनों को दान करते हुए आये ॥ १०० ॥ वहां से ही ९ पुष्पक विमान को रामचन्द्र ने अपने स्थान (कुबेर के पास) जाने की विदा दी १० कुबेर की राजधानी ११ कुबेर के १२ स्थान में गया ॥ १०१ ॥ १३ नम्रता सहित ॥१०२॥ १४ बृहस्पति के समान अपने पुरोहित १६ प्रभु वशिष्ठ को उनकी स्त्री १५ अक्षमाला सहित रामचन्द्र ने नमस्कार किया ॥ १०३ ॥ १७ आये हुए का आदर करके १८ अयोध्या में भरत ने बधा कर लिये अत्यन्त १९ हर्ष में भरकर २० उस रात्रि को रहे और प्रभात ही २१ वेदोक्त बहुल कार्य करके

सप्तमिदिन अभिसेक कियउ प्रभुके बसिष्ट गुरु ॥
तैहँ सब नदीन१सिंधुन२सलिल कपि लाये भरि कनकघट
अभिसिक्त राम बैठे उचित भद्रासन गुन खुल्लि खट६ ॥ १०४ ॥

दोहा

आये नंदीग्रामतैं, रथ बैठे तब राम ॥
हैके सारथिभरथ हर्ष,लाघवं बिहित ललाम॥१०५॥
बिभीखन१रु लक्खन२दुहुन२,ढोरे चामर पोन ॥
छत्र लयो सत्रुघ्न कर, भर्म रुचिर छविभोन ॥१०६॥
नाम सत्रुजय नागपर, बैठायो कपिभूप ॥
नव हजार ९००० हत्थिन चढे, प्लवगन ओ नररूप॥१०७॥
आये पुर साकेत इम, छट्ठी६दिन रघुनाथ ॥
पठये कपि लावन तबहि, पाथोनिधि मुख पाथ ॥१०८॥

षट्पात्

जांववान१ हनुमान२ बेगदरसी३रु ऋषभ ४ इन ॥
सरितें पंचसत ५०० सलिल कियउ हाजरि सेचन खिन ॥
कपि सुसेन१ पुनि ऋषभ२ गवय३रु नल४ए४हू द्रुत ॥
पूरव १ दक्खिन २ आदि जलधि संबर लाये नुत ॥
अभिसिक्त भद्रविष्टर उपरि बैठे इम सप्तमि७दिवस॥
जातुप१कपीस१ किन्नैं चमर लियउ छत्र सत्रुघ्न तस१०९

...तल२सोने के घडे भरलाये ३अभिषेक कराकर छह ही गुणों(सन्धि विग्रह ...न संस्था आसन और द्वैधीभाव) को खोलकर (प्रकाश करके) सिंहासन ... बैठा. भरत ने सारथी होकरके ५ शीघ्रता सहित ६ सुन्दर ४ घोडे ...के ७ स्वर्ण का रचाहुआ सुन्दरता का घर ८ हाथी पर ९ सुग्रीव को ...ठाया १० वानर ॥ १०७ ॥ इसप्रकार ११ अयोध्या में आये १२ समुद्र आदि का १३ जल लाने के लिये वानरों को भेजे ॥ १०८ ॥ १४ नदियों का ...१५ जल १६ स्नान करने के लिये क्षणभर में १७ शीघ्र १८ समुद्रों के स्तुति ...योग्य १९ जल लाये २०भद्रासन पर बैठे २१ बिभीषण और २२ सुग्रीव ने

